अधिकारिणियाँ माळवणी और मारवणी दोनों थीं। वह किस संयोगिता को छोडकर वियोगदुःख से दुःखी करे और किस वियुक्ता को ग्रहणकर संयोग-सुख से सुखी करे। दोनों ओर से प्रेम और कर्त्तव्यबुद्धि की खींचातान उपस्थित हो गई। माळवणी के प्रेम का तिरस्कार भी वह आसानी से नहीं कर सकता था। माळवणी को जिस किसी तरह प्रसन्न करके उसकी आज्ञा लेकर ही वह चलता है। ढोला के मारवणी के प्रति पूर्वराग को हम रत्नसेन की तरह केवल रूपलोभ नहीं कह सकते। उसमे कर्त्तव्यबुद्धि द्वारा प्रेरित प्रिय-मिलनोत्साह समिलित है। अतएव हम उसे ढोला के मन की वह उदात्त भावना कहेंगे जिसमे मर्यादापालन, धर्मरक्षा और समाज के विशिष्ट सस्कार-जन्य वैवाहिक प्रतिज्ञा का पालन मिश्रित है। यद्यपि मारवणी की विरहदशा अधिक शोचनीय होने के कारण हमारी सहानुभूति का खिंचाव उसकी ओर ही अधिक होता है और हम ढोला की ढील को मारवणी के प्रति क्रूरता और अन्याय कहेंगे, परतु यदि ढोला की परिस्थिति में अपने को रखकर विचार करें तो उसका व्यवहार युक्तिसगत ही प्रतीत होगा। ढोला के राग को हम पूर्ण प्रेम की अवस्था भी नहीं कह सकते क्योकि प्रेम में प्रेमी व्यक्तियों के साक्षात्कार की आवश्यकता होती है और अभी ढोला और मारवणी का साक्षात्कार नहीं हुआ है। पूर्वराग की यह अपूर्णता न होती तो जब रास्ते में ऊमर के चारण से मिलने पर उसे मारवणी की गलित यौवनावस्था का हाल मालूम होता है, तब ढोला के मन मे सशयजन्य विरक्ति का भावोदय न होता। पूर्ण प्रेम की कोटि को पहुँचे हुए प्रेमियों में प्रेमी की पतितावस्था को जानकर उसके प्रति प्रेम और घनीभूत हो जाता है और समवेदना और सहायता के रूप मे प्रगतिशील होता है, न कि विरक्त हो जाता है। मारवणी से मिलने पर यहाँ पूर्वराग दृढ और एकनिष्ठ होकर सात्विक प्रेम की कोटि पर स्थापित हो जाता है। अब सशय, स्वार्थ और लोभजनित किसी प्रकार की क्षुद्र कमजोरी उसे प्रेम के कर्त्तव्यमार्ग से विचलित अथवा विरक्त नहीं कर सकती। मारवणी के साँप से डसे जाने पर ढोला मरने को तैयार हो जाता है और पूगळवासियों के इस प्रस्ताव पर कि—

> मारू त्रिहुँ वरसे वडी, चंपारइ उणिहार।
> सा कुँमरी परणाविस्याँ, चालउ, राजकुँमार ॥६१३॥

वह ध्यान तक नहीं देता। इसी प्रकार महादेव के मडप में पद्मावती का

साक्षात्कार प्राप्तकर रत्नसेन का रूपलोभ-जनित पूर्वराग सात्विक प्रेम की दृढ़ता को प्राप्त कर लेता है।

ऊमरसूमरा भी मारवणी के रूपवर्णन को सुनकर उसके प्रेम को पाने के लिये प्रयत्नशील हुआ था। देखना यह चाहिए कि एक ही प्रेयसी की प्रेमप्राप्ति के लिये प्रगतिशील हुए ऊमरसूमरा और ढोला के पूर्वराग में ऐसा कौनसा अंतर है कि एक को तो हम लंपट समझकर घृणा की दृष्टि से देखते हैं और दूसरे को सच्चा प्रेमी समझकर उसके साथ सहानुभूति रखते हैं। ऊमरसूमरा के विपक्ष में पहली बात तो यह है कि उसने दूसरे की विवाहिता स्त्री को कलुषित दृष्टि से देखा और दूसरे उसका धोखे से भरा प्रयत्न दुष्ट प्रयत्न था। यही कारण है कि वह अपने प्रयास में असफल रहा। इसी प्रकार विवाह हो जाने पर दो अवसरों पर पद्मावती के प्रेम की दृढ़ता की परीक्षा होती है और दोनों में वह उत्तीर्ण निकलती है। राजा रत्नसेन के बंदी हो जाने पर वह बड़ी दुखी और विह्वल हो जाती है, परंतु बड़ी भारी विपत्ति का दृढ़ता से सामना करती हुई गोरा-बादल के साहाय्य से पति को जीवनसंकट से बचाकर मारवणी की तरह अपनी क्षिप्र बुद्धि और साहस का परिचय देती है। राजा रत्नसेन के मारे जाने के बाद रोने और विलाप करने में वृथा समय नष्ट न करके वह नागमती सहित आनंदपूर्वक पति से परलोक में जा मिलती है। उसकी सतीत्व की दृढ़ता का प्रमाण इससे बढ़कर क्या हो सकता है कि कुंभलगढ़ के दुष्ट सरदार देवपाल के कलुषित प्रस्ताव को वह उस आपत्तिकाल में भी घृणापूर्वक ठुकरा देती है।

इसी प्रसंग में माळवणी और मारवणी के प्रेम की तुलना कर लेना भी अनुचित न होगा। पद्मावत की नागमती और पद्मावती के प्रतिरूप ढोला की कथा में माळवणी और मारवणी हैं।

पद्मावती के नवप्रस्फुटित प्रेम को हम क्रमशः विकसित होते हुए देखते हैं। वह विपत्ति की कसौटी पर कई बार कसा गया और उन परीक्षाओं में उत्तीर्ण होकर उसका सोना और भी ज्यादा चमक उठा। नागमती का प्रेम गार्हस्थ्यपरिपुष्ट गंभीर प्रेम है। उसमें एक प्रकार का गर्व और अधिकार है जो दांपत्यसुख के परिणामस्वरूप होता है। इसी प्रकार मारवणी के प्रेम के आद्योपांत विकाससूत्र पर जब हम मनन करते हैं तो वह हमें बड़ा स्वाभाविक, मनोहर और प्रिय मालूम होता है। पद्मावती के प्रेम की

अपेक्षा वह अधिक संयत और मर्यादाबद्ध, अतएव अधिक परिष्कृत और परिपुष्ट कोटि का प्रेम प्रतीत होता है। माळवणी का प्रेम गार्हस्थ्यपरिपुष्ट होने के कारण गभीर और अधिकारसपन्न है। उसी अधिकार और गर्व की बदौलत वह मारवणी के प्रेम मे आतुर प्रेमी को एक वर्ष तक रख लेती है। नागमती की तरह माळवणी भी रूपगर्विता सी प्रतीत होती है। जिस प्रकार पद्मावत मे पद्मावती और नागमती के विलापों से हम उनके प्रेम-प्रवाह की तीव्रता का अदाजा लगा सकते हैं, उसी प्रकार माळवणी और मारवणी के विरहविलापों से हम उन दोनों के प्रेम के घनत्व का अनुमान कर सकते है।

मारवणी की पूर्वरागावस्था मे प्रकट की हुई प्रेमभावनाएँ यद्यपि कोमल, हृदयस्पर्शी और दर्दभरी हैं परतु माळवणी के विलाप की तीव्रता के सामने उनकी तीव्रता कम है। इसका कारण यही हो सकता है कि माळवणी के गार्हस्थ्यप्रेम को एक प्रकार का स्थायित्व और अधिकार प्राप्त था और उसके स्थायी प्रेम ने नायक के जीवन के अनेक अगों और विषयो को समवेदना के सूत्र में बाँध रखा था। सक्षेप मे यह कह सकते है कि माळवणी का प्रेम ढोला के जीवन के अगों को अधिक व्यापक रूप में प्रभावित कर सका है। मारवणी का प्रेम नवस्फुटित और अपेक्षाकृत एकात स्थायी होने के कारण उसका क्षेत्र अधिक संकुचित और मर्यादा सयत रहा है। जिस प्रकार पद्मावत मे नागमती का विरहवर्णन काव्य का सर्वोत्कृष्ट भावुक स्थल है उसी प्रकार प्रकृत काव्य में माळवणी का वियोग-वर्णन भी काव्य का उत्कृष्ट मर्मस्पर्शी स्थल है। पहला हिंदी साहित्य मे विप्रलभ श्रृगार का उत्कृष्ट नमूना है तो दूसरा राजस्थानी विप्रलभ शृंगार का।

बहुविवाह की प्रथा सामाजिक दृष्टि से कलहमूलक होने के कारण जितनी अनिष्टकारी रही है, उतनी ही काव्य में प्रेममार्ग की व्यावहारिक जटिलताओं के परिणामस्वरूप सपत्नीडाह और प्रेमसघर्ष की सूक्ष्म भावनाओं को सामने लाने के कारण वह कवियों के लेखनी का ग्राह्य और अनुरजनकारी विषय रही है। माळवणी और मारवणी मे पारस्परिक ईर्ष्याजनित विवाद होता है, दोनो एक दूसरे के देश और समाज को बुरा बताती हैं। यह प्रेमपूर्ण मीठी कलह ज्यादा नहीं बढ़ने पाती, चतुर और व्यवहारदक्ष प्रेमी नायक दोनों

को प्रेमपूर्वक समझाकर शात कर देता है। प्रेम मार्ग का इससे मिलताजुलता व्यावहारिक अभिनय पद्मावत में भी आया है और वहाँ भी चतुर नायक अपनी प्रेमपूर्ण व्यवहारदक्षता से झगड़े को शात करता है। ये घटनाएँ दोनों काव्यों को लोकसमन्वित और व्यावहारसबद्ध वास्तविकता का सौंदर्य देने मे बहुत सफल हुई है।

साहित्य मे शृगार के दो भेद माने गए है—विप्रालंभ शृगार और सभोग शृगार। 'ढोला' और जायसी की 'पद्मावत मे' विप्रलभ शृगार प्रधान है। यह देखा गया है कि विप्रलभप्रधान कहानियों में नायक और नायिका का प्रेमप्रवाह विषमता से समता की ओर बहता है, सभोगप्रधान वृत्तों मे समता से विषमता की ओर। जायसी की 'पद्मावत' मे प्रेमप्रवाह पहली कोटि का है और इसी प्रकार 'ढोला' मे भी। इस प्रकार के काव्यों मे एक विशेषता यह भी रहती है कि प्रेमियों का कथा के प्रारभ मे ही साक्षात् मिलन नहीं हो पाता, जिससे कवि को उनके प्रेमजन्य औत्सुक्य, प्रेमी को प्राप्त करने की व्याकुलता, चिंता इत्यादि भावों के सविस्तर वर्णन करने का अच्छा मौका मिल जाता है और इससे काव्य मे भावुकता की स्फूर्त्ति आ जाती है। जहाँ प्रेम समता से विषमता की ओर ढलकर बहता है उन काव्यों मे विप्रलभ का अश बीच में आता है अथवा अत मे, परतु वहाँ प्रेमी का प्रेमी को प्राप्त करने के लिये प्रेम-प्रयास, आकाक्षा, उत्कठा, भावुकता इत्यादि भावों की वह सहज तीव्रता नहीं रहती।

भक्तों का ईश्वरोन्मुख प्रेम भी विषमता से समता की ओर प्रवाहित होता है। अतएव यह स्वाभाविक है कि इस पद्धति की विप्रलभप्रधान कहानी से ईश्वरोन्मुख प्रेम की व्यजना भी की जाय। जायसी ने पद्मावत की सारी प्रेम कहानी को एक अन्योक्ति का रूपक बनाकर ग्रथ के उत्तर भाग में चर्चा की है—

'तन चितउर मन राजा कीना। हिय सिंघल बुधि पदमिनि चीन्हा ॥'

यद्यपि ढोलामारू की प्रेमपद्धति भी उसी कोटि की है, परतु इस कहानी में न तो कवि ने अन्योक्ति द्वारा ईश्वरोन्मुख प्रेम की व्यजना करने का अपना अभिप्राय और सकल्प कहीं व्यक्त किया है और न उसका ऐसा प्रयास ही कहीं दृष्टिगोचर होता है। यह तो एक सीधीसादी प्रेमकथा है और इसी में रस का सौंदर्य मँजा है। परंतु जिन लोगों को इस प्रकार की परोक्ष व्यजना के बिना पूरा स्वाद नहीं मिलता, वे चाहे तो इसमें ईश्वरभक्ति का

गंभीर आभास भी आसानी से देख सकते हैं और कहानी को जीवात्मा के ईश्वरोन्मुख प्रेम में घटा सकते है। ढोला अथवा मारवणी को, मारवणी अथवा ढोला के प्रेम तक, पहुँचानेवाला प्रेमपथ जीवात्मा को परमात्मा से मिलानेवाला भक्तिमार्ग है। इस मार्ग में अग्रसर होने से रोकनेवाली माळवणी ससार की मोहमाया का जाल है। ऊमरसूमरा और उसका दुष्ट चारण शैतान है अथवा प्रेम के सच्चे पथ से विचलित करनेवाले काम, क्रोध, मद, मात्सर्य, ईर्ष्या आदि सासारिक दुर्गुण हैं। इन सब अवरोधों को प्रेमसाधना के योगबल से पार कर सच्चा प्रेमी अपने प्रेमपात्र को पा लेता है। जिस प्रकार जीवात्मा को परमात्मा में लीन होने पर मोक्ष प्राप्ति-जन्य ब्रह्मानद प्राप्त होता है उसी प्रकार प्रियतम को प्राप्त कर लेने पर मारवणी के हर्षोल्लास और ब्रह्मानद सहोदर सयोगसुख को कवि ने इस प्रकार वर्णन किया है—

आजे रली वधाँमणाँ, आजे नवला नेह।
सखी अम्हीणी गोठमइँ दूधे वूठा मेह ॥५५६॥

साहिब आया, हे सखी, कज्जा सहु सरियाह।
पूनिम केरे चद ज्यूँ दिसि च्यारे फळियाँह ॥५२८॥

## (१०) ढोलामारू का वियोगशृंगार

काव्य की भावुकता को दरसाने के लिये मारवणी और माळवणी के विरह-विलापों से लेकर कुछ उदाहरण नीचे देते हैं—

वर्षाऋतु में विरहव्यथित स्त्रियों को प्रिय की याद दिलानेवाला पपीहे का निरंतर 'पी कहाँ, पी कहाँ' पुकारना असह्य वेदनाजनक होता है—

बाबहियउ नइ विरहणी, दुहुवाँ एक सहाव।
जब ही बरसइ घण घणउ, तबही कहइ प्रियाव ॥ २७ ॥

'पद्मावत' की नागमती को भी प्रियविरह मे पपीहे का पुकारना इसी तरह सालता था—

'पिउ वियोग अस बाउर जीऊ। पपिहा नित बोलै पिउ पीऊ' ॥

बिजलियों को अपने प्रेमी घन से ललक ललककर आलिंगन करते देखकर मारवणी का अपने प्रेमी की स्मृति करना कितना स्वाभाविक है।

वीजुळियाँ चहलावहळि आभय आभय कोडि ।
कद रे मिलउँली सज्जना कस कचूकी छोडि ॥ ४६ ॥

वीजुलियाँ चहलावहलि आभइ आभइ च्यारि ।
कद रे मिलउँली सज्जना लाँबी बाँह पसारि ॥ ४५ ॥

परन्तु सयोगानद में लीन बिजलियाँ इस वियोगिनी दुखिया के दुखड़े को क्यों सुनने बैठी थीं । इनसे निराश होकर, झुँझलाकर मारवणी बादल की शरण जाती है—

विज्जुळियाँ नीळज्जियाँ, जळहर, तूँ ही लज्जि ।
सूनी सेज, विदेस प्रिय, मधुरइ मधुरइ गज्जि ॥ ५० ॥

समान भावना और परिस्थितिवाले जीवों मे सहानुभूति उत्पन्न होना स्वाभाविक होता है । मारवणी निशीथ की शाति में तालाब के समीप सारसों के क्रंदन को सुनकर कहती है—

राति सखी, इणि ताळ मइँ काइ ज कुरळी पंखि ।
उवै सरि, हूँ घरि आपणइ, बिहूँ न मेळी अंखि ॥ ५१ ॥

इतने मे, ताल मे विहार करती हुई, क्रौंचों की पंक्तियाँ दिखाई पड़ीं । क्रौंचों ने कलरव करना शुरू कर दिया । तब तक मारवणी की विरहवेदना का प्रवाह द्रवित होकर अनर्गल रीति से बह निकला—

कूँझड़ियाँ करळव कियउ घरि पाछिले वणेहि ।
सूती साजण संभत्या, द्रह भरिया नयणेहि ॥ ५४ ॥

कूँझड़ियाँ कळिअळ कियउ, सरवर पइलइ तीर ।
निसिभरि सज्जण सल्लियाँ नयणे वूहा नीर ॥ ५६ ॥

मारवणी के करुण विलाप से द्रवीभूत होकर कुरझँ ( क्रौच ) उसके संदेश को सुनती है और समवेदना प्रकट करती है । नागमती पर भी एक पक्षी को इतनी दया आ जाती है कि वह उसके प्रेमसंदेश को ले जाने को तैयार हो जाता है । कुरझों के प्रति मारवणी की कैसी जोरदार करुण प्रार्थना है—

कुरझाँ, द्यउ नइ पंखड़ी, थाँकउ विनउ वहेसि ।
सायर लंघी प्री मिलउँ प्री मिलि पाछी देसि ॥ ६२ ॥

उत्तर दिसि उपराठियाँ, दक्षिण साँमहियाँह ।
कुरझाँ, एक सँदेसड़उ ढोला नइ कहियाँह ॥ ६४ ॥

उत्तर में कुरझें अपना असामार्थ्य प्रकट करती हैं। फिर भी जहाँ तक बन सकता है वे मारवणी की सहायता करने को तैयार हैं—

म्हे कुरझाँ सरवर तणी, पाँखाँ किणहिँ न देस।
भरिया सर देखी रहाँ, उड आघेरि वहेस॥ ६३॥

माणस हवाँ त मुख चवाँ, म्हे छाँ कूँझडियाँह।
प्रिउ सदेसउ पाठविसु, लिखि दे पखडियाँह॥ ६५॥

विरहीहृदय की अभिलाषाएँ भी वड़ी विचित्र होती हैं। मारवणी जब अत्यत उत्कठित हो जाती है तो सामने के पहाड़ों को देखकर अभिलाषा करती है—

ज्यूँ ए डूँगर संमुहा, त्यूँ जइ सज्जण हुति।
चंपावाड़ी भमर ज्यउँ, नयण लगाइ रहंति॥ ७३॥

प्रेमीहृदय की उच्च कोटि की आत्मसमर्पण और आत्मनिसर्ग की भावनाएँ मारवणी की इन अभिलाषाओं में प्रकट होती है—

जिणी देसे सज्जण वसइ तिणि दिसि वज्जउ वाउ।
उआँ लगे मो लग्गसी, ऊ ही लाख पसाउ॥ ७४॥

शृगार रस की परिपुष्टि के लिये कवि लोग उद्दीपन विभाव के अतर्गत षड्ऋतु वर्णन अथवा बारहमासे का वर्णन करते हैं। नागमती के विरह-वर्णन के अतर्गत जायसी ने बारहमासे का वर्णन किया है जो हिंदी साहित्य में अपनी कोमल मर्मस्पर्शी भावनाओं के लिये अद्वितीय समझा जाता है। प्रेम में सुख और दुःख दोनो की अनुभूतियाँ विस्तृत और घनीभूत हो जाती है। सयोगसुख मे वही ऋतुएँ आनद सर्वस्व प्रदान करती हैं और वियोग में वही नित नूतन दुःख के साधन उपस्थित करती हैं। इस प्रकार के ऋतुवर्णनों द्वारा कवियों के प्रायः दो प्रयोजन सिद्ध होते हैं—

( १ ) प्राकृतिक वस्तुओं और व्यापारों का दिग्दर्शन।

( २ ) सुख और दुःख के नाना रूपों और कारणों की उद्भावना और उद्दीपन।

जायसी का बारहमासा नागमती के विरहदुःख से सश्लिष्ट होकर उद्दीपन विभाव की तरह विप्रलभ शृगार को परिपुष्टि करता है। अतएव उसका काव्य में प्रयोग दूसरे प्रकार का है। 'ढोला' का ऋतुवर्णन भिन्न

प्रकार का है। उसका उपयोग पहले ढग के अनुसार वस्तु और व्यापार-निदर्शन के लिये हुआ है। मारवणी के समीप जाने की तैयारी करने से ढोला को रोकने के लिये प्रत्येक ऋतु की वस्तु और व्यापार को आक्षेप रूप में आलंबन बनाकर वर्णन किया गया है। परतु यह कहना भी सर्वथा युक्ति-सगत न होगा कि यह केवल वस्तुवर्णन ही है। माळवणी की कोमल प्रेम-भावनाएँ भी परोक्ष अथवा प्रत्यक्ष रूप मे इसमें जहाँ तहाँ मिली हुई हैं। ग्रीष्म, वर्षा और शीत इन्हीं तीनों की व्यापक परिधि मे छहों ऋतुओं का वर्णन कर दिया गया है। इन तीनों में भी वर्षा सबसे अधिक हृदयग्राही बना है। इसका कारण यह हो सकता है कि मरुस्थल में वर्षा ही सबसे अधिक आह्लादकारिणी ऋतु होती है। वस्तुवर्णन की पूर्णता की दृष्टि से इस ऋतुवर्णन का विवेचन दूसरे प्रसग मे किया जा चुका है।

## मारवणी का संदेश

मारवणी का प्रेमसदेश राजस्थान के शृगारसाहित्य मे सर्वोत्तम वस्तु है। यद्यपि हम उसको मारवणी के विरहविलाप का एक अग ही मानते हैं तथापि सदेश होने के कारण उसमे एक विशेष तीव्रता, कोमलता और मधुरता आ गई है। इस तीव्रता और कोमलता का कारण यह है कि जहाँ और और विरहविलाप प्रेमी के बिछुड़कर चले जाने पर विरहीहृदय की नैराश्यमयी और निरुद्देश्य भावनाओं के रूप मे विक्षिप्त प्रलाप प्रतीत होते हैं और करुणा और शोक, हतोत्साह और निराशा के भार से दबे रहते हैं, वहाँ मारवणी के सदेश आशागर्भित, सोद्देश्य और स्फूर्तिमय हैं। इनमें एक प्रेमी का अपने प्रेमपात्र के साथ सान्निध्य का भाव भरा हुआ है। इन सदेशों में आत्मसमर्पण का भाव कूट कूटकर भरा है—

ढाढ़ी, जे साहिब मिलइ, यूँ दाखविया जाइ।<br>
आँख्याँ सीप विकासियाँ, स्वाति ज वरसउ आइ ॥११६॥

ढाढी, एक सँदेसड़उ कहि ढोला समझाइ।<br>
जोबण आँबउ फळि रह्यउ, साख न खाअउ आइ ॥११७॥

ढाढी, जइ साहिब मिलइ, यूँ दाखविया जाइ।<br>
जोबण कमळ विकासियउ, भमर न बइसइ आइ ॥११८॥

इसी प्रकार—

जोबन चॅपउ मउरियउ, कळी न छुट्टइ आइ ॥१२०॥
कण पाकउ, करसण हुअउ, भोग लियउ घरि आइ ॥१२१॥
जोबन खीर समुंद्र हुइ, रतन ज काढइ आइ ॥१२१॥

आत्मसमर्पण में त्याग की मात्रा तब और भी ज्यादा बढ जाती है जब उसमें 'यद् यद् श्रीमदूर्जित सत्व तत्तदेव...' का भाव रहता है। प्रियतम के चरणों मे अपने जीवन की सर्वोत्तम विभूति—यौवन—को भेंट करने की यह उत्सुकता, वह सर्वोत्तम सात्विक मानवभावना है जो मनुष्य को ईश्वरत्व की कोटि मे पहुॅचाती है। श्री रवींद्रनाथ ठाकुर की गीताजलि के भाव इसी आत्मोत्सर्ग की महान् भावना से ओतप्रोत है।

पत्नी के लिये पति के बिना यौवन व्याधिस्वरूप हो जाता है। उच्छृखल स्वभाववाले यौवन पर शासन करनेवाला प्रेमी जब नहीं होता तो वह उत्पाती अबला को विवशकर उसके सर्वस्व का हरण कर लेता है। यह सूक्ष्म भावना कैसे सुदर ढग से व्यक्त की गई है—

ढाढ़ी जे राज्येंद मिलइ, यू दाखविया जाइ।
जोबण हस्ती मद चढ्यउ, अकुस लइ घरि आइ ॥११५॥

ढाढी, जइ प्रीतम मिलइ, यूॅ दाखविया जाइ।
जोबण छत्र उपाड़ियउ, राज न वइसउ काइ ॥११८॥

पंथी, एक सॅदेसड़उ, लग ढोलउ पैहचाइ।
विरह महादव जागियउ, अगिन बुझावउ आइ ॥१२३॥

पही, भमंतॉ जइ मिलइ, तउ प्री आखे भाय।
जोबण वधन तोड़सइ, वधण घातउ आय ॥१२४॥

मारवणी के सदेशों में उसकी जागरित मानसिक दशाओं की उथल-पुथल और भावविकारों का मनोवैज्ञानिक चढावउतार बड़ी मार्मिक सूक्ष्मता के साथ दिखलाया गया है। अपनी हृद्गत पीड़ा को मारवणी अनुनय, विनय, क्षोभ, पाश्चात्ताप, आशंका, भय, प्रार्थना इत्यादि के रूप में नाना प्रकार से व्यक्त करती है। मारवणी के विलाप और सदेशों में शृंगार के निर्वेद आदि तैंतीस व्यभिचारी भावों मे से बहुतों का समावेश हुआ है।

अनुनयविनय करते करते मारवणी व्यथा उत्तेजित हो जाती है। इस दशा में क्षोभ और लाचारी का भाव कैसी मनोज्ञता के साथ व्यक्त हुआ है—

ढाढ़ी, एक सँदेसड़उ प्रीतम कहिया जाइ।
सा धण बळि कुइला भई, भसम ढ़ढोळिसि आइ ॥११२॥
ढाढी, एक सँदेसड़ उ ढोलइ लगि लइ जाइ।
जोबण फट्टि तळावड़ी, पाळि न बंधउ कोइ ॥१२१॥

इसी प्रकार—

तन मन उत्तर वाळियउ, दक्खिण वाजइ आइ ॥१२६॥
थँण कँगलॉणी कमदणी, सिसहर ऊगइ आइ ॥१२६॥
थँण कँमलॉणी कँमलणी, सूरिज ऊगइ आइ ॥१३०॥

क्षुब्धहृदय के आतरिक विक्षोभ को शाब्दिक यथार्थता मे व्यक्त करना इससे अधिक स्पष्ट नहीं हो सकता। विरहविकारों से हिलोरें लेता हुआ तरगित और क्षुब्ध यौवनसागर विरहिणी के शरीर के सीमाबधनों को तोड़कर निकल पड़ा, इससे बढकर विरह की बाढ का व्यजन क्या हो सकता है। इस समय यदि रक्षा हो सकती है तो पाल बाँधने से और यह कार्य प्रियतम ( ढोला ) के बिना हो नहीं सकता।

इसी प्रकार की एक उत्तम व्यग्यप्रधान भावना जायसी ने भी नागमती के विरहाकुल हृदय के उद्‌गार के रूप मे व्यक्त की है—

'सरवर हिया घटत नित जाई। टूक टूक होइ कै बिहराई।
बिहरत हिया करहु पिय टेका। दीठि दवँगरा मेरवहु एका ॥'

दोनों विरहिणियों की दर्दभरी भावनाएँ लगभग एक सी तीव्र हैं।

मारवणी ढाढ़ी को सदेश कहती जा रही है, हृदय व्याकुल है, कट अवरुद्ध हुआ जा रहा है। नतमुख हुई भावावेश मे वह पैर की उँगलियों से धरती को कुरेदती जा रही है। साथ ही आँखों से आँसुओं की धारा बह रही है। इस स्वभावचित्र की जितनी प्रशसा की जाय थोड़ी है। ऐसी ऐसी स्वभावोक्तियाँ और व्यग्य भावनाओं पर उत्तम का प्रासाद खड़ा होता है।

पंथी हाथ सँदेसड़इ, धण बिललती देह।
पगसूँ काढइ लीहटी, उर आँसुआँ भरेह ॥१३७॥

मारवणी की इस करुणदशा और दर्दभरे हृदयोद्‌गारों को जब हम पढ़ते है तो यह विचार आए बिना नहीं रहता कि ढोला का हृदय बड़ा कठोर है कि उसने ऐसी एकनिष्ठ पतिप्राणा प्रेयसी की अब तक सुधि नहीं ली। मारवणी व्यथित अवश्य है परंतु विरह ने उसे किंकर्त्तव्यविमूढ़ नहीं कर दिया

है। ढोला ने उसकी अब तक सुधि न ली तो न सही, वह स्वय तो एक पतिप्राणा आर्य रमणी की तरह अपना कर्तव्य पहचानती है। यह झूठी धमकी नहीं है। जो मारवणी अपने पति के पास सदेश पहुँचाने की कठिन समस्या को अपनी बुद्धि से हल कर सकी वह ऐसा भी कर सकती है—

जइ तूँ ढोला, नावियउ, कइ फागुण कइ चेत्रि।
तउ म्हे घोडा बाँधिस्याँ, काती कुड़ियाँ खेत्रि ॥१४६॥
जउ तूँ साहिब, नावियउ सावण पहिली तीज।
बीजळ तणइ झबूकडइ मूँध मरेसी खीज ॥१४६॥
फागुण मासि बसत रुत आयउ जइ न सुणेसि।
चाचरिकइ मिस खेलती, होळी झपावेसि ॥१४५॥
पावस मास, विदेस प्रिय, घरि तरुणी कुळसुध्ध।
सारग सिखर, निसद्द करि, मरइ स कोमळ मुध्ध ॥१७४॥

पतिव्रता अबला का पतिवियोग मे अंतिम बलपूर्ण अस्त्र यही है। जौहर और सती की पवित्र प्रथा ने न जाने कितनी हिंदू सतियों के सतीत्व और शील की रक्षाकर ससार में स्त्री हृदय की पवित्रता और दृढता का आदर्श स्थापित किया है।

परतु मारवणी के दिल की सच्ची लगन प्रियमिलन की आशा है। वह प्रिय से मिले बिना मरने को उद्यत नहीं है। प्रेम मे आशा का निरंतर प्रकाश रहता है। प्रेमी का प्रेमपात्र के प्रति अखड विश्वास होता है, यद्यपि विरह की तीव्र वेदना अधकार के रूप में इस आशाजन्य प्रकाश को छाया की तरह धूमिल करती रहती है। इस आशा और नैराश्य के छायाप्रकाश की क्रिया-प्रतिक्रिया का बड़ा अच्छा निदर्शन मारवणी के संदेशों मे उपलब्ध होता है। यह काव्य-स्थल कलात्मक दृष्टि से एक अनूठा प्राकृतिक चित्र है।

एक बार अपने अनत विश्वास को पुनः प्रकटकर मारवणी आशागर्भित भावों में सदेश का अत करती है—

हियड़इ भीतर पइसि करि ऊगउ सजण रूँख।
नित सूकइ नित पल्हवइ, नित नित नवला दूख ॥१५८॥

रोम रोम मे व्याप्त प्रेम की क्षण में निराशा से मुरझाती और दूसरे क्षण मे आशा की दीप्ति से प्रदीप्त होती दशा का इससे बढ़कर क्या स्वभाव-चित्र होगा ?

ढो॰ मा॰ दू॰ ७ ( ११००—६२ )

मारवणी के एकनिष्ठ सात्विक प्रेम के आदर्श की व्यंजना इन दूहों में बड़े मार्मिक ढंग से हुई है—

> जिम सालूराँ सरवराँ, जिम धरणी अर मेह।
> चंपावरणी बालहा, इम पालीजइ नेह॥१६८॥
> तुँही ज सज्जण, मित्त तूँ प्रीतम तूँ परिवाँण।
> हियड़इ भीतरि तूँ वसइ, भावईं जाँण म जाँण॥१७५॥
> हूँ बलिहारी सज्जणाँ, सज्जण मो बलिहार।
> हूँ सज्जण पग पानही, सज्जण मो गलहार॥१७६॥

संदेश देकर ढाढ़ियों को विदा करती हुई मारवणी की दशा को कवि ने कुशल मनोवैज्ञानिक चित्रकार की तरह बड़ी ही सूक्ष्मता से चित्रितकर भावुकता में कमाल कर दिया है—

> सँभारियाँ सँताप, वीसारिया न वीसरइ।
> कालेजा वीचि काप, परहर तूँ फाटइ नहीं॥१८०॥
> भरइ पलट्टइ, भी भरइ, भी भरि, भी पलटेहि।
> ढाढ़ी हाथ संदेसड़ा धण विललती देहि॥१८२॥

मारवणी के संदेशों में दो एक स्थान पर कविकल्पना का अपव्यय भी हुआ है। दूर की सूझ में कल्पना की ऊहावृत्ति यद्यपि चमत्कार अवश्य उत्पन्न करती है परंतु अंतस्तल के सच्चे उद्‌गारों के बीच ये चमत्कार नकली मोती की तरह प्रतीत होते हैं। इन ऊहात्मक और अत्युक्तिपूर्ण वर्णनों के गर्भ में हमको मारवणी की वेदना का भाव स्पष्टतः दिखाई देता है। इस बात से संतोष होता है कि मारवणी के निष्कपट भावनारूपी सुवर्ण सूत्र ने इन बनावटी मोतियों को भी संवेदना के सूत्र में ग्रथितकर उनको काव्योपयुक्त रूप दे दिया है। वे स्थल ये हैं—

> प्रीतम, तोरइ कारणइ ताता भात न खाहि।
> हियड़ा भीतर प्रिय वसइ, दाझणती डरपाहि॥१६०॥
> राति ज रुँनी निसह भरि, सुणी महाजनि लोइ।
> हाथाली छाला पड्या, चीर निचोइ निचोइ॥१५६॥

यह कल्पना चमत्कार रीतिकाल के शृंगारी कवियों की, बाल की खाल निकालनेवाली, दूर की सूझ से कम नहीं है।

## माळवणी का विरह

इसी विप्रलभ शृंगार के विषय मे माळवणी के विरह का दिग्दर्शन सक्षेप में करा देना उचित होगा, जिससे पाठक मारवणी और माळवणी के प्रेम का तुलनात्मक अध्ययन कर सकें। सिद्धात रूप मे दोनों के भेद का उल्लेख तो हम ऊपर कर चुके हैं। यहाँ केवल उदाहरण दे देते हैं।

माळवणी को छोड़कर मारवणी के लिये प्रस्थान करना ढोला के लिये एक विकट समस्या है। दोनों मे ढोला का सच्चा प्रेम है। एक को सयोग-सुख देने मे दूसरी को वियोगदुःख देना पड़ता है, एक के प्रेम का आदर करने से दूसरी के प्रेम का निरादर होता है। प्रेम की इस सकटावस्था मे ढोला मध्यम मार्ग निकालकर अपना कार्य सिद्ध करना चाहता है। इस समय ढोला का प्रेम कसौटी पर कसा जाता है। ढोला चतुरतापूर्वक नीति की एक चाल चलता है। माळवणी को बहाने से ललचाकर यात्रा करने की अनुमति प्राप्त किया चाहता है। इससे ढोला का माळवणी के प्रति सुदृढ़ प्रेम प्रकट होता है—

ईडर की धर अउळगउँ, जइ तूँ कहइ तु जाँह।<br>
अउथि घड़ाऊँ आभरन, माल्हवणी, मेलाँह ॥२२४॥

परंतु यह तुच्छ प्रलोभन माळवणी पर असर नहीं करता। उसे प्रियतम आभरणों से कहीं ज्यादा प्यारा है। उत्तर में तुरंत कहती है—

ईडर की धर अउळगण, हूँ तउ जाण ण देसि।<br>
घरि बइठाही आभरण, मोल मुहगा लेसि ॥२२५॥

ढोला उत्तम जाति के तेज कच्छ देश के नामी ऊँट खरीदने का मिस लेता है परतु यह दलील भी काम नहीं देती। माळवणी उत्तर देती है—

साहिब, कच्छ न जाइयइ, तिहाँ परेरउ द्रग।<br>
भीमळ नयण सुवंक धण, भूलउ जाइसि सग ॥२२६॥

चार बार यात्रा के लिये प्रस्ताव करने पर और ढोला की आतरिक चिंता को पहचानकर चतुर माळवणी रोग का स्पष्ट निदान करती हुई पूछती है—

वळि माळवणी वीनवइ हुँ प्री, दासी तुझ्झ।<br>
का चिंता चित अतरे सा प्री, दाखउ मुझ्झ ॥२३६॥<br>
साहिब, रहउ न राखिया कोड़ि प्रकार कियाह।<br>
का थाँ काँभिण मन वसी, का म्हाँ दूहवियाह ॥२३५॥

अब तो ढोला की पोल खुल गई। कहाँ तक छिपाता। जब नीति से काम न चला तो सारा हाल सच सच कह दिया और प्रियतमा से विनय करने लगा—

सुणि सुंदरि सचउ चवाँ, माँनिइ मनची भ्रंति।
मो मारू मिळिवातणी, खरी विलग्गी खंति ॥२३८॥

बस, अब क्या था। माळवणी को अब तक केवल आशंका थी। अब सच्ची बात प्रकट होने पर विरह की भावी चिंता और दुःख के कारण मन को भारी धक्का लगा। उस हार्दिक चोट की प्रतिध्वनि इस दोहे में गूँजती है—

माळवणीकउ तन तप्यउ, विरह पसरियउ अंगि।
ऊभी थी खड़हड पड़ी, जाणे डसी भुयंगि ॥२३९॥

माळवणी के सामने अब एक ही प्रश्न था—जिस किसी तरह प्रियतम को अपनी धारणा से विरक्त करके यात्रा को स्थगित करवाना। यद्यपि यह विरह की पूर्वावस्था थी, पूर्ण विरह नहीं परंतु भावी विछोह की दारुण चिंता ने उसे साहसी बना दिया था। उस समय ग्रीष्म ऋतु का आधार लेकर उसने विदेशयात्रा संबंधी आक्षेपोक्तियाँ प्रारंभ कीं और जाने की अनुमति न दी—

थळ तत्ता लू साँमुही, दाझोला पहियांह।
म्हाँकउ कहियउ जउ करउ घरि बइठा रहियांह ॥२४१॥

प्रिया को खुश करके उसकी प्रसन्नता से अनुमति लेकर ही प्रस्थान करना ढोला ने उचित समझा। वह रुक गया। ग्रीष्म के तीन मास समाप्त हुए। वर्षागम हुआ। ढोला ने फिर अनुमति माँगी। माळवणी ने इस ऋतु को भी यात्रानुकूल न बताया—

जिण रुति बग पावस लियइ धरणि न मेल्हइ पाइ।
तिण रुति साहिब वल्लहा, कोइ दिसावर जाइ ॥२४६॥

प्रीतम कामणगारियाँ थळ थळ बादळियाँह।
घण बरसंतइ सूकियाँ, लूसूँ पाँगुरियाँह ॥२४८॥

कप्पड़, कीण, कमाण गुण भीजइ सब हथियार।
इण रुति साहिब ना चलइ, चालइ तिके गिमार ॥२४९॥

अब तो ढोला ने भी देखा कि चुपचाप आक्षेपों को सुनते रहने से काम न चलेगा। उसने भी प्रत्याक्षेप करने शुरू किए—

> बाजरियाँ हरियाळियाँ, बिचि बिचि बेलाँ फूल।
> जउ भरि बूठउ भाद्रवउ, मारू देस अमूल ॥२५०॥
> धर नीली, धण पुंडरी, घरि गहगहइ गमार।
> मारू देस सुहामणउ साँवणि साँझी वार ॥२५१॥

माळवणी फिर विरहिणियों के लिये वर्षा ऋतु का दुस्सह चित्र उपस्थित करती है—

> फौज घटा, खग दाँमणी बूँद लगइ सर जेम।
> पावस पिउ विण वल्लहा, कहि जीवीजइ केम ॥२५५॥
> काळी कठळि बादळी वरसि न मेल्हइ वाउ।
> प्री विण लागइ बूँदडी जाँणि कटारी घाउ ॥२६७॥

इसी प्रकार जायसी ने भी विरह मे वर्षा के दुस्सह दुःख को नागमती के संबंध मे चित्रित किया है—

> खडग बीज चमकै चहुँ ओरा। बुंद बान बरसहिं घनघोरा ॥
> ओनई घटा आइ चहुँ फेरी। कत उबारु मदन हौं घेरी ॥

वर्षा काल है। रास्तों में कीचड भरा होगा। ऊँट का पैर फिसल जायगा। यात्रा के लिये वर्षा ऋतु से बढ़कर तो दूसरी बुरी ऋतु नहीं होती। कैसी चतुर उक्ति है—

> नदियाँ, नाळाँ, नीझरण पावस चढिया पूर।
> करहउ कादिम तिलकस्यइ, पथी, पूगळ दूर ॥२५६॥

विरह की कल्पना मे वर्षाकाल के सारे सुखद दृश्य माळवणी के लिये दुःखद हो जाते हैं—

> जिण रुति बहु बादळ झरइ, नदियाँ नीर प्रवाह।
> तिण रुति साहिब वल्लहा, मो किम रयण विहाय ॥२५९॥
> महि मोराँ मंडव करइ, मनमथ अंगि न माइ।
> हूँ एकलड़ी किम रहउँ, मेह पधारउ माइ ॥२६३॥

आकाश में बिजलियों को बादलों के साथ और पृथ्वी पर बेलों को वृक्षों के साथ और सयोगिनी नायिकाओं को नायकों के साथ आलिंगन करते देखकर विरहिणी माळवणी का धैर्य नहीं रहता—

ऊँचउ मदिर अति घणउ आवि सुहावा कत।
वीजळि लियइ झबूकड़ा सिहराँ गळि लागत ॥२६८॥
सावण आयउ साहिबा, पगइ विलबी गार।
बच्छ विलबी वेलड्याँ, नराँ विलंबी नार ॥२६९॥

माळवणी के सुदृढ प्रेम मे बँधे हुए ढोला ने वर्षाऋतु के अत तक यात्रा को स्थगित रखा। दशहरा भी बीत गया। शरद् ऋतु का प्रवेश हुआ। लगभग एक वर्ष बीतने को आया। अब तो ढोला उकता गया। माळवणी ने शरद् ऋतु को भी यात्रा के अनुपयुक्त सिद्ध किया, यही नहीं वर्ष की सभी ऋतुओं को यात्रा के लिये अनुपयुक्त प्रमाणित कर दिया। माळवणी की आक्षेपोक्तियों मे उत्तम कोटि का व्यग्य भरा है। उन पर मनन करने से सच्चे काव्यानंद की प्राप्ति होती है। शरद् ऋतु की आक्षेपोक्ति लीजिए—

जिण रित नाग न नीसरइ, दाझइ, वनखँड दाह।
जिण रित माळवणी कहइ, कुँण परदेसाँ जाह ॥२८४॥
सीयाळइ तउ सी पड़इ, ऊन्हाळिइ लू बाइ।
वरसाळइ भुइँ चीकणी, चालण रुत्ति न काइ ॥२७७॥

अब तो ढोला को साहस करना ही पड़ा। माळवणी की प्रेमपरीक्षा मे वह उत्तीर्ण हुआ परतु अब यदि मारवणी की सुधि न ले तो उसके प्रेम मे शैथिल्य प्रमाणित होता है। अतएव स्पष्ट शब्दों मे कह ही तो दिया—

माळवणी, म्हे चालिस्याँ म करि हमारी तात।
का हसि करि म्हाँ सीख दे, खड़िस्याँ माँझिम रात ॥२७८॥

कैसा मीठा, कैसा सूक्ष्म, परतु दृढ उत्तर है। ढोला के प्रेममय चरित्र की यही कसौटी है। मेरे अनिष्ट की चिंता न करो, प्रसन्नतापूर्वक यात्रा करने की आज्ञा दो ( अब भी माळवणी को प्रसन्न रखना चाहता है ! ) अन्यथा अर्द्धरात्रि को सोती छोड़कर चल देना पड़ेगा। माळवणी के प्रति अपने प्रेम मे ढोला पूरा उतरता है। जागती को छोड़कर जाने से माळवणी को मर्मांतक वेदना होगी। प्रेमिका की उस असह्य वेदना को बचाकर रात्रि में चलने का प्रस्ताव किया। दूसरा कोई उपाय न था। ऐसी ही अवस्था मे राजकुमार सिद्धार्थ अपने परमार्थप्रेम से उत्साहित होकर यशोधरा को रात मे सोती छोड़कर निकले थे।

ढोला की इस दृढ़ता को देखकर माळवणी को कोई सहारा न रहा। एक बार फिर अंतिम प्रयत्न किया। सोचा, ढोला के प्रेमशैथिल्य की कुछ चुभती हुई व्यंग्योक्तियाँ कहूँ। शायद उनसे क्षुब्ध होकर ही रुक जाय—

डूँगर केरा वाहळा, ओछाँ केरा नेह।
वहता वहइ उतामळा, झटक दिखावइ छेह॥३३८॥
पिय खोटाँरा एहवा, जेहा काती मेह।
आडंबर अति दाखवइ आस न पूरइ तेह॥३३९॥

कैसी पैनी, काटती हुई उक्ति है। ढोला का हृदय इससे चुभकर व्यथित अवश्य हुआ होगा, परंतु करता क्या? इस संवाद को ज्यादा बढ़ाने से फायदा होता नहीं दिखाई दिया। ढोला व्यंग्योक्ति को चुपचाप मन ही मन पी गया। आखिर ढोला को दृढ़ देखकर माळवणी को अनिच्छा होते हुए भी झल्लाकर अनुमति देनी पड़ी—

हल्लउँ हल्लउँ मत करउ, हियड़इ साल म देह।
जे साचे ई हल्लस्यउ, सूताँ पल्लाँणेह॥३०५॥

अंत में बिदाई का दृश्य बड़ी मार्मिक स्वाभाविकता के साथ चित्रित किया गया है। शब्दसौष्ठव की स्वाभाविक योजना, भाव की बारीकी और दृश्य की सरलता और स्पष्टता के लिये काव्यकला और भावुकता की दृष्टि से यह दोहा सर्वोत्तम काव्य का लक्षण है। भावना और शब्दचमत्कार सोना और सुगंध की तरह मिल गए हैं—

ढोलउ हल्लाणउ करइ धण हल्लिवा न देह।
झबझब झूँबइ पागड़इ, डबडब नयण भरेह॥३०४॥

यह कहने की आवश्यकता नहीं प्रतीत होती कि माळवणी की प्रेमपूर्ण आक्षेपोक्तियों और युक्तियों मे स्वाभाविकता का बड़ा अच्छा निर्वाह हुआ है। माळवणी की, ढोला की यात्रा स्थगित करने की युक्तियों के पीछे उसके प्रेम की गभीर प्रेरणा है। प्रेम की दृढता के कारण उसको इन प्रयत्नों में कुछ सफलता भी मिली। एक वर्ष तक ढोला को उसने रोक रखा।

माळवणी ने ढोला को रोकने का एक अंतिम प्रयत्न और भी किया था। जिस ऊँट पर चढकर ढोला यात्रा करने को था उससे लँगडा होने का बहाना करवाने की उसकी आयोजना यद्यपि सफल न हुई परंतु उस प्रयत्न मे उसके मन की आतुरावस्था स्पष्टतः व्यक्त होती है। उस प्रयत्न में 'मरते को तिनके का सहारा' वाली लोकोक्ति सिद्ध होती है।

ऊँट के पास जाकर मारवणी विनय करती है। यह करुणोक्ति वैसी ही है जैसी प्रेमातुर अवस्था में राम का सीता की खोज में वन के मृग और वृक्षों से सीता का पता पूछना अथवा विरहविधुरा गोपिकाओं का व्रज की लताओं से कृष्ण के विषय मे पूछना।

मारवणी ने प्रियतम को यात्रा से रोकने के हजार प्रयत्न किए। अब भी हृदय से यही चाहती है कि ढोला रुक जाय तो अच्छा। परतु जब प्रेमी प्रस्थान करने को है, तो पतिपरायणा साध्वी की तरह उसकी मगलकामना करती है। यदि सच्चा प्रेम न होता तो यह सोचती कि यात्रा असफल हो—अनिष्टकर हो। परतु नहीं, वह प्रस्थान के समय हितकामना करती हुई कहती है—

> थे सिध्धावउ, सिध करउ, बहु गुणवता नाह।
> सा जीहा सतखड हुइ जेण कहीजइ जाह ॥३४०॥

दूसरी पक्ति मे सर्वोत्तम कोटि का वेदनापूर्ण आक्षेप व्यग्य है।

ढोला चला गया। अब प्रवत्स्यत्पतिका विरहिणी मारवणी का विप्रलभ प्रारभ होता है। अब तक तो उसे भावी विरह की चिंता और क्षोभ था। मारवणी की वास्तविक विरहदशा का कवि इस प्रकार वर्णन करता है। मारवणी सखियों से कहती है—

> ढोलउ चाल्यउ हे सखी, वाज्या विरह निसाँण।
> हाथे चूड़ी खिस पडी, 'ढीला हुया सँघाण ॥३४६॥

विरहजन्य दशापरिवर्तन का क्या ही मर्मस्पर्शी दिग्दर्शन है। मारवणी' के अग प्रत्यग शिथिल हो गए—जड़ हो गए, हाथ की चूड़ी खसककर नीचे आ गई। यद्यपि शिथिलता की अत्युक्ति है परतु सवेदनापूर्ण होने से वह मारवणी की तीव्र वेदना की परिचायक है। मारवणी सखियों के प्रति अपना विरहदुःख यों कहती है—

> सजण चाल्या हे सखी, वाज्या विरह निसाँण।
> पालखी विसहर भई, मदिर भयउ मसाँण ॥३५२॥
> सजणियाँ वउलाइ कइ मदिर वइठी आइ।
> मदिर काळउ नाग जिउँ हेलउ दे दे खाइ ॥३७१॥
> चपा केरी पाँखड़ी, गूँथूँ नवसर हार।
> जउ गळ पहरूँ पीव विन, तउ लागे अगार ॥३९६॥

प्रिय के विरह में सब सुख के साधन दुःख के उत्तेजक कारण बन जाते हैं। सुखशय्या साँप की तरह विषाक्त प्रतीत होती है, सौख्यपूर्ण महल श्मशान-भूमि की तरह शून्य और भयावह प्रतीत होते हैं और उनकी डरावनी निर्जनता काटने को दौड़ती है।

सज्जण चाल्या हे सखी, दिस पूगळ दोडेह।
सायधण लाल कर्वाण ज्यउँ ऊभी कड मोडेह ॥३५५॥

विरहिणी की बेचैनी और आलस्य का कैसा भावुक शब्द चित्र है। माळवणी को प्रिय के बिना जीवन भार स्वरूप हो गया है। कोई चीज अच्छी नहीं लगती। पानी पीती है परतु गले से नीचे नहीं उतरता, साँस हृदय मे समाती नहीं।

सज्जण चाल्या हे सखी, सूना करे अवास।
गळेथ न पाणी ऊतरइ, हिये न मावइ सास ॥३५८॥

विरहावस्था के ऐसे स्वाभाविक वर्णन बहुत कम काव्यों मे मिलेंगे। जायसी ने इसी से मिलताजुलता भाव नागमती के विरहवर्णन मे प्रकट किया है—

'खन एक आव पेट मँह साँसा। खनहि जाइ जिउ होइ निरासा ॥'

प्रियविरहजन्य शून्यता और निराशा का सुदर व्यंग्य चित्र देखिए—

ढोलइ चढि पड़ताळिया डूँगर दीन्हा पूठि।
खोजे बाबू हथ्थड़ा धूड़ि भरेसी मूठि ॥३६१॥
सयणाँ, पाँखाँ प्रेम की तहँ अब पहिरी तात।
नयण कुरगउ ज्यूँ वहइ लगइ दीह नइँ रात ॥३६४॥
साल्ह चलतइ परठिया आँगण वीखड़ियाँह।
सो मइँ हियइ लगाडियाँ भरि भरि मूठड़ियाँह ॥३६६॥

प्रेम की एकनिष्ठता, तल्लीनता, तादात्म्य का इससे बढकर क्या परिचय हो सकता है कि वातावरण में सब ओर प्रेमी ही प्रेमी की प्रतिमा दिखाई दे, जिससे विरहविधुरा प्रेमिका वायु को भी प्रेमी की प्रतिमा के भ्रम से आलिंगन करने लगे, रातदिन नेत्र प्रेमी की खोज में दशों दिशाओं मे घूमते रहे और प्रेमी के पीछे छोडे हुए पदचिह्न की धूलि को मुट्ठियाँ भर-भरकर छाती से लगाकर प्रेयसी अपने उद्वेग को शात करने की चेष्टा करे। विरह के ये व्यापार उन्माद और विक्षिप्तता के द्योतक हैं। चैतन्य महाप्रभु और मीरा का कृष्ण के प्रेम में नाचना, मजनूँ का लैला के लिये हवा से बातें

करना, यक्ष का बादलों द्वारा संदेश भेजना, उन्माद नहीं तो क्या था ? परंतु यही उन्माद सच्चे प्रेम का शृंगार होता है।

प्रियतम के विरह में पत्नी को अपनी तुच्छता और हीनता का ज्ञान होना स्वभाविक ही है—जिसकी पहले लाखों की कीमत होती अब उसे कौड़ी को भी कोई नहीं पूछता। सच है जब माली ने वल्लरी को सींचना ही छोड़ दिया तो वह सूखेगी ही—

प्रीतम हूती बाहिरी कवडी ही न लहाँइ।
जब देखूँ घर आँगणइ लाखे मोल लहाँइ ॥३७०॥
सज्जण वल्ले, गुण रहे, गुण भी वल्लणहार।
सूकण लागी वेलड़ी, गया ज सींचणहार ॥३७४॥

जायसी के नागमती विरहवर्णन में भी इसी प्रकार का वर्णन है—

कँवल जो बिगसा मानसर, बिन जल गएउ सुखाइ।
अबहुँ बेलि फिरि पलुहै, जो पिउ सींचै आइ॥

प्रियतम के विरह में उनके स्मारकचिह्न ही प्रेयसी के लिये जीवनाधार हो जाते हैं। उनको देख देखकर प्रियतम की याद करके वह दुःख के रूप में अपने प्रियतम की स्मृतियों को हरी रखती है—

खूँटइ जीण न मोजडी, कड्याँ नहीं केकाँण।
साजनियाँ सालइ नहीं, सालइ आही ठाँण ॥३७५॥

भारतेंदु की चंद्रावली नाटिका में कृष्ण के विरह में चंद्रावली कहती है—'प्यारे देखो, जो जो तुम्हारे मिलने में सुहावने जान पडते थे वही अब भयावने हो गए हैं। हा, जो वन आँखों से देखने में कैसा भला दिखाता था, वही अब कैसा भयंकर दिखाई पडता है। देखो, सब कुछ है, एक तुम्हीं नहीं हो प्यारे।' (दूसरा अंक)

प्रियप्रवास में विरहविधुरा गोपिकाओं की इसी प्रकार की उक्ति है—

कुंजें वही, थल वही, यमुना वही है।
वेलें वही, वन वही, विटपी वही है॥
हैं पुष्प पल्लव वही, व्रज भी वही है।
ए किंतु श्याम बिन है न वही जनाते ॥१४-१४२॥

विरहिणी की कामदशा को शास्त्र में दस प्रकार से वर्णन किया जाता है—

अभिलाषश्चिन्तास्मृति गुणकथनोद्वेग सम्प्रलापाश्च ।
उन्मादोऽथ व्याधिर्जड़तामृतिरिति दशात्र कामदशा ॥
—सा० द० ३-२१४ ॥

इन दशाओं मे प्रायः सभी का विकास माळवणी के विप्रलभ मे मिलता है। उन्माद, स्मृति, व्याधि और प्रलाप के उदाहरण ऊपर दिए जा चुके हैं। विरह-जन्य जड़ता को कैसी मार्मिक व्यंजना की गई है—

बीछड़ताँ ही सज्जणा, क्याँ ही कहण न लब्ध ।
तिण वेला, कँठ रोकियउ, जाणक सिंधा खध्ध ॥३८१॥

अंतर्दग्ध करनेवाली चिंता का चित्र इस दोहे मे चित्रित किया गया है—

सज्जण ज्यूँ ज्यूँ समरइ, देख्याँ आही ठाँण ।
झुरि झुरि नइ पजर हुई, समर समर सहिनाँण ॥३८२॥

विरहिणी की कामजन्य अभिलाषाएँ भी विचित्र होती हैं। विरहदुःख जब हृदय मे नहीं समाता तो माळवणी अभिलाषा करती है कि पर्वत शिखर पर जाकर धाड़ मार मारकर रो ले जिससे हृदय हलका हो जाय—

बाबा, बाळूँ, देसड़उ, जिहाँ डूँगर नहिं कोइ ।
तिणि चढि मूकउँ धाहड़ी, हीयउ उरळउ होइ ॥३६१॥

माळवणी को अपने प्रलाप मे चेतन और अचेतन का ज्ञान नहीं रहता। वह वन में खड़े हुए एक हरेभरे 'जाळ' के दरख्त को देखकर कहती है—

थळ मथ्थइ जळ बाहिरी तूँ काँइ नीळी जाळि ।
कँइ तूँ सींची सज्जणे, कँइ बूठउ अग्गाळि ॥३६१॥

इस पर अपनी कल्पना के बल से कवि माळवणी को जाल की ओर से यह सतोषदायक उत्तर दिला देता है—

ना हूँ सींची सज्जणे, ना बूठउ अग्गाळि ।
मो तळि ढोलउ वहि गयउ, करहउ बाँध्यउ डाळि ॥३६२॥

ढोला के जाळ के नीचे से निकल जाने पर और ऊँट को बाँधकर जाळ के नीचे क्षणिक विश्राम लेने पर जाळ की यह दशा हुई कि वह बिना वर्षा अथवा जलदान के हरीभरी हो गई। जब ढोला के क्षणिक संयोगसुख से जड़ जीवो की दशा समुन्नत हो जाती है, तब तो ऐसे प्रियतम के लिये माळवणी का विलाप करना यथार्थ है। ससार के सभी साहित्यों के गीतकाव्यों

में जड़ और चेतन का इस प्रकार प्रश्नोत्तर द्वारा समवेदना के एक सूत्र में बँधा होना सिद्ध होता है।

माळवणी का विरह बड़ी तीव्र और करुण वेदना से भरा है, परतु जैसा कि हम ऊपर कह आए हैं, इस उन्माद और उद्वेग की विरहदशा मे वह अपने कर्त्तव्य को भूल नहीं जाती। अपने प्रेमी को प्रवास से विरत करने में वह सदा सयत्न रही और जब उसे रोक न सकी तब भी उसने यत्न को न छोड़ा। माळवणी का यह सयत्नोत्साह उसके प्रेम की दृढता का परिचायक है। ढोला के चले जाने पर माळवणी ने उसे लौटाने का एक प्रबल प्रयत्न किया। इसी आशय से उसने अपने शुक को भेजा था।

यद्यपि इस काव्य मे विप्रलभ शृगार ही प्रधान है, परतु सभोग का भी वर्णन हुआ है। वैसे तो कहानी के इतिवृत्त की रचना ही इस ढग से हुई है कि माळवणी और मारवणी के सबध के सभोग शृगार का निदर्शन बहुत कम होने पाया है। नायक ढोला और नायिका मारवणी की प्रेमवार्त्ता को प्रधानता देने के लिये उन्हीं के प्रेमसूत्र के विकास का आद्योपात और क्रमागत वर्णन किया गया है। माळवणी का पहलेपहल वर्णन दूहा २१५ मे उस अवस्था में हुआ है जब ढाढियों द्वारा मारवणी का सदेश ढोला को मिल जाने पर वह पति को चिंताकुल देखती है। परतु माळवणी के उत्तरकालीन प्रौढ प्रेम-प्रवाह की गति से हम उसके पूर्वकालीन दापत्य प्रेम के सौख्य और घनत्व का अनुमान कर सकते हैं। जो माळवणी पति के प्रेम पर इतना अधिकार रखती है कि प्रेमातुर पति को एक वर्ष तक अपनी यात्रा से विरत कर सकती है उसके प्रेम का सभोग पक्ष भी खूब सौख्यपूर्ण और परिपुष्ट रहा होगा।

## (११) ढोलामारू का संयोग शृंगार

सयोग शृगार का स्पष्ट निदर्शन हमको मारवणी-ढोला-मिलन के दृश्य में मिलता है। यद्यपि वह अत्यत सक्षिप्त है, परतु उसी का हम यहाँ उल्लेख करेंगे। यह वर्णन पद्मावती-रत्नसेन-विषयक सयोग शृगार से बहुत कुछ मिलता-जुलता है अतएव इनकी तुलना भी की जा सकती है।

ढोला के पूगल पहुँच जाने पर मारवणी के हर्ष का पारावार न रहा। मारवणी अपने आतरिक सुख और हर्षोल्लास को सखियों पर प्रकट करती है—

साहिब आया, हे सखी, कज्जा सहु सरियाँह।
पूनिम केरे चद ज्यूँ दिसि च्यारे फळियाँह ॥५२८॥

सखिए, साहिब अःविया, जाँहकी हूँती चाइ।
हियडउ हेमाँगिर भयउ, तन पजरे न माइ ॥५२६॥

आजूणउ धन दीहड़उ साहिब कउ मुख दिट्ठ।
माथा भार उलाथ्थियउ, आँख्याँ अमी पयट्ठ ॥५३१॥

सखी, सु सजण आविया, हुंता मुझ्झ हियाह।
सूका था सू पाल्हव्या, पाल्हविया फळियाह ॥५३३॥

मारवणी के पवित्र और मर्यादाविहित प्रेम का विकास उसके हृदय की सीमा को व्याप्तकर चारो ओर पूर्णिमा की चद्रिका के समान छिटक गया है। उसका विरहव्याकुल हृदय अब हिमालय की तरह शीतल हो गया है। मानसिक प्रफुल्लता इतनी बढ़ गई है कि शरीर पजर में नही समाती। आज मानों उसके सिर पर से विरहरूपी भारी बोझ उतर गया और उत्सुक नेत्रों मे प्रियदर्शन के कारण अमृत छलकने लगा। सूखी हुई वल्लरी आज पुनः पल्लवित और पुष्पित हो गई, सयोगजनित मद आँखों की मस्ती में झलक रहा है। मारवणी का सयोगसुख अपनी स्वाभाविक सूक्ष्मताओ के साथ उसके अंग-प्रत्यंग की प्रफुल्लित और आह्लादपूर्ण दशा से प्रकाशित हो रहा है।

इसी प्रकार पद्मावती का संयोगसुख भी उसने अगप्रत्यग में विकसित हुआ है—

अग अग सब हुलसै, कोइ कतहूँ न समाइ।
ठाँवहिं ठाँव विमोही, गइ मुरछा तनु आइ ॥

परंतु दोनों मे भेद इतना है कि जहाँ मारवणी का सयोगजन्य हर्षोल्लास अधिक सयत और शील की सीमा में बद्ध है, वहाँ हर्षोल्लास की बाढ़ में पद्मावती के पैर उखड़ जाते हैं वह मूर्च्छित हो जाती है। साहित्यिक दृष्टि से यद्यपि ऐसे अवसर पर मूर्च्छित हो जाना ठीक समझा गया है और वह भावातिशय को प्रकाशित करता है, परतु उसमें सयम और मर्यादा का अभाव अवश्य द्योतित होता है।

मारवणी के प्रथम समागम का वर्णन जहाँ हुआ है, वहाँ भी इसी प्रकार की सयमशीलता और शीलसपन्नता प्रकट होती है। यथा—

कट विलग्गी मारुवी करि कचूवा दूर।
चकवी मनि आणंद हुवउ, किरण पसारया सूर ॥५५१॥

इसी प्रकार दूहा ५५२, ५५३, ५५४, ५६१, ५६२ में देखना चाहिए। दूहा ५६३ में मजिठा राग की उपमा प्रेम की विशुद्ध पूर्णता की सूचक है—

धरती जेहा भरखमा, नमणा जेही केळि।
मजीठाँ जिम रचणाँ, दई, सु सजण मेलि ॥५६३॥

वर्णन की गंभीरता, नम्रता और शीलसंपन्नता ने शृंगार को अश्लीलता की व्यंजना से बचा लिया है। जहाँ तक हो सका है, मारवणी के संभोग शृंगार की पराकाष्ठा शुद्धता, शील और संस्कृति की सीमा से बाहर नहीं होने पाई है।

ऐसे ही स्थल पर पद्मावती के प्रिय-मिलन-जन्य प्रेम को जायसी ने काम-जन्य दशाओं में प्रकट किया है जिससे उसमें सात्त्विक पवित्रता का वह भाव प्रकट नहीं होता जो मारवणी के प्रेम में हुआ है—

छूटा चाँद सूर जस सा[illegible]। अस्टौ भाव मदन जनु गाजा ॥
हुलसे नैन दरस मदमाते। हुलसे अधर रंग रस राते ॥
हुलसा बदन ओप रवि पाई। हुलसि हिया कंचुकि न समाई ॥
हुलसे कुच कसनी बँध टूटे। हुलसी भुजा वलय कर फूटे ॥
हुलसी लंक कि रावन राजू। राम लखन दर साजहिं आजू ॥
आजु कटक जोरा है कामू। आज विरह सों होइ संग्रामू ॥
भएउ जूझ जस रावन रामा। सेज बिधँसि विरह संग्रामा ॥

इस विवरण में 'अस्टौ भाव मदन जनु गाजा', 'राम लखन दर साजहिं आजू', 'कटक जोरा है कामू', 'होइ संग्रामू' इत्यादि भावों की उग्र व्यंजना प्रेम की सात्त्विक शीलता, स्वाभाविक सरलता और कोमलता में एक प्रकार का तूफान पैदा कर देती है जो फारसी ढंग की कविता में भले ही मान्य हो, भारतीय साहित्य और संस्कृति के सर्वथा विरुद्ध प्रतीत होती है। जायसी के प्रेमवर्णन की उग्रता अवसर और पात्र के अनुपयुक्त जँचती है।

प्रियमिलन के अवसर पर मारवणी ने शृंगार किया। यह शृंगारवर्णन भी बहुत कुछ संयत, विशुद्ध और मर्यादाबद्ध है—

सखिए जगट माँलिराउ खिनमति करइ अनंत।
मारू तन मंडप रच्यउ, मिलण सुहावा कंत ॥५३५॥
चमचमतइ चाचरइ, उळट्यउ चाँण गयंद।
मारू चाली मंदिरे, भीणे बादल चंद ॥५३७॥

बोली वीणा, हस गत, पग बाजंती पाळ।
रायजादी घर अगणइ छुटे पटे छछाळ ॥५४०॥
सोई सज्जण आविया, जॉहकी जोती बाट।
थॉभा नाचइ, घर हॅसइ, खेलण लागी खाट ॥५४१॥

इसके विपरीत पद्मावती के शृगार का विशद वर्णन करते हुए कवि ने बारह आभरणो का वर्णनकर अपनी बहुज्ञता का परिचय दिया है—

( १ ) बारह अभरन करै सो साजू।

( २ ) जो न सुना तो अब सुनइ बारह अभरन नॉव।

जायसी का यह वस्तुवर्णन शृगार रस के विकास और परिपाक मे बाह्य वस्तु सा प्रतीत होता है। इससे रस की परिपुष्टि और सम्यक् आस्वादन नहीं होता। भावुकता और सवेदना का स्पर्श इनमे नहीं के बराबर है, अतएव प्रस्तुत विषय के साथ इनका बहुत थोड़ा और निर्जीव सपर्क रह जाता है।

इसी प्रकार 'सोलह शृगार', पारा, गधक, हरताल, सिद्धगुटिका और रासायनिक क्रियाओ और पदार्थों का अनवसर पर वर्णन करके कवि ने बहुज्ञता और वस्तुज्ञान का पूरा परिचय तो दिया है, परतु इनसे काव्य का बहुत थोड़ा उपकार सिद्ध होता है।

शृंगार के उद्दीपक साधनों में जिस प्रकार प्रथाबद्ध षड्ऋतु वर्णन किया जाता है, उसी प्रकार प्रेमियों का पारस्परिक विनोद, हास्य, कुतूहल, क्रीड़ा आदि साहित्य में बताए गए हैं। मारवणी के सभोग शृगार के अंतर्गत ऋतु-वर्णन के स्थान पर 'अष्टयाम' का वर्णन हुआ है। इससे पहले प्रथम समागम के उपयुक्त प्रेमियों मे कुछ विनोद और क्रीड़ा भी होती है। 'मान' का भी सक्षेप में दिग्दर्शन होता है।

ढोला हॅसी ही हॅसी मे एक मीठी चुटकी लेता हुआ मारवणी से कहता है—

काया झबकइ कनक जिम, सुदर, केहे सुक्ख।
तेह सुरगा किम हुवइँ, जिण वेहा बहु दुक्ख ॥५४६॥

इस विनोदभरी परतु तीखी व्यंग्योक्ति को सुनकर मारवणी को संकोच होता है कि 'खुणसउ राखइ कंत'—पति के मन मे खुनस बैठ गई है। वह उसी क्षण कैसा सच्चा और लाजवाब उत्तर देती है—

पहुर हुवउ ज पधारियाँ मो चाहती चित्त।
डेहरिया खिण मइ हुवइ घॅण वूठइ सरजित्त ॥५४८॥

ढोला का सदेह 'खुणसउ' बनावटी था। उसे मजाक करना था। क्या उत्तर देता? यदि देता तो इस उत्तर के सामने वह ठहर न सकता। जब निम्न सृष्टि के जीवों—मेढकों—तक मे प्रेम की सजीवनी शक्ति इस विलक्षणता के साथ प्रकट होती है तो मानव का तो कहना ही क्या है।

पद्मावती भी प्रियसमागम के अवसर पर व्यगविनोद और परिहास करती है, परतु उनमे वह विनम्रता और शील व्यजित नहीं होते जो ढोलामारू के वचनों मे होते हं। पद्मावती झिडककर रत्नसेन से कहती है—

'ओहट होसि जोगि तोरि चेरी। आवै बास कुरकुटा केरी॥
देखि भभूति छूति मोहि लागे। कॉपै चॉद सूर सों भागै॥
जोगि तोरि तपसी कै काया। लागि चहै मोरे अग छाया॥
बार भिखारि न मॉगसि भीखा। मागै आइ सरग पर सीखा'॥

यद्यपि ये प्रेम की झिड़कियॉ है और कहने को इनमें 'तोरि चेरी' शाब्दिक विनम्रता भी है, परतु भाव का उतना सयत गठन नहीं है कि शीलसाधन की सीमा मे रह सके।

सयोग शृगार की प्रेमपद्धति मे वाक्चातुर्य, वचनविलास और परिहास का मनोहर आयोजन रहता है। 'ढोला' के प्रेम मे ऐसा आयोजन है और जायसी मे भी। पाश्चात्य गीत काव्यों ( Ballads ) मे भी पहेलियों और अनेक ढग की वचनचातुरी का विशद साहित्य उपलब्ध होता है। कभी कभी एक पहेली के ठीक ठीक उत्तर दे देने पर ही प्रेमी नायक अथवा नायिका को अपने प्रेमी के प्रेम का पूर्ण लाभ होता है। प्रेम में साधारणतः वाग्विलास और परिहास की वृत्ति का स्फुट होना स्वाभाविक ही होता है।

अँगरेजी के प्रमुख लोक गीतों मे ( I ) TheElfin Knight, ( 2 ) Captain Wedderburn's Courtship, ( 3 ) King John and the Bishop ऐसे गीत है जिनमे विनोद और परिहास द्वारा प्रेमी अपने भावों को परस्पर व्यक्त करते हैं। प्रथम और द्वितीय में प्रेमी कठिन पहेली का उत्तर देने के परिणाम मे अपने प्रेमपात्र का प्रणयलाभ करते है। तीसरे में पहेलियों द्वारा दो दलों का भाग्यनिर्णय किया गया है। किवदंती के अनुसार महाकवि कालिदास को भी अपनी प्रियतमा का प्रेम इसी प्रकार वाक्चातुर्य द्वारा प्राप्त हुआ था।

प्राचीन प्रेम कहानियों में पहेलियों के विश्वव्यापी प्रचार और महत्त्व के विषय मे गीतकाव्यों के सर्वश्रेष्ठ आचार्य प्रो० चाइल्ड लिखते हैं—

"Riddles play an important part in popular story and that from remote times. No one needs to be reminded of Samson, Oedipus, Appolonius of Tyre. Riddle tales, which if not so old as the oldest of these, may be carried in all likelihood some centuries beyond our era, still live in Asiatic and European tradition and have their representatives in popular Ballads."

प्राचीन भारतीय कहानियों मे और विशेषतः प्रेम कहानियों में वाक्चातुर्य और विनोद वृत्ति का बहुत सा साहित्य भरा पड़ा है। प्राकृत और अपभ्रश काल के गाथा और दूहा साहित्य में इस प्रकार के विनोदपूर्ण साहित्य का कुछ अग अब भी सुरक्षित मिलता है। 'ढोला' का यह विनोदपूर्ण साहित्याश अपभ्रश साहित्य पर बहुत कुछ आश्रित है। नबर ५७५ और ५७७ की दोनों गाथाएँ प्रसिद्ध प्राचीन प्रहेलिकाएँ हैं जो सीधी अपभ्रश साहित्य से लेकर कथा में ऊपर से मिला दी गई हैं। माधवानल कामकदला की प्रेमगाथा में भी ये मिलती हैं।

मारवणी प्रेम की उद्भावना में पति से साहित्यिक मनोविनोद करने का प्रस्ताव करती है क्योंकि ऐसा करना समयोपयुक्त ही होगा—

मारवणी इम वीनवइ, धनि आजूणी राति।
गाहा-गूढ़ा-गीत गुण ळहि का नवली वाति ॥५६७॥

क्योंकि—गाहा-गीत-विनोद रस सगुणाँ दीह लियंति।
कइ निद्रा, कइ कळह करि, मूरखि दीह गमंति ॥५६८॥

हितोपदेश के निम्नलिखित श्लोक का भाव इस अंतिम दूहे में बड़ी सुंदरता के साथ प्रकट किया गया है—

काव्यशास्त्रविनोदेन कालो गच्छति धीमताम्।
व्यसनेन च मूर्खाणां निद्रया कलहेन वा ॥

इस प्रसंग मे साहित्यिक विनोद की यही उपयोगिता है कि इससे रति-भाव का उद्दीपन होता है। अधिकाश पहेलियाँ साहित्यविश्रुत हैं। इनमे

नायिका की मौलिक कल्पना को ढूँढना व्यर्थ है क्योंकि ऐसे अवसरों पर साहित्यप्रसिद्ध पूर्वागत पहेलियों का प्रयोग ही पर्याप्त समझा जाता है। आजकल के हिंदू विवाहों में भी मनोविनोद की यह प्रथाबद्ध पद्धति कहीं कहीं देखी जाती है।

वाग्विनोद के सिवा प्रेमियों की पारस्परिक क्रीड़ा और विलास आदि भी शृंगार के उद्दीपक की तरह कवियों द्वारा प्रयुक्त होते हैं। 'ढोला' में इस प्रेमक्रीड़ा का बहुत सक्षेप में वर्णन हुआ है—

म्हँने ढोलो झँखिया लूँगे लकड़ियेह।
म्हाँने प्रिउजी मारिया चंपारै कळियेह ॥५९१॥
म्हँने ढोलो झँबिया म्हाँनूँ आवी रीस।
चोवा केरै कूँपळै ढोळी साहिब सीस ॥५९२॥

जायसी ने प्रथम समागम के पूर्व पद्मावती और रत्नसेन में वाक्चातुर्य और परिहास की जो नोकझोंक दिखाई है, उसका ऊपर वर्णन कर आए हैं। दोनों में जो अंतर है उसका भी उल्लेख कर दिया गया है। रतिभाव की पुष्टि के लिये यह आवश्यक होता है कि प्रेम में आत्मीयता के भाव की रक्षा करने के लिये दोनों प्रेमियों को भाव की समतल भूमि पर रहकर पारस्परिक विनोद में लीन होना चाहिए, क्योंकि यह मार्ग प्रेमोत्कर्ष के लिये अधिक लाभदायी होता है। ढोला मारवणी के विनोद परिहास में भाव की यह समता मिलती है। परंतु पद्मावती रत्नसेन के विनोद व्यवहार में एक प्रकार की विषमता आ गई है। नीचे कुछ उदाहरण देते हैं—

पद्मावती और उसकी सखियाँ रत्नसेन का परिहास करती हुई नाना प्रकार से उसका मजाक उड़ाती हैं परंतु इन सबके उत्तर में रत्नसेन को अपनी गंभीर प्रेमनिष्ठा की दुहाई देते हुए देखकर हमको उसकी निस्सहायता पर दया आती है।

जिस प्रकार माळवणी के भावी विरह के संबंध में कविने आक्षेपोक्तियों में ऋतुओं का वर्णन विप्रलंभ शृंगार के उद्दीपन की तरह किया है, उसी प्रकार संभोग शृंगार में मारवणी के संबंध में अष्टयाम वर्णन की कल्पना की है। जायसी में इनके स्थान पर क्रमशः बारहमासा और षट्ऋतुओं का वर्णन उद्दीपन की तरह किया गया है।

'अष्टयाम' में साहित्यिक प्रथानुसार एक रूढिविशेष का अनुसरण किया गया है। दिन के आठ पहरों में प्रेमियों की प्रेमपूर्ण दिनचर्या को विभक्त

करके संभोग शृंगार की पुष्टि की गई है। यह अश प्राचीन कथा का भाग नहीं क्योंकि प्राचीन प्रतियों में यह नहीं मिलता। यह प्रकरण पढ़ने पर कुछ फीका सा भी जान पडता है। वह सरसता, वह स्वमाविकता, वह सरलता और स्वच्छदता नहीं प्रतीत होती जो इस काव्य मे प्रायः सब स्थलों में मिलती है। यह वर्णन इतना साधारण रीति से हुआ है कि किसी भी पद्यमय प्रेमकहानी मे ऊपर से बैठाया जा सकता है। इसमें नायक नायिका का न तो कहीं प्रत्यक्ष नाम निदर्शन ही किया गया है और न परोक्ष रीति से ही इसका किसी प्रकार का घनिष्ठ सबध उनके व्यक्तित्व के साथ दिखाया गया है। यही नहीं, ढोला मारवणी के प्रेम मे जिस पवित्रता, शीलसपन्नता और सात्विकता के आदर्श का सर्वत्र निर्वाह हुआ है, वह आदर्श उच्चता से भ्रष्ट होकर अष्टयाम के निःसत्त्व विवरण मे कुछ अश्लीलता, नीरसता, गँवारूपन और साधारण तुच्छता धारण कर लेता है। किसी सर्वसुदर आभरण के मद्दे मोरचे की तरह यह प्रसग कथा मे खटकता है, काव्य के आदर्श से मिलान नहीं खाता। कहाँ तो मारवाणी को शील, शाति, सात्विक प्रेम की प्रतिमा बनाकर खडा किया, यथा—

'गति गगा, मति सरस्वती, सीपा सीळ सुभाइ' ॥४५१॥

और कहाँ—

दूजै पोहरे रयणकै मिळियत गुफ्फा गुध्ध।
धण पाळी, पिउ पाखरयौ, विहूँ भलाँ भड़ जुध्ध ॥५८३॥

वहीं जायसी के 'काम सग्रामू' वाली बात कही है। एक ही काव्य के दो स्थलों में आदर्श का इतना भारी अतर शोभा नहीं देता। ५८७–५८८ राजस्थान की इतर कथाकहानियों में बहुतायत से उद्धृत किए हुए मिलते हैं अतएव साधारण कहावत की तरह प्रचलित हैं। इनमें किसी प्रकार की काव्यगत विशेषता भी नहीं है।

इस काव्य के वस्तुवर्णनों का सक्षेप मे निदर्शन कर अब निष्कर्ष रूप मे यही कहना बाकी रह जाता है कि इन वर्णनों मे राजस्थान देश की आत्मा का स्वाभाविक स्थूल चित्र चित्रित हुआ है। इस धारणा के आधार पर यह कहने मे सकोच नहीं होता कि 'ढोलामारूरा दूहा' मे राजस्थान की जातीय कविता ( National Poetry ) केंद्रीभूत है। क्या देशवर्णन, क्या रमणीसौंदर्य वर्णन, क्या ऋतुवर्णन, क्या करहा वर्णन—सभी में राजस्थान की जातीयता की गहरी छाप लगी हुई है।

## ( १२ ) यात्रावर्णन और भौगोलिक स्थिति

ढोला मारवणी की प्रेमकहानी का नायक ढोला नरवर देश के राजा नळ का पुत्र था और मारवणी पूगळ के पिंगळराव की पुत्री थी। नरवर का प्राचीन राज्य राजस्थान प्रांत के पूर्व कोण में पुष्कर से लगाकर वर्तमान ग्वालियर राज्य की पूर्वीय सीमा तक विस्तृत था। इसे 'नळवाडा' भी कहते थे। इधर राजस्थान के पश्चिम में पूगळ परमार क्षत्रियों की प्राचीन राजधानी थी। वर्तमान पूगळ नगर बीकानेर के अंतर्गत राजधानी बीकानेर के पश्चिमोत्तर में लगभग २५ कोस की दूरी पर स्थित है। पूगळ और नरवर के बीच में लगभग २०० कोस का अंतर है।

ढोला के बचपन में अकाल पड़ने पर पिंगळराव नरवर राज्य में, संभवतः पुष्कर तीर्थ पर, जाकर रहा था जहाँ नळ राजा भी सपरिवार आया था। वहीं दोनों राजाओं का प्रथम मिलन हुआ—

पिंगळ ऊचाळउ कियउ, नळ नरवरचइ देसि ॥ २ ॥

मारवणी के प्रेम से आकर्षित होकर ढोला ने नरवर से पूगळ की यात्रा की थी। इस यात्रा का स्पष्ट निर्देश दूहों में मिलता है। यात्रा किस मार्ग से की गई थी, इस विषय के कुछ अवतरण नीचे उद्धृत किए जाते हैं—

( १ ) चंदेरी बूँदी बिची, सरवर केरइ तीर।
ढोलइ दाँतण फाडनाँ, आइ पुहत्तउ कीर ॥४००॥

( २ ) अति आणंद ऊमाहियउ, वहइ ज पूगळ वट्ट।
बीजइ पुहरि उलाँघियउ, आडवळारउ घट्ट ॥४२४॥

( ३ ) करहउ पाँणि तिसाइयउ, आयउ पुहकर तीर।
ढोलइ ऊतर पाइयउ, निरमळ सरवर नीर ॥४२५॥

( ४ ) साझी वेळा सामहलि कटाळि थई अगासि।
ढोलइ करह कँवाइयउ, आयउ पूगळ पासि ॥५२२॥

इन अवतरणों से अनुमान होता है कि ढोला माळवणी को आधी रात के लगभग सोती (सूताँ पल्लाणेह—२०५) छोड़कर ऊँट पर नरवर से विदा हुआ था। नरवर से वह चंदेरी के मार्ग होकर बूँदी की ओर मुड़ा था, दोहा नं० ४०० से यह स्पष्ट विदित होता है। ढोला नरवर से पुष्कर के सीधे पश्चिमी मार्ग को छोड़कर चंदेरी की ओर दक्षिण को क्यों गया और वहाँ से बूँदी की ओर की पश्चिमोत्तर राह को पकड़कर पुष्कर पहुँचने में उसका क्या आशय था,

यह बात दूहों से प्रकट नहीं होती। परंतु अनुमान किया जा सकता है कि विरह विधुरा माळवणी के प्रपच से वच निकलने के लिये उसने ऐसा किया होगा, अथवा सीधे पश्चिम के मार्ग मे घना जंगल अथवा दुर्गम पहाड पड़ते होगे जिनके बीच में से कोई सुगम और सुरक्षित राह उन दिनो न रही होगी। इस उलटे मार्ग से यात्रा करने से उसे लगभग २५–३० कोस का चक्कर पड़ गया। यदि वह नरवर से पश्चिम के मार्ग होता हुआ सीधा पुष्कर को जाता तो केवल १०० कोस के लगभग मार्ग तय करना पडता। इसके विपरीत नरवर से चदेरी अनुमानतः ३० कोस दक्षिण में, चदेरी से बूँदी अनुमानतः ८० कोस पश्चिमोत्तर मे, और बूँदी से पुष्कर लगभग ४५ कोस उत्तर पश्चिम में—इस प्रकार लगभग १५० कोस का फासला हो गया।

यहाँ पर एक बात का ध्यान रखना चाहिए। दोहा ४०० मे निर्दिष्ट 'चदेरी' और 'बूँदी' से केवल इन नामोंवाले नगरों का ही आशय नहीं है वरन् चदेरी और बूँदी राज्यों का आशय हो सकना है, जो उस समय में पर्याप्त विस्तृत राज्य रहे होंगे। इस दृष्टि से विचार करने पर, ढोला नरवर से प्रस्थान कर चंदेरी और बूँदी राज्यों की भूमि में से होता हुआ गया था और जिस स्थान पर वह प्रातःकाल के समय माळवणी के शुक को दँतुवन करते मिला था वह बूँदी और चदेरी राज्यों का मध्यवर्ती सीमाप्रदेश रहा होगा। इस विस्तृत दृष्टि से विचार करने पर १५० कोस का चक्करदार फासला घटकर १२५ कोस के ही लगभग रह जाता है।

पुष्कर से पश्चिमोत्तर मरुस्थल के रेतीले और शुष्क निर्जन मार्ग को पार करता हुआ वह पूगळ पहुँचा। पुष्कर और पूगळ के बीच मे लगभग ८० कोस का अतर है। इस प्रकार ढोला की समस्त यात्रा का फासला लगभग २२५ कोस हुआ। इसमे उसे अनुमानतः २५–३० कोस का चक्कर खाना पड़ा। यदि वह नरवर से पुष्कर होता हुआ सीधा पूगळ को जाता तो अनुमानतः २०० कोस की यात्रा करनी पड़ती।

अब यह देखना है कि समय और दूरी की आपेक्षिक दृष्टि से ढोला के लिये यह २२५ कोस की यात्रा, एक दिन और आधी रात अर्थात् २०–२१ घटों के समय में सपूर्ण करना संभव था या असभव ?

ढोला का वाहन उत्तम जाति का तेज ऊँट था, जिसकी चाल के विषय मे 'घड़िए जोइण जाय' अर्थात् एक घड़ी मे योजन भर चला जाता था, कहा।

| | |
|---|---|
| ५१ नीर निंवाणाँ ठाहरै। ५५।४ | ५१ देस निवाणूँ सजळ जळ। ६६८ |
| ५२ नख सिख पाखर ज्यॉह। ५५।५ | ५२ प्यारा पाखर प्रेम की ४१२ |
| ५३ सदा सदाफल दाख बिजौरा। २१४ | ५३ द्राख बिजउरा नीरती। ४२६ |
| ५४ सुति मुकलाई अपनी माऊ। ६६ ५० | ५४ मारवणी मुकळाइ। ५६५ |
| ५५ बहुगणियाळे कंत। ११।७ | ५५ बहु गुणवंता नाह ३४० |
| ५६ परिखणहारे बाहिरा। ८८।२ | ५६ प्रीतम हूती बाहिरो। ३७० |
| ५७ परब्रह्म बूठा मोतियॉ बड़ बॉधी सिपरॉह। ५५।३ | ५७ आज धराढस ऊनम्यउ काळी बड़ सखरॉह। |
| इत्यादि | २७१ इत्यादि |

इसके अतिरिक्त निम्नलिखित राजस्थानी शब्द भी कबीर की कविता मे आए है जिनका प्रयोग हिंदी मे प्रायः नहीं होता—

आधापरधा, ऑथियै, आपण, उडाणी, उपायौ, ऊखण्या, कुंज ( क्रौंच ), कद, कदे, जद, तद, क्रम ( कर्म ), काण, कालर, काठै, कहसी, कॉइ, कराड़ै, कुंभिलाणी, करसी, खड़हड़ताँ, खोडि, खूँणै, खॉगौ, खिवै, ग्रूँटी ताणि ( मुहावरा ), खेड, खिरि, गहेलड़ी, गुज्झ, घणा, घाल्या, घुरड़ि, घाघरै, चॉनिणौ, चंच, चढोड़, चोल, चौड़े, चात्रिग, चवै, छड़, छॉगि, छाने, छोति, जोइया, जॉणीजै, जासी ज ( पादपूरक अव्यय ), झळ, झाळि, झींण, झबूकनी, झखि, झकोळनहार, ठाहरै, डागळा, डूगरि, तर ( = तो ), त (=तो), तनसार, तेणि, त्याँह तिरसी, थयाहॅ, थैं (= से), थकॉ, थई, थॉहि, थूणी, थारै, दीवा, दाझणा, दाधी, दाघा, दीठा, दह, दिसावरॉ, दुहेला, दोहरा, द्रिढ, दह दिसि, ध्रंम, धीजियै, नीपजै, नीझर, नचीत नेड़ा, निवाण नफर, नाठी, पालवै, पॉणी, प्रज्वला, पट्टन, पेखड़ाँ, पगड़ा, पाछेवडा, परि (= भॉति ) पन (= पर्ण ), पसाव, पयपै, पाखै ( = बिना ) पलानि, पणि, पूगी, पाळि, पूळा, मोळ, भी ( = फिर ), भेळा, मेळिसी, भुबै, भाजिसी, ( = भागेगा, चुभेगा, टूटेगा ), भावै, मिनकी, मेल्ह्या, माढी, मह्महो, मैंगळ, मैमंत, मारिसी, मेल्है इ०, महरॉण, मझ, मुकलाऊँ, माहिलो, मोकला, रूड़ो, रति, रलिया, रूधहि, लार, लेसी,

लाधा, लहुरी, लाहौ, बाहणो ( =चलाना ), बाह्या, वागै, वैसणो, बहोड़ि, बेसास, बिडाणा, वाव, वधावणा, बावै ( बोता है ), वदेस, बींद, बागड़, बींझ, विरोलै, वनराइ, वावलिया, वळधी, वानी, ससौ, सूँ, साव, हथाळी, सालै, सीठ, सहनाँण, सख्या, सोहरा, सैंण, साटै, सैंजळ, स्यावज, सुवटा, सेती, सलिता, सँगाती, हुता, हूँणा, होसी, हदा, हूँ, हेला इत्यादि, इत्यादि।

इनके अतिरिक्त कारकों तथा क्रियाओं के राजस्थानी रूप तो जगह जगह पर भरे पड़े हैं।

अब हम अपने प्रकृत विषय पर आते है। ढोलामारू काव्य की भाषा के सबध मे यह ध्यान रखना चाहिए कि वह एक काल की अथवा एक कवि की कृति नहीं है। इसलिये इस काव्य की भाषा भी सर्वत्र एक सी नहीं है। कहीं प्राचीनता है तो कहाँ नवीनता। कहीं पुरानी वर्तनी है तो कहीं नवीन। इसी प्रकार गुजराती, सिंधी, पजाबी आदि के प्रयोग भी यत्रतत्र पाए जाते हैं। राजस्थानी मे भी कहीं मारवाड़ी रूप हैं तो कहीं ढूँढाड़ी, कहीं जैसळमेरी हैं तो कहीं माळवी। खड़ीबोली और व्रज के रूप भी एक आध जगह पाए जाते हैं।

इस समस्त भाषाभेद का कारण उसकी सर्वप्रियता और निरतर सुनने-सुनानेवालों की जबान पर रहना ही है। इन लोगों के हाथों मे पड़कर बहुत से प्राचीन रूप नवीनता के साँचे में ढल गए। बहुत से प्राचीन दूहे लुप्त हो गए तथा नए दूहे जुड़ गए। पुरानी प्रतियों में इतने दूहे नहीं मिलते जितनी बाद की प्रतियों में, यहाँ तक कि कुछ प्रतियों मे तो काव्य एव उसकी कथा का रूप ही सर्वथा पलट गया है। सैकड़ों नए दूहे दृष्टिगोचर होते हैं और पुराने दूहे बहुत कम। कई दूहों का रूपातर इतना अधिक हो गया है कि उनको पहचानना कठिन हो जाता है।

कबीर के कुछ दूहे ढोलामारू काव्य मे प्रायः ज्यों-के-त्यों मिलते हैं। शका हो सकती है कि क्या वे दूहे ढोलामारू मे कबीर की रचना से लेकर संमिलित कर लिए गए हैं। ऐसा होना असभव नहीं। हमारी जो सबसे प्राचीन प्रति है वह १६५१ की है जो कबीर के समय के सौ सवा सौ वर्ष बाद की है। उतने समय में कबीर की कविता का इतना प्रसिद्ध हो जाना कि वह जनसाधारण की जिह्वा पर रहने लगे, असभव नहीं ( आज तो कबीर के सैकड़ों दूहे लोगों की जबान पर हैं )। उधर हमारे कतिपय मित्रों का कहना है कि ये दूहे ढोलामारू के ही हैं और जनसाधारण मे प्रचलित थे।

या तो कबीर उनके द्वारा इतने प्रभावित हुए कि उन्होंने प्रायः वैसी ही साखियाँ कह डालीं या उनके शिष्यों ने इन दूहों को कबीर की साखियों में मिला दिया। हमें दोनों मत ठीक नहीं जान पड़ते। ये दूहे जिन विषयों पर लिखे गए हैं उन पर केवल कबीर ने ही नहीं किंतु अन्य संत कवियों ने भी रचना की है। उनके भाव और शब्द प्रायः परस्पर मिलते हुए हैं। जिस भाव ने ढोलामारू के इन दूहों के निर्माता को प्रभावित किया उसी भाव ने इन संत महात्माओं को भी। यही साम्य का कारण है।

आगे हम ढोलामारू की भाषा का व्याकरण देते हैं।

## (६) ढोला मारूरा दूहा काव्य का व्याकरण

### (१) राजस्थानी की वर्णमाला

#### (क) स्वर

ह्रस्व—अ इ उ ऋ ॲ[1] ऑ

दीर्घ—आ ई ऊ ए ओ ऐ[2] ॲ ौ औ आ[3]

(ख) अतिरिक्त स्वर (जो प्रायः कविता में आते हैं) ह्रस्व—ऑ[4] ॲ ऑ

#### (ग) व्यंजन

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ञ |
| ट | ठ | ड | ढ | ण | त | थ | द | ध | न |
| प | फ | ब | भ | म | य | र | ल | व | व[5] |
| श | ष | स | ह | ळ[6] | ऱ | ड़ | ढ़ | ं | ः |

---

(१) ॲ=ह्रस्व ए (या ऍ)। ऑ=ह्रस्व ओ।

(२) ऐ=हिंदी ऐ (जैसे 'ऐसा' में)। ॲ=संस्कृत ऐ (जैसे 'दैव' में)। ॲ=ह्रस्व ऐ।

(३) औ=हिंदी औ (जैसे 'और' में)। औ=संस्कृत औ (जैसे 'कौआ' में)। ऑ=ह्रस्व औ।

(४) ऑ=ह्रस्व ओ।

(५) व=संस्कृत व और राजस्थानी व़=राजस्थानी व।

(६) ळ=मूर्धन्य ल। द़=अरबी ज़्वाद। ऱ=मूर्धन्य द।

**नोट**—ढोला मारू के इस संस्करण में ह्रस्व ओ, ऐ, ओ, ऐ, ओ और व़ को क्रमशः आ, ऐ, ओ, ऐ, औ और व ( या, ब ) से ही लिखा गया है।

## ( २ ) उच्चारण

१—छंद की सुविधा के लिये दीर्घ अक्षरों का भी ह्रस्व उच्चारण कई स्थानों पर हुआ है। उदाहरण—

उवै बोल्या सर ऊपरइ थाँ कीधी अणुराव ॥५२॥
आसालुध्धी हूँ न मुइय सज्जन जंजाळेह ॥२०६॥
सायधण लाल कबाण ज्यउँ ऊभी कड मोड़ेह ॥३५५॥

२—इसी प्रकार एकाध स्थान पर ह्रस्व का दीर्घ उच्चारण भी हुआ है। उदाहरण—

जे जीवन जिन्हाँ तणाँ तन ही माँहि वसत ॥२१॥
ऊपर थे बिन्हे चढ्याँ करह कूट किण काज ॥६४४॥

## ( ३ ) वर्त्तनी

१—पुरानी हस्तलिखित प्रतियों में ख सदैव 'ष' से लिखा जाता था। आजकल भी पुराने साक्षर जन ख को बहुधा ष से ही लिखते हैं। उच्चारण को ध्यान में रखकर हमने मूल में सर्वत्र ख कर दिया है।

२—पुरानी प्रतियों में ड और ड़ एक ही प्रकार से लिखे मिलते हैं। हमने जहाँ जो अक्षर होना चाहिए वह कर दिया है।

३—पुरानी प्रतियों में चद्रबिंदु का प्रयोग कभी कभी ही मिलता है। हमने उचित स्थान पर चद्रबिंदु कर दिया है।

४—ढोलामारू की जो प्रतियाँ हमे मिली हैं उनमें काफी समयातर है, अतः एक ही शब्द कई प्रकार से लिखा मिलता है। हमने अधिकाश में जिस प्रति का पाठ लिया है उसी की वर्त्तनी को ग्रहण किया है। कई स्थानों पर परिवर्त्तन भी किया है। वह इस प्रकार है—

( १ ) समानता रखने के लिये ऐ औ की मात्राओं को अइ अउ मे परिवर्त्तित कर दिया है।

( २ ) कहीं कहीं छद के सुविधानुसार ह्रस्व को दीर्घ या दीर्घ को ह्रस्व कर दिया है।

## ( ४ ) लिंग

१—ढोलामारू की भाषा मे दो लिंग पाए जाते है। नपुंसक लिंग के रूप भी एकाध स्थान पर मिलते है पर वह पुराना प्रभाव है। वास्तव में नपुंसक लिंग और पुँल्लिग मे कोई अतर नहीं है। नपुसक लिंग के रूपों के कुछ उदाहरण—

पूगळ देश दुकाळ थियुँ। २। ( थियुँ = थियउ )
ऊ ही लाख पसाउ। ७४। ( ऊ = ओ )
पावस मास प्रगट्टिउँ। २५८। ( प्रगट्टिउँ = प्रगट्टियउ )
निकस्यू जात न तोहि। ३७२। ( निकस्यू = निकस्यो )
प्रहरे प्रहर न ऊतर्युं। ५६०। ( ऊतर्यु = ऊतरियउ )

२—स्त्रीलिंग बनाने का मुख्य प्रत्यय ई है—

| | |
|---|---|
| पुत्र—पुत्री | सुंदर—सुंदरी |
| तरुणउ—तरुणी | हेकलउ—हेकली |

३—कहीं कहीं स्त्रीलिंग शब्दों का अंत्य स्वर लुप्त, और दीर्घ हो तो ह्रस्व, हो गया है—

| | |
|---|---|
| सुंदरी—सुंदर, सुंदरि | मु धा—मु ध। |
| चातृगी—चातृगि | |

## ( ५ ) बहुवचन प्रत्यय

१—आ—ओकारात शब्दों के लिये—

रावळ, रावळउ } रावळा ३
परणियउ } परिणिया १०

२—ऑ ( अकारात स्त्री० शब्दों के लिये ) कोइल—कोइलॉ ८
३—इयॉ ( ईकारात स्त्री० शब्दों के लिये ) सखी—सखियॉ, २०
सखिए ( सबोधन ) २६

## ( ६ ) विभक्ति और कारक

राजस्थानी में छः विभक्तियॉ और आठ कारक होते हैं। उनके नाम इस प्रकार हैं—

१—विभक्तियाँ—

| स० | विभक्ति | चिह्न | किस कारक मे आती है | हिंदी चिह्न |
|---|---|---|---|---|
| १ | पहली | × | अप्रत्यय कर्त्ता और अप्रत्यय कर्म | × |
| २ | दूसरी | * | सप्रत्यय कर्त्ता और सबोधन | ने |
| ३ | तीसरी | सूँ आदि† | करण और अपादान | से |
| ४ | चौथी | ने आदि | सप्रत्यय कर्म और सप्रदान | को |
| ५ | पाँचवीं | मे, पर आदि | अधिकरण | मे, पर |
| ६ | छठी | रो (री, रा, रे) आदि‡ | संबध | का (की, के) |

२—कारक—

| सं० | नाम | विभक्ति |
|---|---|---|
| १ | कर्त्ता | पहली, दूसरी, तीसरी |
| २ | कर्म | पहली, चौथी |
| ३ | करण | तीसरी |
| ४ | संप्रदान | चौथी |
| ५ | अपादान | तीसरी |
| ६ | अधिकरण | पाँचवीं |
| ७ | संबध | छठी |
| ८ | संबोधन | दूसरी§ |

* इसके प्रत्यय आगे विकारी रूप शीर्षक के नीचे देखिए।

† तीसरी से छठी विभक्तियों के चिह्न विकारी रूप के आगे जोडे जाते हैं। पर कविता में ( कभी कभी गद्य में भी ) ऐसा नहीं भी होता है और शब्द के सामान्य रूप के आगे ही ये चिह्न जोड दिए जाते हैं।

‡ छठी विभक्ति के चिह्नों में, हिंदी की भाँति, विशेष्य या भेद्य के अनुसार परिवर्तन होता है। पुँल्लिंग एकवचन—रो। पु० बहु०—रा। पु० विकारी रूप—रे। स्त्रीलिंग—री।

§ ओकारांत शब्द के संबोधन के एकवचन में ओ का आ हो जाता है।

**नोट**—उल्लिखित विभक्तियों के अतिरिक्त अन्य विभक्तियाँ भी कभी-कभी आ जाती हैं।

३—विकारी रूप—

| शब्द | लिंग | वचन | प्रत्यय | उदाहरण |
|---|---|---|---|---|
| ओकारात | पुँ | एक० | अइ, अै, अे | ढोलइ, खोटइ |
| ,, | ,, | बहु० | आँ | खोटाँ |
| अन्य शब्द | पुँ | एक० | × | |
| अकारात | पुँ | बहु० | आँ | भड़ाँ, समदाँ |
| आकारात | पुँ, स्त्री० | बहु० | आँ, आवाँ | |
| ईकारात | पुँ, स्त्री० | बहु० | इयाँ, याँ | राजवियाँ |
| ऊकारांत | पुँ, स्त्री० | बहु० | उवाँ | मारुवाँ |

**नोट** ( १ ) ढोलामारू में स्त्रीलिंग के विकारी रूप और साधारण रूप में कोई भेद नहीं किया गया है।

( २ ) राजा वर्ग के शब्दों को छोड़कर बाकी सब आकारांत हिंदी शब्द राजस्थानी में ओकारांत हो जाते हैं।

४—ढोलामारू के विभक्ति चिह्न—

| विभक्ति | चिह्न | उदाहरण |
|---|---|---|
| पहली | × | |
| दूसरी | ( देखो विकारी रूप | |
| | ए, इए | सज्जणे, सखिए |
| | इ | भुयगि |
| तीसरी | सूँ, सु, सुँ, स्यउँ | मारवणीसूँ, ताहसुँ, डाँभस्यउँ |
| | ती, थी | नख-ती, हम-थी |
| | हुंती, हूँती | |
| | आँ | वयणाँ, हूछाँ |

| विभक्ति | चिह्न | उदाहरण |
| --- | --- | --- |
| | इ, अइ, ए, एह | मनइ, प्रेमइ, पागड़इ |
| | | काँबे, स्रवणे, नयरणेह |
| | ह | तनह |
| चौथी | ने, नैं, नइ, नइँ, नूँ | म्हेनैं, ढोलइनूँ, राजानूँ, |
| | ए | घरे |
| | अइ | नरवरइ |
| | रेस | जळ रेस |
| पाँचवीं | मैं, मै, मैँ, मइँ मइ, महिं, मँही, माँहि, माँही, मझ, मंझि, मँझारि | |
| | सिर, सिरि | पथ सिर |
| | इ, | भवि, घरि, देसि, |
| | अइ | हीयइ, साथइ, करहइ, सासरइ |
| | अइँ | सुपनइँ, सेजइँ |
| | ह | मनह |
| छठी | रो रउ, री, रा, रै, रइ | |
| | को-कउ, की, का, के-कइ-कै | दई कइ |
| | दा | मारूदा |
| | जी | म्हाँजा |
| | चो-चउ, ची, चा, चइ-चै | नरवर चउ |
| | तणउ, तणी, तणा, तणइ | |
| | सदउ, सदी, सदा, संदइ | |
| | हंदउ, हुदउ, | |

नोट—कविता में ( और कभी कभी गद्य में भी ) शब्द के साधारण या विकारी रूपों से ही विभक्तियों और कारकों का काम निकाल लिया जाता है और विभक्तिचिह्न लुप्त कर दिए जाते हैं।

## ( ७ ) सर्वनाम

( १ ) हूँ = मैं

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पहली | हूँ = मैं, मुझे | म्हे, हम, सैं = हम |
| दूसरी | मइँ = मैं, मैंने, मुझसे | म्हाँ = हमने |
| तीसरी | मोथी = मुझसे | ... |
| चौथी | मोहि, म्हाँने, म्हानूँ, म्हैंने, मुज्झ=मुझे | ... |
| छठी | म्हारउ ( म्हारी )=मेरा री<br>मेरो ( मेरी )=मेरा री<br>मो, मूँ=मम, मेरा री<br>मुज्झ=मेरी-री-रे | म्हाँरउ ( म्हाँरी )=हमारी री<br>म्हाँकउ ( म्हाँकी )=हमारा री<br>हमारउ (हमारी)=हमारी री<br>म्हाँनी=हमारी<br>अम्हीणइ=हमारे ( विकारी )<br>अम्हीणी=हमारी<br>अम्हाँ=हमारा-री रे |

( २ ) तॅू = तू

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पहली | तॅू=तू , तुझे | थे, तुम = तुम<br>थे, राज, राजि = आप |
| दूसरी | तइँ=तूने, तुझसे, तेरा | थाॅ=आपने, तुमने |
| तीसरी | तुम्ह=तुझसे | ... |
| चौथी | तोनइ,<br>तोनॅू , तोइ } =तुझे<br>तोहि=तुझे, तुझमे<br>तुम्ह=तुझे | ... |
| छठी | थारउ ( थारी, थारा )<br>=तेरा ( तेरी, तेरे )<br>थाहरइ<br>तोरइ } =तेरे<br>तुझ, तुम्ह=तेरा, री, रे | थाँरउ ( थाँरी, थाँरा )=<br>आपका इ०<br>तुम्हारउ ( री, रा )<br>तुम्हारा इ०<br>थाँकउ ( की-का ) =<br>आपका इ०<br>थाॅके=आपके ( विकारी ) |
| विकारी रूप | तो = तुझे, तुझसे, तेरा इ०,<br>तुझमें | थाॅ = आपने, आपको,<br>आपसे, आपमे, आपका इ० |

( ३ ) वो सो = वह

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पहली | सो, सउ, स, सोइ, उ,<br>ऊ = वह ( पुॅ० )<br>सो, से, ते वा,<br>उवा = वह ( स्त्री ) | सो, से, सू , सोइ,<br>ते, तेह, तिके, वै<br>उवै = वे |

| विभक्ति | एकवचन | | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| दूसरी | उण, उणि, उआँ<br>तिण, तिणि, तिणाॅ<br>तेण, तेणि<br>त्याँ, तियाॅ, तीयाँ<br>ता, तइ | उसने<br>उसको<br>= उससे<br>उसमें,<br>उसका | उवाँ, ताॅह<br>त्याँ, याँह } = उनने, उनको<br>उनसे, उनमें<br>उनका |
| तीसरी | ताहसुं = उससे | | |
| चौथी | | | |
| पाॅचवीं | तिणपइ = उसपै | | |
| छठी | उणरउ = उसका<br>तास<br>तासु } = उसका<br>तसु | | तिणका<br>ताँहिका, तिहाँका } = उनका<br>त्याॅहीकइ = उन्हींके (विकारी) |

( ४ ) ओ = यह

| विभक्ति | एकवचन | | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| पहली | अउ, ओ यो,<br>ई, ए, आ } = यह (पुं०)<br>आ, ए, एह = यह (स्त्री०) | | अइ, ए, एह = ये |
| दूसरी | इण, इणि<br>एण, अण<br>एह | इसने, इसको,<br>= इससे, इसमे<br>इसका इ० | ( एकवचन की भाँति ) |
| चौथी | यहु = इसको | | ... |

( ५ ) जो, जको = जो, जौन

| विभक्ति | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| पहली | जो, जउ, ज्यउ, जे, जिको } = जो (पुं०)<br>जो, जउ, जे, जिका = जो (स्त्री०) | जे, जिका, ये = जो |
| दूसरी | जिण, जिणि, जेण, जॉ, ज्यॉ, ज्यॉंह, जॉह, जे } जिसने = जिसको, जिससे, जिसमे, जिसका, | ( एकवचन की भॉति ) |
| चौथी | | जिणनूॅ = जिनको |
| छठी | जास = जिसका<br>जिणरो इ० }<br>जिणको इ० } = जिसका<br>ज्यॉरो इ०<br>ज्यॉहीकइ = जिसके ( वि० रूप )<br>जिए = जिसके | जिन्हॉ-तणॉं = जिनके<br>जिणको इ० }<br>जॉंहको इ० } = जिनका इ०<br>ज्यॉको इ० |

( ६ ) कुण = कौन

| विभक्ति | उदाहरण | |
|---|---|---|
| पहली | कुॅण, कूण, कवण, कौण, को, का ( स्त्री० ) | } = कौन |
| दूसरी | किण, किणि, केण, कवण, किस | } किसने, किससे, किसको = किसमें, किसका इ० |

( ७ ) कोई

| विभक्ति | उदाहरण |
|---|---|
| पहली | कोई, कोइ, को, कउ, कोइक, काइक ( स्त्री० ), काइ ( स्त्री० ) |
| दूसरी | काइ, किहीं, कहीं = किसी ने, किसी से इ० |

( ८ ) आप = आप ( स्वयं )
आपण = अपन, हम लोग
आपणउ = अपना
मोहि = स्वय ( मैं )

( ९ ) सार्वनामिक विशेषण

एतउ, केतउ, जेतउ, तेतउ = इतना, कितना, जितना, तितना । इवड़उ-एवड़उ = ऐसा, इतना । अइसउ, ऐसउ = ऐसा । एहउ, एहवउ = ऐसा । अइहउ = ऐसा । इसउ = ऐसा । अपणउ = अपना । सो = समान । सगळउ, सहु, सवि, सउ, सौ, सव्व, सव = सब । का, कहा = क्या । कछु = कुछ । किंउँ = कुछ । कॉइ = क्या, कुल । के = कई ।

## ( ८ ) क्रिया रूप

( १ ) इस काव्य की भाषा में निम्नलिखित आठ काल पाए जाते हैं—
( १ ) सामान्य वर्तमान, ( २ ) तात्कालिक वर्तमान, ( ३ ) संभाव्य भविष्यत्, ( ४ ) सामान्य भविष्यत्, ( ५ ) प्रत्यक्ष विधि, ( ६ ) परोक्ष विधि, ( ७ ) सामान्यभूत, ( ८ ) हेतु हेतुमद्भूत ।

( २ ) सामान्य वर्तमान के रूप प्रायः संभाव्य भविष्यत् जैसे ही हैं; केवल जहाँ वर्तमान कृदंत से बने सामान्य वर्तमान रूप आए हैं वहीं फर्क पड़ता है ।

( ३ ) तात्कालिक वर्तमान केवल दो तीन जगह आया है—
( १ ) फळ रहियाइ = फळ रहे हैं ।
( २ ) फळि रहउ = फल रहा है ।

(४) संभाव्य भविष्यत् और सामान्य वर्तमान के रूप इस प्रकार हैं—

| पुरुष | वचन | प्रत्यय | हुवणो | हुवणी | अकर्मक | सकर्मक | आवणो | जावणो | देवणो |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अन्य | एक० | अइ | इइ, छइ | हुवइ | जागइ | जॉणइ | आवइ, आइ | जावइ | देवइ, देइ |
| | और | | अछइ | होइ | ... | ... | ... | जाइ | दियइ,दीयइ |
| | बहु० | | ... | थाइ | ... | ... | ... | जाअइ | ... |
| | | | ... | हुइ | ... | ... | ... | जायइ | ... |
| | | अय | ... | ... | ... | आखय | ... | ... | ... |
| | | अही | ... | ... | ... | बोलही | ... | ... | ... |
| | | एह | ... | ... | ... | भरेह | ... | ... | देह |
| | | एहि | ... | ... | ... | पळटेहि | ... | ... | देहि |
| | | आहि | ... | ... | डरपाहि | खाहि | ... | जाहि | ... |
| | | आह | ... | ... | ... | ... | ... | जाह | ... |
| | | आइ | ... | ... | बिकाइ | लहाइ | ... | ... | ... |
| | | × | ... | ... | डूल | ... | ... | ... | ... |

| पुरुष | वचन | प्रत्यय | हुवणो | हुवणा | अकर्मक | सकर्मक | आवणो | जावणो | देवणो |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मध्यम | एक० | (अन्यपुरुष की भाँति) | हुई | . | गाजइ | चुट्टइ | .. | ... | ... |
| | बहु० | अउ | | हुवउ | जागउ | जाणउ | आवउ | जावउ | |
| उत्तम | एक० | ऊँ<br>अऊँ | | हुं (?)<br>हउँ | जागूँ<br>जागउँ | जाणूँ<br>जाणउँ | आऊँ<br>आवउँ | जाऊँ<br>जावउँ | दिउँ, दिऊँ<br>दूँ |
| | बहु० | आँ | छाँ | हवाँ | जागाँ | जाणाँ | आवाँ | जावाँ | देवाँ, द्याँ |

( ५ ) सामान्य वर्तमान के वर्तमान कृदत से बने रूप—

| प्रत्यय | उदाहरण |
|---|---|
| अत | वसत, करत, बाढत |
| अंत | काढत, आवत, लहंत, चढंत |
| अंति | लियति, गमति, मल्हपंति |
| ती (स्त्री०) | मूकती |

## ( ६ ) सामान्य भविष्य

| पुरुष | वचन | प्रत्यय | हुवणो | अकर्मक | सकर्मक | आवणो | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अन्य | | सी | | जागसी | जॉणसी | आवसी | आसी | | |
| | | से | | जागसे | जॉणसे | आवसे | आसे | | |
| | एक० | इसी | | जागिसी | जॉणिसी | आविसी | आइसी | | |
| | | एस | | जागेस | जॉणेस | आवेस | आएस | | |
| | और | एसि | | जागेसि | जॉणेसि | आवेसि | आएसि | | |
| | | एसी | | जागेसी | जॉणेसी | आवेसी | आएसी | | |
| | | सइ | | जागसइ | जॉणसइ | आवसइ | आइसइ | | |
| | | स्यइ | | जागस्यइ | जॉणस्यइ | आवस्यइ | आइस्यइ | | |
| | बहु० | इस्यह | | जागिस्यइ | जॉणिस्यइ | आविस्यइ | अइस्यइ | | |
| | | इसइ | | जागिसइ | | | | जइसइ | |
| | | एह | | जागेह | जॉणेह | आवेह | आएह | | |
| | | एस्यइ | | जागेस्यइ | जॉणेस्यइ | आवेस्यइ | आएस्यइ | | |

| | | इस इसु, (बाकी प्रत्यय अन्य पुरुष की भाँति ) | हुइस | पाठविसु | ... | ... | ... | देइस |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मध्यम | एक० | | | | | | | |
| | बहु० | स्यउ | | जागस्यउ | जॉणस्यउ | आवस्यउ | आइस्यउ | |
| | | इस्यउ | | जागिस्यउ | जाणिस्यउ | आविस्यउ | | |
| उत्तम | | इसूँ | | जागिसूँ | जॉणिसूँ | आविसूँ | आइसूँ | |
| | | इस्यउँ | | जागिस्यउँ | जॉणिस्यउँ | आविस्यउँ | आइस्यउँ | |
| | | इसि | | जागिसि | जॉणिसि | आविसि | आइसि | |
| | | एस | | जागेस | जाँणेस | आवेस | आएस | |
| | | एसि | | जागेसि | जॉणेसि | आवेसि | आएसि | |
| | | ऐस्यउँ | | जागेस्यउँ | जाँणेस्यउँ | ... | आएस्यउँ | |
| | | स्याँ | | जागस्याँ | जॉणस्याँ | आवस्याँ | आइस्याँ | |
| | | इस्याँ | | जागिस्याँ | जॉणिस्याँ | आविस्याँ | आस्याँ | |
| | | एस्याँ | | जागेस्याँ | जॉणेस्याँ | आवेस्याँ | आएस्याँ | |
| | | एस | | जागेस | जॉणेस | आवेस | आएस | |

( ७ ) सामान्य भविष्य का एक दूसरा रूप लो प्रत्ययवाला भी प्रयुक्त हुआ है। संभाव्य भविष्यत् के आगे नीचे लिखे प्रत्यय लगाने से यह बनता है। इसमे लिंग भेद होता है।

| लिंग | वचन | | उदाहरण |
|---|---|---|---|
| पुल्लिंग | एक० | लो | जाणइलो = वह जानेगा |
| | बहु० | ला | जाणइला ( जाणयला ) = वे जानेंगे |
| स्त्रीलिंग | एक० | ली | मिलूँली, मिलउँली = मिलूँगी |
| | | | दिउँली = दूँगी |
| | बहु० | ल्याँ | मिलाँल्याँ = हम मिलेंगी |

( ८ ) प्रत्यक्ष विधि—

| मध्यम पुरुष | प्रत्यय | उदाहरण |
|---|---|---|
| एक० | अ | ल्याव, जाण, दे, आव |
| | इ | छाँडि, लज्जि, गज्जि, आवि, आ ( आय ) |
| | ई | |
| | ए | कहे ( कहइ ), आखे |
| | एह | करेह |
| बहु० | अउ | विचारउ, जावउ, करउ, द्यउ ( = दो ), हुअउ |
| | इयउ | लियउ |

( ९ ) परोक्ष विधि

| प्रत्यय | उदाहरण |
| --- | --- |
| ए | कहे, आखे, आए |
| इया | कहिया |
| इयाह | कहियाह, रहियाह |
| इयाँह | दाखवियाँह् |
| इज्यउ | कहिज्यउ |

( १० ) 'चाहिए' बोधक विधि

| प्रत्यय | उदाहरण |
| --- | --- |
| इयइ | मेल्हियइ, छडियइ, लाइयइ |
| इनइ | राखिनइ |
| ईयइ | ... |
| ईनइ | होईनइ, कीनइ, पाळीनइ, |
| इन इ | ... |

(११) सामान्य भूत

| लिंग | वचन | प्रत्यय | हुवणो | हुवणो | अकर्मक | सकर्मक | आवणो | | जावणो | देवणो |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पु० | एक० | इयउ<br>यउ<br>अउ | | थियउ, थियुँ<br>हुयउ, थयउ<br>हुवउ | जागियउ<br>जाग्यउ<br>लागउ | जाणियउ<br>जाणयउ | आवियउ<br>आव्यउ | आइयउ<br>आयउ | गयउ | दियउ, दीयउ |
| | बहु० | इया<br>या<br>आ | हुंता<br>हूँता | थिया, थया,<br>हुया,हूया,भया<br>हुवा, हूवा | जागिया<br>जाग्या<br>लागा | जाणिया<br>जाणया | आविया<br>आव्या | आइया<br>आया | गया | दिया, दीया |
| स्त्री० | एक० | ई | थी | हुई<br>थई<br>भई | जागी<br>लागी | जाणी | आवी | आई | गई | दी,दई,दिवी |
| | बहु० | इयाँ<br>याँ | | | जागियाँ<br>जाग्याँ | जाणियाँ<br>जाणयाँ | आवियाँ<br>आव्याँ | आइयाँ<br>आयाँ | गयाँ | ... |

## ( १२ ) सामान्य भूत के अनियमित रूप

( १ ) सीधे संस्कृत या प्राकृत के भूत कृदत से बने हुए—

उपनणो—ऊपन्नउ ( उत्पन्न )। पहुँचणो—पहुत्त, पहूँतउ ( प्रभूत )। देवणो—दीध, दीधउ, दीन्ह, दीन्हउ ( दिएण )। लेवणो—लिद्ध, लोध, लध्ध, लीधउ, लीन्ह, लीन्हउ। पीवणो—पीध, पीधउ। खावणो—खध्ध, खाधउ। करणो—किध्ध, कीध, किध्धउ, कीधउ, कीन्ह, कीन्हउ, किय, कियउ, कीयउ। देखणो—दिट्ठ, दीठ, दिट्ठउ, दीठउ। बॅधणो—वध्ध। सिद्ध हुवणो—सीधा। मरणो—मुयउ, मुई। दाधणो—दध्ध। सूवणो—सूती। रोवणो—रूँनी।

( २ ) आणी प्रत्यय लगाकर—

सॅकणो—सॅकाणी : विकणो—विकाणी। भरणो—भराणी। लाजणो—लजाणी। उडणो—उडाणी। सम ( व ) णो—समाणी। कुँमलॉ ( व ) णो—कुँमलॉणी।

( ३ ) अन्य—

वूही ( वहणो )। गाज ( गाजणो )। फट्टि ( फटणो )। विणठा ( स० विनष्ट )। पयट्ठ ( स० प्रविष्ट )।

## ( १३ ) हेतुहेतुमद्भूत

| लिंग | वचन | प्रत्यय | उदाहरण |
|---|---|---|---|
| पुँ० | एक० | तउ | रहतउ |
| | बहु० | ता | हुँता |

| लिंग | वचन | प्रत्यय | उदाहरण |
|---|---|---|---|
| स्त्री० | एक० | ती | जोती, देखती |
| | बहु० | अती | |
| | | अत | |
| पुं० | एक० | अत | करत, रहंत |
| स्त्री० | बहु० | अति | रहंति, हुति, जति, पसरति |

( १४ ) कर्मवाच्य, भाववाच्य

| प्रत्यय | उदाहरण |
|---|---|
| ( १ ) ईज | चढीजइ = चढ़ा जाता है। |
| | लीजइ = ली जाती है। |
| ( २ ) इज | कहिजइ = कहा जाता है। |

अन्य प्रत्यय—इज्ज, ईय, इय ( छडियइ, मेल्हियइ )।

**नोट**—कर्मवाच्य और चाहिए अर्थ की विधि के रूप एक से होते हैं। पाळीजइ = पाला जाता है, पाला जाय और पालना चाहिए ( हिं० पालिए )।

( १५ ) सकर्मक और प्रेरणार्थक बनाना

( क ) अकर्मक से सकर्मक

( १ ) आव प्रत्यय से—जागणो—जगावणो
मिळनो—मिळावणो

( १ ) आड़ प्रत्यय से—जीवणो—जीवाड़नो

( ३ ) धातु के उपान्त्य स्वर में परिवर्तन—वळनो—वाळनो,
ऊतरणो—ऊतारणो
उतरणो—उतारणो
चढणो—चाढणो
मिळनो—मेळनो

( ४ ) धातु बदलकर— टूटणो—तोड़नो

( ५ ) बिना परिवर्तन के— भरणो—भरणो

( ६ ) अन्य रूप— जागणो—जागवणो
दहणो—दाहवणो

( ख ) प्रेरणार्थक

( १ ) आव प्रत्यय से—काटणो—कटावणो।
मारणो—मरावणो
आणनो—अ-आणावणो

( २ ) आड़ प्रत्यय से—बाँधणो—बँधाड़नो
काटणो—कटाडनो

( ३ ) धातु के स्वर में परिवर्तन—पीवणो—पावणो।

( ४ ) अन्य रूप—देवणो—दिरावणो।

## ( ६ ) प्रत्यय

( १ ) वर्तमान कृदंत[1]—

| | | |
|---|---|---|
| पुं० एक | अतउ | पड़तउ |
| | अतउ, अदउ | लवंतउ, चलतउ, उडदउ |
| | अत | वेळत |
| | अत | |
| | ऐत | वूठैतौ |
| पुं० बहु० | अता | मनगमता, जावता |
| | अताँ | नीगमताँह |
| | अंता | ऊसारता, ममंता |
| | अत | |
| | अत | |

[1] वर्तमान कृदंत और हेतुहेतुमद्भूत के प्रत्यय एक से होते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| स्त्री० | अंती | विललती |
| | अदी | चाहदी |
| | अती | वळती, देखती |
| | अत | |
| | अत | |

( २ ) भूत कृदत[1]—

| | | |
|---|---|---|
| पुँ० एक० | अउ | लागउ, वूठउ, विलखउ |
| | यउ | आयउ, |
| | इयउ | कूटियउ, ऊमाहियउ |
| पुँ० बहु० | आ | विलक्खा, अदिठा, सूका |
| | या | पिया |
| | इया | भरिया |
| स्त्री० एक० | ई | वियापी, माँगीताँगो |
| बहु० | इयाँ | सामुहियाँ, उपराठियाँ |

( ३ ) कृदत क्रियाविशेषण—

प्रत्यय—या, इया— कह्याँ = कहने पर,
परण्याँ, कियाँ, कुड्यिाँ

ए कहे = कहने से

अतइ वरसतइ=बरसते हुए,
आवंतइ, ऊगतइ।

( ४ ) तुमर्थ प्रत्यय—

अण—बोलण ( =बोलने को ), मिलण

इवा }
इवा } —कहिबा ( =कहने को।

( ५ ) पूर्वकालिक क्रिया—

इ—जागि, चढि, आवि, आइ, देइ, लइ, हइ, होय, हुइ

ई—लघी, उक्कवी, पूछी करी

---

[1] भूत कृदंत और सामान्य भूत के प्रत्यय एक के होते हैं। अनियमित रूपों के लिये ऊपर सामान्य भूत के रूप देखो।

ए—लगे

अ—कर

इन प्रत्ययों के आगे कै, कइ, करि, नइ, नइँ ( = कर, करके ) प्रत्यय भी प्रायः जोड़ दिए जाते हैं।

( ६ ) वाला अर्थ के प्रत्यय—

अण—भरण, पखालण, रंजण, उल्हवण

अणउ—रक्खणा ( बहु० )

इस प्रत्यय के आगे कहीं कहीं 'हार' प्रत्यय जोड़ दिया गया है; जैसे—झकोळणहार।

( ७ ) कुछ अन्य कृदंत प्रत्यय—

१—अण = ना

हल्ल—हल्लण ( चलना ),

वल—वळण ( चलना, जाना )

२—आमणउ = आवना

सोह—सुहामणउ

वध—वधामणउ

३—आवउ = आवा

सोह—सुहावउ

४—आळू = आलू

धवो—धवाळू

५—हार = हार, वाला

झूँवणो—झूँवणहार

वळनो—वल्लणहार

( ८ ) कुछ तद्धित प्रत्यय

१—डउ (डी)—स्वार्थ मे और अनादर तथा ऊनतासूचक

सटेसउ—सटेड्उ

गोरी—गोरड़ी

गाम—गामड्उ

कंव—कवड़ी

२—लउ—ड्उ की भाँति

दीवउ—दीवलउ

करहउ—करहलउ

३—टी—डी की भाँति

लीह—लीहटी

४—एरउ—स्वार्थ में

वेगउ—वेगेरउ

आघउ—आघेरउ

भलउ—भलेरउ

५—एरउ—वाला, का।

पर—परेरउ ( पर का )

६—पण = पन

बाळा—बाळापण

७—आपउ = आपा

तरुण—तरुणापउ ( तरुणपन )

८—आइत=वाला

रळी—रळियाइत

९—वत = वाला

जोबन—जोबनवत

१०—लउ = वाला, का

आगे—आगलउ

पीछे—पाछलउ

## ( १० ) अव्यय

## ( १ ) क्रियाविशेषण

किह, किहाँ = कहाँ। केथि = कहाँ। काँही=कहीं। इहाँ, एथि = यहाँ। अउथि, तिहाँ=वहाँ। उवाँही = वहीं। जेहँ, जिह, जिहाँ=जहाँ। ऊपरि = ऊपर। परइ = परे। दूर, दूरि = दूर।

कद, कदि, कदी, कदे = कब। अब, हिव, हिवइ, अवराँह = अब। जब, जाँण = जब।

आज, अज = आज। अजइ, अजे = अभी। काल्ह = कल। राति = रात।

राति दिवसि = रात दिन। नित, नितु, नित्त = नित्य। पाछइ, पाछे = पीछे, बाद में। वळि, वळे, भी, फिरि = फिर। पुणोवि = पुनरपि, फिर भी।

इम, इमि, एम, यूँ = ऐसे, यों। जिम, जिमि, जेम = जैसे। जिउँ, ज्यउँ ज्यु, ज्यूँ, जूँ = ज्यों। किम, किमि, केम = कैसे। किउँ, क्यउँ, क्यूँ = क्यों। किउँकरि = क्योंकर, कैसे। ज = ताकि। जेण, जेणि = जिससे, जिस कारण से। केण, केणि = किसलिये। तेण, तेणि, तिणि = इसलिये। तिम = त्यों, त्योंही। किमही = किसी तरह।

जे, जै, जइ, जो, जउ, जऊ, जय = यदि, जो। तो, तउ, तु, तुँ, त = तो। तोइ = तो भी। पिण = भी। ही, हीँ, हि, हूँ, ह, इ, ई, य = ही। न, नहि, नहिँ, नही, नहीँ, नाही, नवि, नव, ना, नि, ण, म = न, नहीं। म, मा, मत, मति, जिन = मत। मातही, मतिहि, मति = कहीं न।

अधिक, बहु = बहुत। जाँण, जाँणि, जाँणे, जाँणक = मानो। नहिँ = मानो। किर = किल, निश्चय ही, मानो। नीठ = कठिनता से। झटक = तुरंत। झाबकि = सहसा। साचेई = सचमुच। अपूठा = वापिस। काठी = मजबूती से। ओळग = अलग, दूर, प्रवास में। रूड़ा = भले ही, चाहे। अउझकइ = अचानक। खोडी खोडी = धीरे धीरे (?)।

ज, स, क, इ = जोर देने के लिये, या पादपूर्त्यर्थ, प्रयुक्त होनेवाले अर्थहीन अव्यय।

## ( २ ) संबंधबोधक

माँहि, मँइ, माँहि, माँही, महीँ, मझ मझि, मँझार, मँझारि = भीतर, में। कणी = पास, प्रति, लिये, को, से, में, का। सनमुख = सामने। सथ्थ, साथि, साथइ = साथ। विन, विना विण = बिना। असन्न = पास। ऊपर, ऊपरइ = ऊपर। आगळि = आगे। अतरे = भीतर, में। ओले = आड़ में। कज, काजि = लिये। कन्हे, कन्हइ, कन्हाँ = पास, प्रति, से। कारणइ = कारण, लिये। ढूकड़ा = पास। दिस = ओर। नेड़ि = पास। परइ = परे। पछइ = पीछे। पासइ = पास। परि = भाँति। भति = भाँति। भत्त = भाँति। भर, भरि = भर। लग, लगि, लगइ = तक। विच्च, विच्चि = बीच। वाँसइ = पीछे। साम्हा = सामने। साटइ = बदले। सिरि = पर। लियइ = लिये, कारण से।

## ( ३ ) समुच्चयबोधक

अर = और। ने, नइ, नइँ, अनइ = और। च = और। भावइँ = चाहे। रूड़ा = चाहे। नवि = नहीं तो। किनाँ = या। का = या तो, या। कइ = या तो, या। क = कि, या। कि = कि, या।

## ( ४ ) विस्मयादिबोधक

रे = रे, अरे। हे = हे। हइ हइ = हे हे, अरे अरे, हाय हाय। हउ हउ = हो, हो, अरे अरे, हाय हाय। हय हय = हे हे, हाय हाय। रह रह = चुप चुप। परिहाँ = पर हाँ, एक अर्थहीन अव्यय जो चान्द्रायणा छंद के चौथे चरण के पूर्व जोड़ दिया जाता है।

---

# वर्तमान संस्करण

इस काव्य का वर्तमान सस्करण निम्नलिखित १७ प्रतियों के आधार पर तैयार किया गया है।

जैसा कि हम ऊपर कह आए हैं, इस काव्य के चार रूपातर मिलते हैं जिनमें नवर १ और नवर २ महत्वपूर्ण हैं। रूपातर नवर १ केवल दूहों में है और उसकी प्रतियाँ हमें बीकानेर राज्य में मिलीं। नवर २ मे कुशललाभ की चौपाइयाँ भी हैं। इसकी प्रतियाँ हमे विशेषतः जोधपुर से प्राप्त हुईं।

एकाध स्थान को छोड़कर हमने कथानक का क्रम बीकानेरीय क्रम के अनुसार रखा है। वही हमें युक्तियुक्त तथा प्राचीन ज्ञात हुआ।

प्रतियों का विवरण नीचे दिया जाता है—

## ( १ ) रूपांतर नंबर १

१—( क ) प्रति—यह प्रति सबसे अधिक महत्वपूर्ण है क्योंकि रूपातर नवर १ की यह सबसे प्राचीन प्रति है। हमारे सस्करण का मुख्य आधार यही प्रति है। इसका लिपिकाल ठीक निश्चित नहीं पर जिस हस्तलिखित ग्रथ में यह पाई गई है उसमें इसके पहले और बाद मे लिखे हुए ग्रंथों का समय सवत् १७२० के आसपास का है। अतः इसका समय भी सवत् १७२० से १७३० के बीच का है। प्रति विशेष प्राचीन न होने पर भी इसमें पुराना, केवल दूहों का रूप पूरा सुरक्षित है, यही इसका महत्व है। इसकी वर्तनी पुराने ढंग की नहीं किंतु उत्तरकालीन राजस्थानी की है। इसका पाठ बहुत शुद्ध है। इसमें कुल दूहों की सख्या ३९५ है।

इसके विषय में यह ध्यान देने योग्य है कि इसमें धुरसबंध या प्रस्तावना के वे दूहे जो रूपातर न० २ मे मिलते है आरम्भ मे दिए हुए हैं। बीच मे चोपाइयाँ न होने से उनका कथासूत्र बराबर नहीं मिलता।

असली कथा रूपातर न० १ की भाँति गाहा से ही आरम्भ होती है। इसलिये ये धुरसबधवाले दूहे असगत और अस्थानस्थित out of place जान पड़ते है।

धुरसंबंध के बाकी दूहे ( भ ) प्रति में पाए जाते हैं पर वे सब लोगों को याद नहीं थे। कुशललाभ को भी केवल वे ही दूहे मिले जो इस ( क ) प्रति में हैं।

२—( ख ) प्रति—यह प्रति ( क ) प्रति से बहुत कुछ मिलती है पर कहीं कहीं अंतर है—कुछ दूहे न्यूनाधिक हैं। इसका लिपिकाल सं० १७५० के लगभग है। अक्षर बहुत सुदर और पाठ शुद्ध है।

३—( ग ) प्रति—इसका लिपिकाल सं० १७५२ है। इसका पाठ साधारणतया शुद्ध है। कथानक मे यह अधिकाश मे जोधपुरीय कथानक का अनुसरण करती है। पाठ भी जोधपुर की प्रतियों से मिलता है। पर जोधपुरीय प्रतियों की भाँति यह दूहा-चौपाइयों मे नहीं, किंतु केवल दूहों में है।

४—( घ ) प्रति—इसका लिपिकाल सं० १८१८ है। इसका पाठ बहुत भ्रष्ट है। यह साधारणतः ( ख ) प्रति का अनुसरण करती है।

५—( त ) प्रति—इसकी वर्तनी आधुनिक है। इसका लिपिकाल डाक्टर टैसीटरी ने संवत् १७१० से १७२० के बीच मे निश्चित किया है।

उक्त सब प्रतियाँ बीकानेर राज्य के राजकीय पुस्तकालय मे वर्तमान हैं।

६—( भ ) प्रति—यह विशेषतः ( क ) से मिलती है, यद्यपि दूहे न्यूनाधिक हैं। इसका लिपिकाल लिखा नहीं है। पाठ शुद्ध है। इसकी विशेषता यह है कि इसके आरंभ में रूपातर नं० २ की भाँति धुरसंबध या प्रस्तावना भी है जो असली कथाभाग से बिलकुल अलग जान पड़ती है। यह धुरसंबंध रूपातर नं० २ की प्रतियों की भाँति दूहा चौपाइयों मे नहीं किंतु केवल दूहों में है। जान पड़ता है कि कुशललाभ को ये दूहे पूरे नहीं मिल सके तभी उसने कथासूत्र मिलाने के लिये चौपाइयाँ जोड़ीं। इस धुरसबंध में कुल १०८ दूहे हैं परतु बीच का एक पृष्ठ नष्ट हो जाने से न० ५२ से न० ७६ तक के दूहे नष्ट हो गए हैं। पूरे दूहों का यह धुरसबध और किसी प्रति में नहीं मिलता।

यह प्रति हमे बीकानेर निवासी बाबू जयपालसिंह से प्राप्त हुई।

७—( न ) प्रति—यह केवल दूहों में है परतु इसका कथानक मुख्यतया रूपातर नंबर २ से मिलता है। इसका प्रारभ भी गाहा से नहीं होता। आरंभ में धुरसंबध है जो केवल दूहों में है परतु जो ( भ ) के धुरसबंध से बहुत कम समानता रखता है। इसमें नए और बाद के जोड़े हुए दूहे बहुत से हैं। इसका लिपिकाल सवत् १७७१ है।

यह प्रति नागौर ( मारवाड़ ) के एक श्वेतांबर जैन उपाश्रय की निजी ग्रंथशाला में वर्तमान है।

## (२) रूपांतर नंबर २

८—(च) प्रति प्राप्त प्रतियों में यह सबसे प्राचीन है। इसका लिपिकाल संवत् १६६६ है। इसका पाठ बहुत शुद्ध और वर्तनी प्राचीन तथा उत्तर-कालीन दोनों प्रकार की है, फिर भी प्राचीन वर्तनी की ओर अधिक झुकाव है। इसमें दूहे सब नहीं हैं। बीच बीच में कथासूत्र अनवच्छिन्न रखने के लिये कुशललाभ की चौपाइयाँ हैं। जो दूहे हमने अन्य प्रतियों से लिए उनकी वर्तनी हमने इसी के अनुरूप कर दी है। इसके बीच के २५ से ३० तक के ६ पृष्ठ नष्ट हो गए हैं।

यह प्रति जोधपुर की सुमेर-पब्लिक-लाइब्रेरी में वर्तमान है।

९—( ज ) प्रति—यह ( च ) से मिलती हुई है पर नए दूहे भी बहुत से हैं। इसका पाठ शुद्ध है। इसका लिपिकाल स० १७८१ है।

यह प्रति जोधपुर के पुस्तकप्रकाश नामक राजकीय पुस्तकालय में वर्तमान है।

१०—( थ ) प्रति—यह ( च ) से मिलती जुलती है। इसका पाठ शुद्ध है। लिपिकाल नहीं दिया गया है पर वर्तनी आदि को देखते हुए स० १७०० के आसपास की होगी।

यह प्रति बीकानेर के रॉगड़ी नामक मुहल्ले के बड़े जैन उपाश्रय के महिमा-भक्ति-भंडार में वर्तमान है।

इस रूपांतर की अन्य प्रतियाँ निम्नलिखित हैं—

११—( छ ) प्रति—यह ( च ) से नकल की गई जान पड़ती है पर इसका पाठ महाभ्रष्ट है। संपादन के लिये यह किसी काम की नहीं।

१२—( ठ ) प्रति—यह बहुत आधुनिक है।

१३—( द ) प्रति<br>
१४—( ध ) प्रति } —ये दोनों भी बहुत आधुनिक हैं। इनमें सैकड़ों दूहे नए हैं।

## (३) रूपांतर नंबर ३

१५—( ड ) प्रति—यह प्रति अधूरी है। इसका आरंभ का बहुत सा भाग नष्ट हो गया है।

१६—( ट ) प्रति—यह भी विशेष प्राचीन नहीं।

## ( ४ ) रूपांतर नंबर ४

१७—( म ) प्रति—यह प्रति गुजराती में आनद काव्य महोदधि, भाग ७, नामक पुस्तक में छप चुकी है। इसका लिपिकाल स० १८०१ है। पाठ बहुत अशुद्ध है।

विशेष—इस सस्करण मे केवल ( क, ख, ग, च, ज, झ ) प्रतियों के ही पूरे पाठातर लिए गए हैं। अन्य प्रतियो के विशेष महत्त्वपूर्ण न होने से उनके केवल महत्त्वपूर्ण पाठातर ही लिए गए हैं। ( थ ) प्रति के—महत्त्वपूर्ण होने पर भी, देर से मिलने के कारण—सब पाठ नहीं लिए जा सके।

इस सस्करण की वर्तनी हमने ( च ) प्रति के अनुसार सर्वत्र प्राचीन रखी है। जो दूहे प्राचीन वर्तनी मे नहीं मिले उनकी वर्तनी भी प्राचीन कर दी गई है। छद की मात्राएँ पूरी रखने के लिये आवश्यकतानुसार दीर्घ स्वर को ह्रस्व कर दिया गया है ( उस समय भी वह बोला ह्रस्व ही जाता था पर लेखक लोग प्रमाद एव प्राचीनता प्रेम के कारण दीर्घ ही लिखते रहे )। ष अक्षर को उच्चारण के अनुसार सर्वत्र ख कर दिया गया है। पाठातरों मे ये परिवर्तन नहीं किए गए हैं।

**नोट**—यह सस्करण सब छप जाने पर और प्रस्तावना लिख जाने के बाद रूपांतर नं० २ की एक अत्यंत महत्त्वपूर्ण प्रति प्राप्त हुई। अब तक प्राप्त प्रतियों में यह सबसे प्राचीन है। इसका लिपिकाल सं० १६५१ है। खेद है कि हम इस प्रति का उपयोग नहीं कर सके। आगामी संस्करण में इससे लाभ उठाया जायगा और परिशिष्ट में इसे उद्धृत कर दिया जायगा। [ यह प्रति ( च ) और ( थ ) प्रतियों से बहुत अधिक समानता रखती है और पाठ में बहुत ही कम स्थानों पर यत्किंचित् भेद पाया जाता है। ]

---

# सहायक पुस्तकों की सूची

## कोष


( १ ) हिंदी शब्दसागर ( नागरीप्रचारिणी सभा, काशी )।

( २ ) हरगोविंदास सेठ—पाइअ-सद्द-महण्णओ, प्राकृत का बृहत् कोष ।

( ३ ) आपटे—सस्कृत अँगरेजी कोष ।

( ४ ) कविराज मुरारिदान—डिंगळकोष ( रगनाथ प्रेस, बूँदी ) ।

( ५ ) पाइअलच्छी नाममाला नामक प्राकृत कोष ।


## अन्य पुस्तकें


( १ ) रामचंद्र शुक्ल—जायसी ग्रथावली ।

( २ ) श्यामसुदरदास—कबीर ग्रथावली ।

( ३ ) बाबूराम मिश्र—विद्यापति की कीर्तिलता ।

( ४ ) मुनि सपतविजय—आनंद काव्य महोदधि, मौक्तिक ७ ( गुजराती ) ।

( ५ ) मोहनलाल दलीचंद देसाई—जैन गुर्जर कविओ, भाग १

( ६ ) डाक्टर पी० गुणे—भविस्सयत्त कहा ।

( ७ ) हरप्रसाद शास्त्री—बौद्ध गान ओ दोहा ।

( ८ ) मुनि जिनविजय—प्राचीन गुजराती गद्य संदर्भ ।

( ९ ) केशव हर्षद ध्रुव—पंदरमा शतकना प्राचीन गुर्जर काव्य ।

(१०) पी० एल० वैद्य—जसहर चरिउ ( कारंजा जैन सीरीज ) ।

(११) ,, ,, —हेमचद्र का प्राकृत व्याकरण ।

(१२) प्रो० हीरालाल जैन—नायकुमारचरिउ ।

(१३) ,, ,, —सावय धम्म दोहा ।

(१४) मुनि जिनविजय—कुमारपाल प्रतिबोध ।

(१५) ,, ,, —प्रबंध चिंतामणि ।

(१६) गौरीशकर ओझा—राजपूताने का इतिहास ।

(१७) ,, ,, —टाड राजस्थान ।

(१८) रामनारायण दूगड और ओझा—मुँहणोत नैणसी की ख्यात, भाग १—२ ।

(१९) महाराज जगमालसिंहजी, ठाकुर रामसिंह और सूर्यकरण पारीक—वेलि क्रिसन रुकमणीरी राठोड़राज प्रिथीराजरी कही ( हिंदुस्तानी एकेडेमी, प्रयाग ) ।

(२०) नारोत्तमदास स्वामी—राजस्थान रा दूहा ( पिलाणी राजस्थानी सीरीज ) ।

21. F. J. Child—English & Scottish Ballads.
22. Sargent & Kittredge—F. J. Child's English & Scottish Ballads, Students' Cambridge Edition ( Harrap ).
23. T. F. Hendersom—The Ballad in Literature ( Cambridge Manual Series ).
24. L. Abercrombie—Essay on Epic ( Art & Craft Series ).
25. F. Sidgwick—Essay on Ballad ( Art & Craft Series ).
26. Article on Epic in Encyclopaedia Britannica.
27. Article on Ballad in Encyclopaedia Britannica.
28. Dr. L. P. Tessitori—Progress Reports on the Work done in connection with the Bardic & Historical Survey of Rajputana for the years 1914 to 1918 ( Published by the Asiatic Society of Bengal. )

## पत्रिकाएँ

( १ ) सुधा ।

( २ ) वीणा, भाग १, अंक ४ ( पौष १९८४ ) ।

( ३ ) नागरीप्रचारिणी पत्रिका, भाग २, में श्री चंद्रधर गुलेरी का पुरानी हिंदी नामक निबंध ।

( ४ ) जैन-साहित्य-संशोधक, भाग २ ।

( ५ ) वाक् सौदर्य ( गुजराती )—संवत् १९७३ ।

( ६ ) साहित्य ( गुजराती )—सन् १९१४–१९१५ ।

( ७ ) लीडर ( अँगरेजी )—५ एप्रिल सन् १९३१ का अक ।

( ८ ) मॉडर्न रिव्यू ( अँगरेजी )—एप्रिल सन् १९३१ का अक ।

( ९ ) हिंदुस्तानी, भाग ४ अंक ( अक्टूबर १९३४ ), में नरोत्तमदास स्वामी द्वारा लिखित डिंगळ और काव्यदोष नामक निबध ।

## पुस्तिकाएँ, विवरण इत्यादि

( १ ) विश्वेश्वरनाथ रेउ—ढोला मारवण की कथा का और उसके आधार पर बने चित्रों का खुलासा ( जोधपुर ) ।

( २ ) रामकर्ण आसोपा—एकादश हिंदी साहित्य संमेलन का कार्य विवरण, भाग २, मे डिंगळ कविता नामक निबंध ।

( ३ ) मुंसिफ देवीप्रसाद—गोविंद गिल्लाभाई के साथ ढोला मारवणी की कथा के संबंध मे पत्रव्यवहार ( हस्तलिखित ) ।

---

# ढोलामारूरा दूहा

( कथारंभ )

गाहा

पूगळि पिंगळ राऊ, नळ राजा नरवरे नयरे ।
अदिठा दूरिठ्ठा ये, सगाई दईय संजोगे ॥१॥

दूहा

पूगल देस दुकाळथियुँ, किणहीँ काळ विसेसि ।
पिंगळ ऊचाळउ कियउ नल नरवरचइ देसि ॥२॥
नळराजा आदर दियउ, जउ राजवियाँ जोग ।
देस वास सवि रावळा, अइ घोड़ा अइ लोग ॥३॥

---

१—पूगल नगर में पिंगल और नरवर नगर मे नल राजा ( राज्य करते ) थे । ( यद्यपि ) एक ने दूसरे को नहीं देखा था और दूर दूर रहते थे ( फिर भी ) दैवयोग से ( उनमे ) सबंध हुआ ।

२—पूगल देश में किसी समय विशेष मे अकाल पड़ा । ( इसलिये बाध्य होकर ) राजा पिंगल ने नरवर के राजा नल के देश को प्रयाण किया ।

३—राजा नल ने ( उनका ) ऐसा आदर किया जो राजाओं के योग्य हो और उनके देश में निवास ( के लिये ) महल, घोड़े और नौकर चाकर आदि ) सब दिए ।

---

१—पूगळ ( क. ख. ग ) । नर ( ख ) । नयवरे ( ख ) नलवरे (ठ) । दिठदूरे ( ग ) दुरिठा ( घ. ठ ) दूरठाय ( क ) । सग्गाई । दइय । देव ( ग ) देइ ( ठ ) । संयोगे ( घ ) ।

२—पुंगळ ( ठ ) । थयौ । किनहीं ( ग ) । विसेषि ( ख ) । ऊचाळा ( क. ठ ) । कीया ( क. ठ. ) । नर ( ग ) । चैं ( ठ ) । देस ।

३—जियुं राजा=जउ राजवियाँ ( ठ ) । सहि ( क. ब. ठ ) । सहु (ख) । अे । अै ( घ ) । वै=अइ ( घ ) । लोक ( ग. घ ) ।

(ढोला-मारू-विवाह)

नरवर नळराजा तणउ, ढोलउ कुँवर अनूप।
रॉणि राउ पिंगळ तणी, रीझी देखे रूप ॥४॥
पिंगळ पुत्री पदमिणी, मारवणी तिणि नाँम।
जोड़ी जोइ विचारियउ, धन्न विधाता कॉम ॥५॥
सारीखी जोड़ी जुड़ी, आ नारी अउ नाह।
राँणी राजासूँ कहइ, कीजइ अउ वीमॉह ॥६॥
राजा रॉणीनूँ कहइ, वात विचारउ जोइ।
आल विखइ द्याँ दीकरी, हॉसउ हसिसी लोइ ॥७॥

---

४—नरवर के राजा नल के ढोला नामक अनुपम कुमार था। राजा पिंगल की रानी उसके रूप को देखकर रीझ गई।

५—पिंगल के एक पद्मिनी कन्या थी। मारवणी उसका नाम था। (उसकी और ढोला की अनुरूप) जोड़ी देखकर (रानी ने) विचारा कि विधाता की यह रचना धन्य है।

६—रानी राजा से कहती है—यह अनुरूप जोड़ी बनी है—यह वधू और यह वर। यह विवाह कीजिए।

७—(उत्तर में) राजा रानी से कहता है—देखभालकर यह बात विचारो। आज विपत्ति के समय मे (यदि) कन्या को दें तो लोग हँसी करेंगे।

---

४—नळवर (ग. घ)। तणौ (क)। ढोलौ (ग) ढोलो (घ)। कुवर (क. ग) कुमर (झ)। राँणी (क. ख. ग. घ)। राव (ख. ग.) राय (ठ) राणी पिंगल रावरी (ट)। देपे रीझी (क) सुदेपे रीझी (घ) रीझै देखी (झ) देपै रीझी।

५—पूत्रि (क. घ)। पदमणी (ग) मारवणि (ठ)। इण (ग. घ)। तिण (झ) तिणै (ठ)। तय मारवणी (ट)। देख=जोइ (ट)। विचारिज्यौ (क) निमारियो (घ) विसार कर (ट)। धन्य (ख) धन (ग. घ)।

६—ऊ=अउ (क. ख. झ. ठ) एह (ग)। वीवाह (क. घ) वेमाँहि (ग)।

७—राणी राजा (ग)। सु (क. ख. ग. घ. ठ) सूँ (ग)। विचारी (क. घ. ठ) विचारे (ख)। जोय (ट)। हसौ (घ)। हससी (ग)। लोक (घ)।

अंब तजइ नहि कोइलाँ, सरवर सालूराह।
राज हिवइ मा पाँतरउ, आ धण द्यउ अवराँह ॥८॥
ज्यूँ थे जाणउ त्यूँ करउ, राजा आइस दीध।
राँणी राजानूँ कहइ, ओ म्हाँ नातरउ कीध ॥९॥
ढोलउ मारू परणिया, वरदळ हुवउ उछाह।
आ पूगळचा पदमिणी, अउ नरवरचउ नाह ॥१०॥
पिंगळ पूगळ आवियउ, देसे थयउ सुगाळ।
तेणि न राखी सासरइ अजे स मारू बाळ ॥११॥

---

८—( रानी कहती है—) कोयलें आम्र वृक्ष को नहीं छोड़तीं और मेंढक सरोवर को नहीं छोड़ते। हे राजन्, अब पागलपन मत करो, यह कन्या दूसरों को दो।

९—राजा ने आज्ञा दे दी कि जैसा तुम ( उचित ) समझो वैसा करो। ( इस पर ) रानी राजा से कहती है कि हमने यह संबंध किया।

१०—ढोला और मारू का परिणय हुआ। विवाह उत्सव धूमधाम से हुआ ( या, दो श्रेष्ठ कुलों मे संबंध हुआ )—यह पूगल की पद्मिनी है तो वह नरवर का अधिपति।

११—राजा पिंगल पूगल को लौट आया। देश में सुकाल हुआ। अभी तक मारवणी बालिका ही है ( यह समझकर ) उसे ससुराल में नहीं रखा।

---

८—कोइली ( क. ठ ) काइली ( घ )। सारूराह ( ख )। मत राजा थे पातरौ ( ख ) मत राजा ये पंतरौ ( ग ) मत राजा ये पतरै ( घ ) थे राजा मत पांतरौ ( झ ) धन ( ग ) दै ( घ ) द्यै ( ठ )।

९—ज्ये ( घ )। आदेश ( क ) आहिस ( ग ) आदैस ( घ )। दिध ( ग )। सूँ=नूँ ( क. ख. ग. घ )। राजासूँ राणी ( घ ) नातौ ( ख )। किध ( ग )।

१०—हूवौ ( ख ) हुओ ( ग )। पिगळ ( क )। पदमणी ( ग. घ )। यो=अउ ( घ )।

११—पुंगळ=पूगळ ( ठ )। आवियो ( क. घ )। आवियै ( ख. ग )। हुओ ( क ) हूओ ( ग ) हूवौ ( घ )। सुकाळ ( क. ख. घ )। तेण ( क ) तेणै ( ग ) तिण ( घ )। देखे ( क. ख ) दिखै ( घ )=अजे स।

ढो० मा० दू० १३ ( ११००—६२ )

( मारू का स्वप्न में पतिदर्शन और विरहाकुलता )

जिम जिम मन अमलै किअइ, तार चढती जाइ।
तिम तिम मारवणी तणइ, तन तरुणापउ थाइ ॥१२॥
हंस चलण, कदळीह जंघ, कटि केहर जिम खीण।
मुख सिसहर खंजर नयण, कुच श्रीफळ, कँठ वीण॥१३॥
असइ आरखइ मारुवी सूती सेज बिछाइ।
साल्हकुँवर सुपनइँ मिल्यउ, जागि निसासउ खाइ ॥१४॥
ऊलंबे सिर हत्थड़ा, चाहंदी रसलुब्ध।
विरह महाघण ऊमटयउ, थाह निहाळइ मुग्ध ॥१५॥

---

१२—ज्यों ज्यों मन अधिकार जमाता हुआ ऊँचा चढ़ता जाता है त्यों त्यों मारवणी के तन में यौवन प्रकट होता जाता है।

१३—मारवणी की चाल हंस की जैसी, जघाएँ कदली (के खंभ) जैसी, कटि सिंह की जैसी क्षीण, मुख चद्रमा जैसा, नयन खजन जैसे, कुच श्रीफलों के सदृश और कठ वीणा के समान (मनोहर) हो गए।

१४—ऐसी (यौवनागम की) अवस्था में मारवणी सेज बिछाकर सोई हुई थी। स्वप्न में साल्हकुमार (ढोला) मिला (और वह) जागकर (प्रिय-वियोग के कारण) निःश्वास भरने लगी।

१५—सिर को हथेली पर रखे हुए, प्रेमरस में निमग्न हुई मुग्धा मारवणी, जो विरहरूपी प्रलयकालीन मेघ उमड़ आया है उसकी, थाह खोजती है।

---

१२—अमलाँ (ग) अमलैं (घ) कीयाँ (ग. घ) कीऐ (ठ) ए (व)। तार=तार (घ)। जाय (घ)। तरुणापो (ख)।

१३—कदळीय (ख. ग)। केहर अति कटि (ख) केहर जिम कटि (ग) ज्युँ (क)। ससि (ख. ग)। खंजन (झ)। नयन (ख. ग)।

१४—ऐसै आरिष (क. घ. ठ)। मारवी (ख. ग) मारूवी (ठ)। बिछाय (क. घ.) साल (ग)। कुवर (क. ग. घ)। सुपनै (ग. घ)। जाग (क. ग. घ)। खाय (घ)।

१५—ऊभ्वंवी (क) ऊबंवी (ख. घ) ओवंवी (ग) उवुंवी (झ) जंववी (ठ) ऊवंवी (व)। हथड़ा (ख. ग. घ)। चहंदी (ग) चाहदी (ठ)। लुध (ख. ग. ठ)। ऊमड्यो (ख)। मूध (क) मूंध (ख)।

उक्कंबी सिर हत्थड़ा, चाहंती रसलुब्ध ।
ऊँची चढि चातृंगि जिउँ मागि निहाळइ मुध्ध ॥१६॥
थाह निहालइ, दिन गिणइ, मारू आसालुध्ध ।
परदेसे घाँघल घणा, विखउ न जाणइ मुध्ध ॥१७॥
ऊनमियऊ उत्तर दिसइँ, गाज्यउ गुहिर गँभीर ।
मारवणी प्रिउ संभरयउ, नयणे वूठउ नीर ॥१८॥
मारूनूँ आखइ सखी, आज स काँइ उदास ।
काँम चित्रॉम जु दिट्ठ मइँ, रूप न भूलइ तास ॥१९॥

---

१६—ग्रीवा को हाथों पर उठाए हुए प्रेम में लुब्ध हुई मुग्धा मारवणी चिंतन करती हुई ऊँची चढकर चातक की भाँति मार्ग को देखती है।

१७—( प्रिय मिलन की ) आशा से लुब्ध मारवणी ( विरह की ) थाह खोजती है और दिन गिनती है। परदेश में बखेड़े बहुत है पर यह मुग्धा ( विदेशयात्रा के ) कष्ट को नहीं जानती।

१८—उत्तर दिशा मे मेघ उमड़ आए और वे गहन गंभीर स्वर से गरजे। ( ऐसे समय ) मारवणी ने प्रियतम को स्मरण किया ( और उसके ) नयनो से जल बरसने लगा।

१९—मारवणी से सखी कहती है—आज कैसी उदास हो ? ( मारवणी उत्तर देती है— ) काम ( के समान सुदर ) चित्र मेरी दृष्टि में है, मुझे उसका रूप नहीं भूलता।

---

१६—ऊबंबी (ज)। ऊँची वेसर हत्थडी (ध)। सइ=सिर (थ)। ऊँची चढवा नाक ज्युं (ग) उची चढिवा ता कहइ (च) ऊँची चढ वार्तां कहै (छ) उची चढि चातक ज्युँ (ज)। माग (ग)। निहाळै (क. ख. ग)। मुंद्ध (च)।

१७—चाह (घ)। नहाळै (घ) गणै (ग)। लूध (क) लुध (ख. घ)। परदेसाँ (ख. ग)। वावल (घ)। परदेसाँ गढ लंवणी (ध)। मूध (क) मुंध (ख) मुध (घ)।

१८—ऊनमीयौ (क. व)। उनमियो (ग) ऊनवीयौ (ख)। दिसा (ख. ग. च. ज. थ)। उत्तर दिसा ऊंनमियो (ज)। गाज्यौ (क. ख) गाड्यौ (ग) गाजौ (घ) गाजे (ज) गाजे (थ)। गभीर (च)। प्रिय (क. घ) प्री (ख. च) प्रीय (ज) प्रिय (थ)। संभर्‍यौ (क. ख. ग. घ) सांभर्‍यौ (थ)। नयणाँ (ग)। वुठे (घ)। मूक्यउ (च. ज) मूक्यो (थ)=वूठउ।

१९—मैं (ग)। ज=जु (ख)। हिव मै=दिट्ठ मइँ (ग)। भुली (ग)।

अम्हाँ मन अचरिज भयउ, सखियाँ आखइ एम ।
तइँ अणदिट्ठा सज्जणाँ, किउँ करि लग्गा पेम ॥२०॥
जे जीवण तिन्हाँ-तणाँ तन्न ही माँहि वसंत ।
धारइ दूध पयोहरे वाळक किम काढंत ॥२१॥
ससनेही समदाँ परइ, वसत हिया मंझार ।
कुसनेही घर आँगणई, जाँण समंदाँ पार ॥२२॥
सखिए सज्जण वल्लहा, जइ अणदिट्ठा तोइ ।
खिण खिण अंतर संभरइ, नहीं विसारइ सोइ ॥२३॥
मारूनूँ आखइ सखी, एह हमारी बुज्झ ।
साल्हकुँवर सुहिणइ मिल्यउ,सुंदरि,सउ वर तुज्झ ॥२४॥

---

२०—सखियाँ इस प्रकार कहती हैं—हमारे मन मे आश्चर्य हुआ कि तूने प्रियतम को नहीं देखा ( फिर ) तेरा प्रेम उनसे क्योंकर हुआ ।

२१—मारवणी उत्तर देती है—जो जिनका जीवन है वह उनके तन मे ही वसता है। पयोधरों मे से दूध की धाराओं को ( जो उसका जीवन है ) बालक किस प्रकार निकाल लेता है ?

२२—सच्चा प्रेमी समुद्र पार होने पर भी हृदय मं वसता है और कपट-स्नेही घर के आँगन मे होते हुए भी मानो समुद्र के पार है ।

२३—हे सखियो, प्यारा साजन यद्यपि नहीं देखा हुआ है तो भी उसे मेरा हृदय क्षण क्षण मे स्मरण करता है और उसे नहीं भूलता है ।

२४—मारवणी से सखियाँ कहती हैं कि हमारी समझ में तो यह आता है कि साल्हकुमार तुझे स्वप्न मे मिला है। हे सुदरी, वह तुम्हारा पति है ।

---

२०—अमाँ(ख. ग) अम्माँ (ग) । अचिरज (व)। हुवौ (ख)। तैं (क. व) तं (ग) । सजणाँ (ग) सजणा (व)। क्युँ (ख. ग. व) । कर (व) । लगा (ग) लगो (व) । प्रेम (ग) ।

२१—जीवन (क. ख. ग) । जेन्हाँ (व) । ते तन=तन ही (ख. ग) । माह (व) । वसंति (ख) । पयोधरे (ख) पयोहराँ (ग) । केम (क. ख) । काढंति (ख) ।

२३—सखी (ख) सखी हे (ग)=सखिए । सजण (ख. ग. व) । वलहा (ख. व) जो (व) । अदिठा (ख) अणदीठी (व)। जोइ=तोइ (ख) । खणखणि (व)। संभरूँ (ग) । नह (व) । विसारूँ (क. ग. व) विसारे (ख) तोइ (क. ख. व) ।

२४—ए (व) । अम्हीरी (व) । बुझ (ख. व) । साल (व) । कुमर (ख)। सुपनै (ख. व) । सुंदर (ख. थ) । तुझ (क. ख. व. ) ।

सखीवयण सुंदरि सुण्या, उठी मदन की झाळ ।
सुंदरिनूं सज्जण विरह ऊपन्नउ ततकाळ ॥२५॥
हे सखिए, परदेस प्री, तनह न जावइ ताप ।
बाबहियउ आसाढ जिम विरहणि करइ विलाप ॥२६॥
बाबहियउ नइ विरहणी, दुहुवाँ एक सहाव ।
जब ही बरसइ घण घणउ, तबही कहइ प्रियाव ॥२७॥
बाबहिया, चढि गउखसिरि, चढि ऊँचइरी भीत ।
मत ही साहिब बाहुड़इ, कउ गुण आवइ चीत ॥२८॥
बाबहिया, चढि डूगरे, चढि ऊँचइरी पाज ।
मत ही साहिब बाहुड़इ, सुणि मेहाँरी गाज ॥२९॥

---

२५—सुदरी ( मारवणी ) ने सखियों के वचन सुने तो ( हृदय में ) काम की ज्वाला उठ खड़ी हुई और उस सुदरी को तत्काल प्रियतम का विरह उत्पन्न हुआ ।

२६—हे सखियो, प्यारा परदेश में है, शरीर का ताप नहीं जाता। जैसे पपीहा आषाढ मे विलाप करता है वैसे ही विरहिणी विलाप करती है ।

२७—पपीहा और विरहिणी दोनों ही का एक स्वभाव है। जब जब मेघ बरसता है तभी ये दोनों 'पी आव', 'पी आव' पुकारते हैं।

२८—हे पपीहे, गोखे पर चढ या ऊँची भीत पर चढ ( और टेर लगा ) प्रियतम को स्यात् कोई गुण ( बात ) याद आवे और आते हुए वे कहीं लौट न जायँ ।

२९—हे पपीहे, पहाड़ी पर चढ या सरोवर की ऊँची पाज पर चढ़ ( और बोल ), जिससे मेघों की गर्जना सुनकर प्रियतम कहीं लौट न जायँ ।

---

२५—संदर (घ) । कू (क. घ)=नूँ ।

२६—हे सखी (क) सखी हे (ख)=हे सखिए । प्रीय (क) बाबीहौ (ख) । ज्यूँ (घ) ।

२७—बावहिये (क) बाबीहे (ख) बाबीहो (ज) । नें (ज) विरहिणी (क. ग) । दोनूँ (क) इयाँ दुइ (ग) दोन्युँ (ज) सभाव (क. ज) सुभाव (ग) । घन (क ग) । तब=तबही (क. ख) । पुकारै (क. ठ) । प्रीय (क. ठ) प्री आव (ख) प्रीव आव (ज) ।

२८—बाबीहा (क. ख) । चढ (ग) । डूँगराँ (ग)=गउख सिरि । गौख (ख) । सिर (क. ख-ग) । चढ (ग) । रखैज=मत ही (ज) । मति ही (ख. ग) ।

२९—बाबीहा (क ख) । डूँगराँ चढि (क) । डूँगराँ (ख) चढ (ग) । ऊचेरी (ग) । सुण (ग) । की (क. ख) कोइ (ज)=री ।

### सोरठा

बाबहिया, तूँ चोर, थारी चाँच कटाविसूँ।
राति ज दीन्ही लोर, मइँ जाण्यउ प्री आवियउ ॥३०॥

### दूहा

बाबहिया निलपंखिया, मगरि ज काळो रेह।
मति पावस सुणि विरहणी तळफि तळफि जिउ देह ॥३१॥
बाबहिया तरपंखिया, तइँ किउँ दीन्ही लोर।
मइँ जाण्यउ प्रिउ आवियउ ससहर चंद चकोर ॥३२॥
बाबहिया निलपंखिया, वाढत दइ दइ लूण।
प्रिउ मेरा मइँ प्रीउको, तूँ प्रिउ कहइ स कूण ॥३३॥

---

३०—हे पपीहे, तू ठग है, मैं तेरी चोंच कटवाऊँगी। रात को तूने टेर लगाई तो मैंने जाना कि प्रियतम आ गए।

३१—हे नीले पंखोंवाले पपीहे, तेरी पीठ पर काली रेखाएँ हैं। (तू मत बोल), वर्षा ऋतु में तेरा शब्द सुनकर विरहिणी कहीं तड़प तड़पकर प्राण न दे दे।

३२—हे गहरे रंग के पंखोंवाले पपीहे, तूने क्यों टेर लगाई? (तेरी टेर सुनकर) मैंने समझा कि (मुझ जैसे) चकोरों का शशांकधर चंद्र (अर्थात् मेरा प्रियतम) आ गया।

३३—हे नीले पंखवाले पपीहे, तू नमक लगा लगाकर मुझे काट रहा है। 'पिउ' मेरा है और मैं 'पिउ' की हूँ, भला तू 'पिउ पिउ' कहनेवाला कौन है?

---

३०—बावीहा (ख)। तोरि=थारी (क)। चूँच (ख, ग) चंच (घ) चुंच (ज)। कटाइस्युँ (ख) कटाइसुँ (ग)। रात (ग)। ज्रु (ख)। लोह (ग) हलोर (घ) रोल (ज)=लोर। प्रीय (ग)। (ज) में यह सोरठा नहीं किंतु दोहा है।
३१—बावीहा (ख) मगर (क, ग)। जु (ख)। मत (क, ग)। पदमणी (ज) तरफि तरफि (क) तरफ तरफ (ग)। जीव (ख) जीव (ज)।
३२—केवल (ग) में।
३३—चांच कटायुँ पपिहरा ऊपर लाऊँ लूण (घ)।

बाबहिया रतपंखिया, बोलइ मधुरी बाँणि।
काइ लवंतउ माठि करि, परदेसी प्रिउ आँणि ॥३४॥
बाबहिया प्रिउ प्रिउ न कहि, प्रिउ को नाम न लेह।
काइक जागइ विरहणी, प्रीउ कह्याँ जिउ देह ॥३५॥
बाबहिया डूँगर-दहण छाँडि हमारउ गाँम।
सारी रात पुकारियउ लइ लइ प्रिउकउ नाँम ॥३६॥
[चहुँ दिस दामिनि सघन घन, पीउ तजी तिण वार।
मारू मर चातग भए, पिउ पिउ करत पुकार ॥ ३७ ॥
पावस आयउ साहिबा, बोलर लागा मोर।
कंता, तूँ घरि आव नवि, जोबन कीधउ जोर ॥३८॥

---

३४—हे लाल पखोंवाले पपीहे, तू मीठी वाणी बोलता है। तू या तो बोलना बद कर दे या मेरे परदेशी प्रियतम को यहाँ ला दे।

३५—हे पपीहे, तू पिउ 'पिउ' न कह, पिउ का नाम मत ले। कोई विरहिणी जाग रही होगी। वह तेरे 'पिउ' कहने से प्राण देगी।

३६—पर्वत (जैसे कठोरहृदय) में भी जलन उत्पन्न करनेवाले पपीहे, हमारा गाँव छोड़ दे। तू रातभर प्रियतम का नाम ले लेकर पुकारता रहा है (क्या तो भी नहीं अघाया?)।

३७—चारों दिशाओं मे बादलो मे घनी बिजली (चमक रही) है। ऐसे समय में प्रियतम ने (मारवणी को) छोड़ दिया। वही मारवणी मानो मरकर चातक हो गई और अब 'पिउ पिउ' की पुकार कर रही है।

३८—हे प्रियतम, वर्षा ऋतु आ गई, मोर बोलने लगे। हे कंत, तू अब घर आ, यौवन ने जोर किया है।

---

३४—बाबीहा (ख) बाबीहउ (च) बाबीहा (थ)। निल=रत (क ख)। बग चंचड़ी (च) बग चचडी (ज) चंगी चंचडी (थ)=रत पखिया। बाण (ग) वाणि (च)। का (ख. ग.) काइ (च) कै (ज)। बोलंतौ (क ख) लवइँ तूँ (थ)। मिठि (च) महठि (ज) सुठि (थ)। कइ (ग च) घरि राज्यँद (क) राजिद वर (ख) घरि राजिद (ग)। प्री परदेसाँ (च)=परदेसी प्रिउ। परदेस प्रियाण (थ) आँण (ख. ग)।

३५—केवल (ग) में है।

३६—बाबीहा (ख)। डुंगर (ज) पंजर (द)। हमारा (ज)। प्रीय (क) प्रीयु (घ)।

३८—केवल (म) में।

गिरिवर मोर गहक्कियां, तरवर मूक्या पात।
धणियाँ धण सालण लगा, वूठैंतो वरसात ॥३९॥
राजा, परजा, गुणियजण, कविजण, पंडित, पात।
सगळाँ मन ऊछव हुअउ, वूठैंतो वरसात ॥४०॥
ऊनमि आई वहळी, ढोलउ आयउ चित्त।
यो वरसइ रितु आपणी, नइण हमारे नित्त ॥४१॥
ऊनमियउ उत्तर दिसइँ मेड़ी ऊपर मेह।
ते विरहिणि किम जीवसे, ज्याँरा दूर सनेह ॥४२॥
ऊनमियउ उत्तर दिसइँ काळी कंठळि मेह।
हूँ भीजूँ घर आँगणइ, पिउ भीजइ परदेह ॥४३॥
बीजुळियाँ चहलावहलि आभइ आभइ एक।
कदी मिलूँ उण साहिबा कर काजळ की रेख ॥४४॥ ]

---

३९—पावस के बरसते ही पर्वतों पर मोर उल्लास में भर उठे। (वर्षाऋतु ने) तरुवरों को पत्ते दिए। (और) विरहिणी स्त्रियों को पतियों की याद सालने लगी।

४०—वर्षा के बरसते ही राजा, प्रजा, गुणी, कविजन, पंडित और वृक्षों के पत्ते—इन सबके मन में उल्लास हुआ।

४१—बादल उमड़ आया (और) ढोला हमारे चित्त में (उमड़) आया। बादल तो अपनी ऋतु में ही बरसता है (परंतु) हमारे नेत्र नित्य बरसते रहते हैं।

४२—उत्तर दिशा की ओर अटारी पर मेह उमड़ आया। अब वह विरहिणी जिसका प्रेमी दूर है किस प्रकार जिएगी?

४३—काली कंठुली (जैसी कोर) वाला मेघ उत्तर दिशा की ओर उमड़ आया है। मैं घर के आँगन में भीग रही हूँ (और मेरा) प्रियतम परदेश में भीग रहा है।

४४—बादल बादल में एक एक करके बिजलियों की चहलपहल हो रही है। मैं भी नेत्रों में काजल की रेखा लगा करके प्रियतम से कब मिलूँगी?

---

३९—केवल (म) में।
४०—केवल (म) में।

बीजुळियाँ चहलावहलि आभइ आभइ च्यारि ।
कद रे मिलउँली सज्जना लाँबी बाँह पसारि ॥४५॥
बीजुळियाँ चहलावहलि आभय आभय कोडि ।
कद रे मिलउँली सज्जना कस कंचूकी छोडि ॥४६॥
गिरह पखालण, सर भरण, नदी हिंडोलणहारि ।
सूती सेजइँ एकली, हइ हइ दइव म मारि ॥४७॥
दादुर मोर टबक्क घण, बीजलड़ी तरवारि ।
सूती सेजइँ एकली, हइ हइ दइव म मारि ॥४८॥
जळ थळ, थळ जळ, हुइ रह्यउ, बोलइ मोर किँगार ।
स्रावण दूभर हे सखी, किहाँ मुझ प्राण-अधार ॥४९॥

४५—बादल बादल मे चारों ओर बिजलियों की चहलपहल हो रही है। अरे मैं भी ( इनकी तरह ) लबी भुजा पसारकर अपने प्रियतम से कब मिलूँगी ?

४६—बादल बादल की कोर पर बिजलियों की चहलपहल हो रही है। अरे, मैं भी कचुकी के बधन खोलकर अपने प्रियतम से कब मिलूँगी ?

४७—पर्वतो को प्रक्षालन करनेवाली सरोवरों को भर देनेवाली और नदियों को झकझोरनेवाली इस ऋतु मे मै अकेली सोई हुई हूँ। अरे दैव ! अरे दैव ! मै हा हा खाती हूँ, मुझे मत मार।

४८—दादुर और मोर का घना शब्द हो रहा है। बिजली तरवार है। मैं अकेली सेज पर सोई हुई हूँ। अरे दैव, अरे दैव, मै हा हा खाती हूँ, मुझे मत मार।

४९—( इतना जल बरस रहा है कि ) जलाशय स्थल ( जैसे ) और स्थल जल ( जैसे ) हो रहे हैं ( अर्थात् दोनों एकाकार हो गए हैं ) और ( तालाब के ) करारों पर मोर बोल रहे हैं। हे सखी, यह श्रावण का मास ( मेरे लिये ) दुस्सह्य हो रहा है, मेरा प्राणाधार कहाँ है ?

४५—सज्जनो ( च )। झबूकियाँ ( न )। जाइ मिलीजै ( न )।

४६—सज्जनों ( च )।

४७—झीलोलण ( द )=हिँडोलण।

४८—सेजइ सूती प्री परदेसडइ तर्फ तर्फ दइव म मारि ( च )।

बिज्जुळियाँ नीलज्जियाँ, जळहर तूँ ही लज्जि।
सूनी सेज, विदेस प्रिय, मधुरइ मधुरइ गज्जि ॥५०॥
राति सखी इणि ताल मइँ काइ ज कुरळी पंखि।
उवै सरि, हूँ घरि आपणइ, बिहूँ न मेळी अंखि ॥५१॥
ए सारस कहिजइ पसू पंखी केरा राव।
उवै बोल्या सर ऊपरइ, थाँ कीधी अणुराव ॥५२॥
राति जु सारस कुरळिया, गुंजि रहे सब ताल।
जिणकी जोड़ी बीछड़ी, तिणका कवण हवाल ॥५३॥

---

५०—बिजलियाँ तो निर्लज्ज हैं। हे जलधर, तू ही लज्जित हो। मेरी शय्या सूनी है, मेरा प्यारा विदेश में है (इसलिये) मधुर मधुर शब्द से गरज।

५१—हे सखी, रात को इस सरोवर में किसी पक्षी ने कलरव किया। वह सरोवर में और मैं अपने घर में—हम दोनों ही की आँख नहीं लगी।

५२—सखी कहती है—ये पक्षियों के राजा सारस आखिर पशु ही कहलाते हैं। वे सरोवर पर बोले और तुमने उनके शब्द का अनुकरण किया।

५३—रात को जो सारस कुरलाए (करुण स्वर में बोले) तो सब सरोवर गूँज उठे। भला जिनकी जोड़ी बिछुड़ गई है उनकी क्या दशा होती होगी?

---

५०—मेहा खरो निळज्ज=जळहर इ० (घ)। सुंदर=सूनी (ध)।

५१—इण (ख) काँइ जु (ख)। कुरझडियाँ कुरळाइयाँ पचइ बरनी पंपि (च) कुंझडियाँ (थ, व) पचइ (थ, व) बरणी (थ, व)। अत्रा (ख) उ (च. थ) आ (ठ)। पर (क) सिर (च)। आ हूँ (क)। घर (क)। बेहुं (ठ) मिळिया (ख) निमिली (च) मिलियें (थ)। अख (क)। वेह न दीधी पंख (ध)।

५२—उवें (क) अं (ग)। कहीये (ग)। खरि (व)। के=केरा (व)। उवे (क) उयें (ग)। सिर (ग) सिरि (व)। ऊपरैं (क)। कीवी अणराव (ख) थाही की उणराव (क)।

५३—ज (क)। कुरळियाँ (क)। गूँझि (क) गूँज (ग) गाजि (ग) रही (ग) रह्यट (थ) सिर=सब (ख)। कूँझडियाँ कुरळायीया (ग) कुँझडियाँ कुरळाइयाँ (थ) कुरझडीयाँ कळियल कियो (न)=राति जु सारस कुरळियाँ। कँची वेसे तल=गुंजि रहे सब ताल (न)। जिनकी (ख) जाकी (घ)। बीछड़े (ग) बिछुड़इ (थ)। ताकों (क)। कुंवण (ख)। हवल्ल (न)।

कूँम्फड़ियाँ करळव कियउ घरि पाछिले वरणेहि ।
सूती साजण संभरया, द्रह भरिया नयणेहि ॥५४॥
कूँम्फड़ियाँ कळरव कियउ घरि पाछिले दरंगि ।
सूती साजण संभरया, करवत बूहि अंगि ॥५५॥
कूँम्फड़ियाँ कुरळाइयाँ ओलइ बइसि करीर ।
सारहली जिउँ सल्हियाँ सज्जण मंम्फ सरीर ॥५६॥
मम्फि समंदाँ वींट घर, जळसूँ जामोपत्त ।
किणही अवगुण कूँम्फड़ी, कुरली मॉम्फिम रत्त ॥५७॥

---

५४—कुररी पक्षियों ने घर के पीछेवाले वन मे करुण रव किया । सोती हुई मारवणी को प्रियतम का स्मरण हुआ और उसके नयनों मे आँसुओं का सरोवर भर आया ।

५५—घर के पीछेवाले टीले पर कुररी पक्षियों ने करुण रव किया (जिससे) सोती हुई मारवाणी को प्रियतम का स्मरण हो आया और उसके अगों पर मानों आरी चल गई ।

५६—करील की ओट में बैठकर कुररी पक्षी कुरलाए (जिसको सुनकर) प्रियतम (की स्मृति) शरीर मे सार की तरह सालने लगी ।

५७—समुद्र के बीच मे वींटों का तेरा घर है, जल से तेरी सतान की उत्पत्ति होती है । हे कुरम्फ, कौन से बड़े अवगुण के कारण तू आधी रात को कूक उठी ।

---

५४—कुरम्फडियाँ (च) कळियर (क) कलरव (ख ग) कुरळाइयाँ (च. थ) । घर (ख. ग थ) । पाछले (ख) । पछलै (ग) । वणेहः (क. ख) । बनेहि (च) । सूतां (च) सजन (ग) सज्जण (च) । समरीयाँ (थ) । नयणेह (क. ख) ।

५५—कुरम्फडियाँ (च) । कळीयर (क) कळियळ (घ) कुरळाइयाँ (च.थ)। थळां (न) । थळी पइलइ (च) थळी ज पैलै (थ)=घरि पाछिले । पछवाडे= पाछिले (क) । द्रंग (क. ख ग. च. न) । सांभरया (च) समरीया (थ) । वूहा (क. ख. ग. थ) । अंग (क. ख ग) ।

५६—कुरम्फडियाँ (च) क्रूम्फरिया (त) । कळियळ कियौ (क) । कळिकह (ख) । ऊची (क) उची (च) उचइ (थ) । वैसि (क) बइस (ख) । करीरि (च) । सारहल्ली (च) । जिम (ख) ज्यउं (थ) । सलीया (क) सल्लीयाँ (च) । साकण (ख) । म्हाह (ख) समम्फ (क) मॉह (थ) ।

५७—मम्फ (क) मंम्फ (ग) । समुद्दां (क) । वैठि (ख) वीट (ग) । पति (क. ख) । किसौ (ख) किण (ग) किहाँ (घ) । अणूरो । (ख)=अवगुण । रति (ख) ।

कुंझड़ियाँ कळिअळ कियउ, सुणी उ पंखह वाइ ।
ज्यांकी जोड़ी बीछड़ी, त्यां निसि नींद न आइ ॥५८॥

कूँझड़ियाँ कळिअळ कियउ, सरवर पइलइ तीर ।
निसिभरि सज्जण सल्लियाँ, नयणे वूहा नीर ॥५९॥

सोरठा

मारवणी मनि रंगि, वाटइ तिणि आवी वहइ ।
कुँझी एकणि संगि, तालि चरंती दिट्ठियाँ ॥६०॥

दूहा

आडा डूँगर, दूरि घर, वणइ न जाणइ भत्त ।
सज्जण सन्दइ कारणइ हियउ हिलूसइ नित्त ॥६१॥

---

५८—कुररी पक्षियों ने करुण रव किया और मैंने उनके पखों की वायु (पंख फटफटाने की ध्वनि) सुनी। जिसकी जोड़ी बिछुड गई उसको रात्रि में नींद नहीं आती।

५९—सरोवर के उस पार, तीर पर, कुररी पक्षियों ने करुण रव किया। रात भर (विरहिणी के हृदय में) सजन सालते रहे और उसके नेत्रों से जल बहता रहा।

६०—प्रेम से रँगे हुए मनवाली मारवणी चलती चलती उस मार्ग पर आ निकली और वहाँ उसने बहुत सी कुरझों को (सरोवर के किनारे की) समतल भूमि पर एक साथ विचरण करते हुए देखा।

६१—बीच में पर्वत है और घर दूर है। जाना किसी भाँति नहीं बनता। प्रियतम के लिये हृदय नित्य ही लालायित रहता है।

---

५८—केवल (ज. छ) में।

५९—केवल (ज. छ) में।

६०—आवी (थ)=आवी। कुंझा (थ)। ए तिणि रंगि (थ)=एकणि संगि।

६१—राम रती धण पूंवरी (क) राम रती धर पूवण न (घ)=आडा डूंगर दूरि घर। ण (ख. च)=न। जाना (ख ग)। मांति (ख)। सजन (ख)। हीया (क)। उलसै (क)। रत्त (क) निति (ख)=नित्त।

कुंझाँ, द्यउ नइ पंखड़ी, थाकउ विनउ वहेसि ।
सायर लंघी प्री मिलउँ, प्री मिलि पाछी देसि ॥६२॥
म्हे कुरझाँ सरवर तणा पाँखाँ किणहिं न देस ।
भरिया सर देखी रहाँ, उड़ आघेरि वहेस ॥६३॥
उत्तर दिसि उपराठियाँ, दक्खिण साँमहियाँह ।
कुरझाँ, एक सँदेसड़उ ढोलानइ कहियाँह ॥६४॥
माणस हवाँ त मुख चवाँ, म्हे छाँ कूँझड़ियाँह ।
प्रिउ संदेसउ पाठविसु, लिखि दे पंखड़ियाँह ॥६५॥

---

६२—मारवणी कुररी पक्षियों को सबोधन करके कहती है—हे कुंझो, मुझे अपनी पाँखें दो, मैं तुम्हारा बाना बनाऊँगी और सागर को लाँघ करके प्रियतम से मिलूँगी और मिलकर तुम्हारी पाँखें लौटा दूँगी।

६३— कुझों का उत्तर— हम सरोवर की कुझें हैं। हम अपनी पाँखें किसी को नहीं देंगी। भरे हुए सरोवर देखकर हम ठहर जाती हैं, नहीं तो उड़कर दूर चली जाती हैं।

६४— मारवणी कहती है— हे कुझो, उत्तर दिशा की ओर पीठ किए हुए, दक्षिण दिशा के समुख चलकर, ढोला को एक सँदेशा कहना।

५६५—कुझों का उत्तर—मनुष्य हों तो मुख से कहें, हम तो बिचारी कुंझें है। यदि प्रियतम को सँदेशा भेजना हो, तो हमारी पाँखों पर लिख दो।

---

६२—कूंझडियाँ (क) कूझी (ग) कुरझा (च)। दिइ न (च) दयो (थ)। पाँखडी (थ)। पांखां दियउ (क) वहेत (क ख. ग)। कुरझडीयाँ म्हारी बीनडीयाँ पंख उधारी देह (थ) लंघूं (क. ख) प्रीय (क. च) प्रिय (ग. थ)। मिलुं (क. ख) मिलू (ग) मिलौ (थ)। देस (क)।

६३—केवल (ज) में।

६४—दक्षिण दिशि (थ)। सांमुहियाँह (थ)। कुंझी (थ)।

६५—हुवां (क) ह्वाँ (ग)। तौ (ख. ग)। मुह (क)। चवौ (ग)। मारू म्हे माणस नहीं (क)। तो (ग) तउ (त. थ)=छाँ। कुरझडियाँह (च)। प्रिय (ग. थ) प्रीउ (च)। पाठविसि (क) पाठवीस तउ (ग) परठवो (न)। ढोलै तणा सदेसडा (क. ख. ग)=प्रिउ सदेसउ पाठविसु। सुलिख (क)। पांखडियाँह (थ)।

पाँखे पाँणी थाहरइ, जळि काजळ गहिलाइ ।
सयणाँ तणाँ सँदेसड़ा, मुख वचने कहवाइ ॥६६॥

तालि चरंती कुंभड़ी, सर संधियउ गँमार ।
कोइक आखर मनि वस्यउ, उडी पंख सँभार ॥६७॥

जिम जिम सजण संभरइ, तिम तिम लगइ तीर ।
पंख हुवइ तो जाइ मिलि, मनाँ बँधाँड़ाँ धीर ॥६८॥

आडा डूँगर, वन घणा, खरा पियारा मित्त ।
देह विधाता, पंखड़ी, मिलि मिलि आवउँ नित्त ॥६९॥

आडा डूँगर, भुइ घणी, सज्जण रहइ विदेस ।
माँगी ताँगी पखुड़ी केती वार लहेस ॥७०॥

---

६६—मारवणी फिर कहती है—तुम्हारी पाँखों पर पानी पड़ेगा, ( जिससे ) स्याही जल में बह जायगी । प्रियतम का सँदेशा तो मुख द्वारा ही कहलाया जा सकता है ।

६७—सरोवर मे विचरती हुई कुर्भों पर किसी गँवार ने बाण सधाना । ( उनके ) मन में कोई आतरिक प्रेरणा उत्पन्न हुई और वे पख सँवारकर उड़ गई ।

६८—ज्यों ज्यों प्रियतम का स्मरण होता है त्यों त्यों मानो ( हृदय में ) तीर लगता है । यदि मेरे पख हों तो उनसे जा मिलूँ और मन को धीरज बँधाऊँ ।

६९—बीच में बहुत से पहाड़ और जगल हैं, मेरा मित्र अत्यत प्यारा है । हे विधाता, मुझे पख दे जिससे मै नित्यप्रति मिल आया करूँ ।

७०—बीच मे बहुत से पहाड़ हैं, फासला बहुत है और प्रियतम विदेश रहते हैं । उनसे मिलने के लिये माँगी हुई पाँख मला कितनी बार पाऊँगी ।

---

६७—ताल (क. ख. ग. च )। कूँजड़ी (ग) क्रुंजड़ी (थ)। संधीयो (ग) सधीयउ (च)। गवार (ग) गमारि (थ)। अंतर (छ)। मन (ग)। वस्यौ (ग)। सवार (ग)।

६९—डुगर (च)। आवउ (च)।

७०—लहेसि (च)। सायर ऊंडो जळ घणो परभौ घणो सहेस (भ)।

पाँखड़ियाँ ई किउँ नहीं, दैव अवाडू ज्याँह ।
चकवीकइ इइ पंखडी, रयणि न मेळउ त्याँह ॥७१॥

आडा डूँगर, भुइँ घणी, तियाँ मिळीजइ एम ।
मनिहूँ खिणहि न मेल्हियइ, चकवी दिणियर जेम ॥७२॥

ज्यूँ ए डूँगर संमुहा, त्यूँ जइ सज्जण हुंति ।
चंपावाड़ी भमर ज्यउँ, नयण लगाइ रहंति ॥७३॥

जिणि देसे सज्जण वसइ, तिणि दिसि वज्जउ वाउ ।
उआँ लगे मो लग्गसी, ऊ ही लाख पसाउ ॥७४॥

कउआ, दिऊँ वधाइयाँ, प्रीतम मेळइ मुज्झ ।
काढि कळेजउ आपणउ भोजन दिउँली तुज्झ ॥७५॥

---

७१—जिनका भाग्य उलटा है उनके पख (होने से) भी कुछ नहीं चकवी के पख हैं, परतु उसका भी रात्रि मे (प्रिय से) मिलन नहीं होता ।

७२—(उनके) बीच मे पहाड़ और बहुत सी भूमि (दूरी) है, उनसे इसी प्रकार मिलन हो सकता है कि उनको एक क्षण के लिये भी मन से नहीं हटाना चाहिए जिस प्रकार चकवी सूर्य को (नहीं हटाती) ।

७३—जैसे ये पर्वत सामने हैं वैसे ही यदि प्रियतम भी होते तो जिस प्रकार भ्रमर चपा के बाग की ओर दृष्टि लगाए रहते हैं उसी प्रकार मैं भी उन पर नयन लगाए रहती ।

७४—हे वायु, जिस दिशा मे प्रियतम बसते हैं उसी दिशा की ओर से चलो । उनका स्पर्श करके मुझे छुओ । वही मेरे लिये **लाख पसाव** होगा ।

७५—हे कौवे, यदि तू मुझे प्रियतम से मिला दे तो मै तुझे वधाइयाँ दूँ और अपना कलेजा निकालकर तुझे भोजन को दूँगी ।

---

७१—क्युं (च) । पुंखडी (च) ।

७२—डुंगर (च) ।

७३—डुंगर (च) ।

७५—जु प्री=प्रीतम (च) । तीजन (छ)=भोजन ।

जब सोऊँ तब जागवइ, जब जागूँ तब जाइ।
मारू ढोलउ संभरइ, इणि परि रयण विहाइ ॥७६॥

( राणी का मारवणी की दशा जानना )

सखियाँ राँणीसूँ कहइ, मारू मनभाँणी।
साल्हकुँमर पासइ विना, पद्‌मिणि कुँमलाँणी ॥७७॥
सखियाँ राँणीसूँ कहइ, तनह न जावइ ताप।
साल्ह विरह तिल तिल मइँ, मारू करइ विलाप ॥७८॥
इणि परि ऊमा देवड़ी जाणी मारू वत्त।
सु प्रभाति कहिवाभणी, पिंगळ पासि पहुत्त ॥७९॥
आखय ऊमा देवड़ी, संभळि पिंगळ राइ।
विरह वियापी मारुई, नहिँ राखणकउ दाइ ॥८०॥

---

७६—जब सोती हूँ तब ( स्वप्न मे आकर ) जगा देता है। जब जाग उठती हूँ तब चला जाता है। ( यों कहती हुई ) मारवणी ढोला की याद करती है और इस प्रकार रात्रि बिताती है।

७७—( मारवणी की यह दशा देखकर ) मारवणी की मनभावती सखियाँ राणी से कहती हैं—साल्हकुमार ( रूपी सूर्य ) के पास न होने से यह पद्मिनी कुम्हला गई है।

७८—सखियाँ राणी से कहती हैं—तन का ताप नहीं जाता। रोम रोम मे साल्हकुमार का विरह छा गया है और मारवणी विलाप करती है।

७९—इस प्रकार ऊमा देवड़ी ने मारवणी की बात जान ली और प्रातःकाल ही सब हाल कहने के लिये राजा पिंगळ के पास पहुँची।

८०—ऊमा देवड़ी कहती है—हे पिंगळ राजा, सुनो। मारवणी विरह से व्याप्त हो गई है। उसे बचाने का कोई उपाय नहीं ( सूझ पड़ता ) है।

---

७७—राणी राजा सूँ (क)। राजा कहे राणी (न)। साल्हविरह हेमंत ज्युं=साल्ह'''विना (न)। मारू (न) पदमण (ग)।

७८—साल्हकुँवर तन मन मे (झ)।

७९—पहूत ( च ) पहत्त (छ)।

८०—आखइ (थ)। उमा (च)। मा ऊमादे वीनवै (ग)। राउ (ग)। मारवी (ग)। दाउ (ग)।

नितु नितु नवला साँढ़िया, नितु नितु नवला साजि ।
पिंगळ राजा पाठवइ, ढोला तेड़न काजि ॥८१॥
न को आवइ पूगळइ, सहु को नरवर जाइ ।
मारू तणा सँदेसड़ा बगड़ विचाहू खाइ ॥८२॥

( सौदागर द्वारा ढोला के समाचार मिलना )

एक दिवस पूगळ सहर, सउदागर आवंत ।
तिणपइ घोड़ा अति घणा, वेच्या लाख लवत ॥८३॥
पिंगळ राजानूं मिल्यउ, सउदागर तिणि वार ।
राज दुवारइ तेड़ियउ, आदर करे अपार ॥८४॥
सउदागर पिंगळ मिल्यउ, बहुत दियउ सनमॉन ।
रात दिवस प्रेमइ मिल्यउ, इम पिंगल राजॉन ॥८५॥

---

८१—प्रतिदिन नए नए साँढनी सावरों को, नए नए साज सामान के साथ, पिंगळ राजा ढोला को बुलाने के लिये भेजता है ।

८२—सब कोई नरवर को जाते हैं परतु पूगळ को लौटकर कोई नहीं आता । मारवणी के सदेशों को कोई दुष्ट बीच ही में हड़प जाता है ।

८३—एकदिन पूगळ नगर मे एक सौदागर आता है, उसके पास बहुत से घोड़े हैं जिनको बेचने से एक एक के लाख लाख रुपए मिलते हैं ।

८४—उस समय सौदार्गर पिंगल राजा से मिला । राजा ने बहुत आदर करके उसको राजदरबार मे बुलाया ।

८५—पिंगल सौदागर से मिला और उसका बहुत समान किया । इस प्रकार वह सौदागर पिंगल राजा से दिन रात प्रेमसहित मिलता रहा ।

---

८१—संढिया ( ग ) संढीया ( थ ) । साज ( थ ) ।

८२—राजा वाक्य ( क. भ ) राणी वाक्य ( ख. ग ) ।

नरवरां ( क ) पूगळां ( ग ) । न को=सहु को ( ख. ग ) इहांसु (क)= नरवर । ढोलै=मारू ( क. थ ) ढोला ( ग ) । को बगड़ ( ख ) बगण (ग) कोई ( न ) । बिचाहूँ ( ख ) बिचाऊ ( क ग ) विचाळइ ( थ ) विचाई ( न ) । उहाँरा को आवइ नही इहाँ सहू को जाइ, मारू तणा सदेसडा को पिसुण विचाउ खाय ( ज ) ।

८३—इक ( ख ) । सहिर ( ग ) ।

८४—केवल ( क. ख. घ ) में ।

८५—केवल ( ग ) में ।

सउदागर राजा तिहाँ वइठा मंदिर मंझ।
मारू दीठी अउझकड़, जाँणि खिवी घण संझ ॥८६॥
सुंदरि, सोवन वर्ण तसु, अहर अलत्ता रंगि।
केसरि लंकी, खीण कटि, कोमल नेत्र कुरंगि ॥८७॥
सउदागर खवासनूं पूछइ, लइ तिण मन्न।
दीसइ रायंगणमहीं कुँवरी कंचन व्रन्न ॥८८॥
ते देखी, तिणि पूछियउ, कुण ए राजकुमारि।
किह पीहर,किह सासरउ, विगतइ कहइ विचारि ॥८९॥
कुंवरी पिंगळ रायनी, मारुवणी तसु नाँम।
नरवरगढ़ ढोलइ भणी परणी पुहकर ठाँम ॥९०॥

---

८६—एकदिन सौदागर और राजा वहाँ महल में बैठे हुए थे। तब (सौदागर ने) मारवणी को अचानक झरोखे मे देखा, मानो सध्या समय बादल मे बिजली चमकी हो।

८७—वह सुदरी थी, उसका रग सुवर्ण जैसा था, अधर अलक्तक के से रंग के थे, उसकी कमर सिंह की कमर के समान क्षीण थी और वह हरिण के समान कोमल नेत्रोंवाली थी।

८८—सौदागर खवास से, उसका मन लेकर, पूछता है—राजमहल में कंचन वर्णवाली कुमारी दीख पड़ती है।

८९—उस (मारवणी) को देखकर उसने पूछा—यह राजकुमारी कौन है? कहाँ इसका पीहर है और कहाँ ससुराल है? विचारकर (सब हाल) व्यौरेवार कहो।

९०—(उत्तर—) वह पिगल राजा की कुमारी है, मारवणी उसका

---

८६—तिन्हें बैठा=वइठा मंदिर (क)। मझि (क)। बैठी=दीठी (घ)। जाँण (ख)। सजि=संझ (क)।

८७—सोहग सुदरि=सोवन वर्ण तसु (ज)। सोवन्न वन्न (थ)। अहिर (ज)। रंग (ज)। नेत्र (ज. थ)। कुरंग (ज. थ)। खंजर नयणी खिण कटी (ज)।

८८—मन (ख)। राय अंगण (क. ख)। कंचण (ख)। वर्ण्ण (क) व्रन (ख)।

८९—ति (च)। पूछियो (थ)। य=ए (च)। किहाँ (ज. थ)। पीहरि (थ)। सासुरो (थ)। विगति (थ)। लियो (ज) कहो सु (थ)।

९०—कुमरो (ग)। रायरी (च)। पिंगल राजा कूँवरी (क)। मारवणी (ख.ग. च)। तिण (क) तिणि (ख) इण (ग) इंण (ज) इणि (थ)। नाम (च) नामि

दउढ वंरसरी मारुवी, त्रिहुँ वरसॉरउ कंत।
बाळपणइ परण्यॉ पछइ, अंतर पड़थउ अनंत ॥६१॥
सउदागर राजा कन्हे अरज करइ एकंति।
साल्हकुँवर सूँ वीनती कहि किण दाखूँ भंति ॥६२॥
सल्हकुवर सुरपति जिसउ रूपे अधिक अनूप।
लाखॉ बगसइ मॉगणा, लाख भड़ॉ सिर भूप ॥६३॥
माळवगढ़ राजा सुधू, कुँवरी माळवणीह।
ढोलइ तिण वहु प्रीति छइ अति रंग नेह घणीह ॥६४॥

---

नाम है और पुष्कर नाम के स्थान पर नरवर गढ़ के राजकुमार ढोला के साथ इसका विवाह हुआ है।

६१—उस समय मारवणी डेढ़ वर्ष की थी और उसका पति तीन वर्षों का था। बालपन में विवाह हो जाने के पश्चात् दोनों के बीच में बहुत भारी अंतर पड गया।

६२—सौदागर राजा से एकात मे अर्ज करता है कि बताइए, मै साल्ह-कुमार से किस भॉति विनती कह सुनाऊँ।

६३—साल्हकुमार इद्र जैसा रूप मे अतीव अनुपम है। वह याचको को लाखों का दान देता है और लाखों योद्धाओं का अधिपति है।

६४—मालवगढ के राजा की सुदर कन्या राजकुमारी मालवणी ( उसकी स्त्री ) है। ढोला का उससे अति अनुराग और स्नेहपूर्ण घनिष्ठ प्रेम है।

---

(थ)। नलवर (क. ग. थ) गढि (थ)। ढोला तणी (ग) ढोला भणी (च.थ)। परण्या (ख)। पुक्कर (घ) पुष्करि (थ)। गॉम (क. ख. ग ) ठांमि (च.थ)।

६१—डोढ (क)। मारवी (ख)। त्रिह (ख)। बत सुणी सौदागरै जाण्यौ सहु वृत्तत (ग. थ)। वात सुण सउदागरइ जाण्यउ सहु वृत्तंत (च) वाळपणै (क. ख. ग)। परणी (क. ग) परण्या (च)। विन्हें (च), विन्हइ (थ)=पछै। पड़्यौ (क. ख. ग )।

६२—कहै (घ)। एक करंत=करै एकंति (क. घ)। सों (ख)। किम (ख)। भति (क)।

६३—रूप अनूपम रूप (ख) रूपै अमर सरूप (ग)। लाख (क. ख)। लोयणां (क. ग)। लखाँ (ग)।

६४—सधू (ग)। प्रीत (ख. ग)।

मइँ घोड़ा वेच्या घणा, रहियउ मास चियारि।
राति दिवस ढोलइ कन्हइ, रहतउ, राज दुवारि ॥६५॥
राजा, कउ जण पाठवइ, ढोलइ निरति न होइ।
माळवणी मारइ तियउ, पूगळ पंथ जिकोइ ॥६६॥
सउदागर राजाखुँ कहइ, सुणउ हमारी कथ्थ।
मारवणी छानी रही, से माळवणी तथ्थ ॥६७॥
सही समाँणी साथि करि मंदिरकूँ मल्हपंत।
सउदागर नेड़ी थइइ, सुणिवा प्रीतम वत्त ॥६८॥

---

६५—मैने वहाँ बहुत घोड़े बेचे और चार मास तक रहा। तब मैं रात दिन ढोला के पास राजद्वार में ही रहता था।

६६—हे राजन् आप कोई आदमी भेजते हैं पर ढोला को खबर नहीं होती। जो कोई पूगळ के मार्ग पर होता है उसको मालवणी मरवा देती है।

६७—सौदागर राजा से कहता है—हमारी बात सुनिए। जो मारवणी ढोला से अब तक छिपी रही उसका रहस्य मालवणी है।

६८—समवयस्का सखियों को साथ लेकर मंदिर को जाती हुई मारवणी प्रियतम की बातें सुनने के लिये सौदागर के पास से निकलती है।

---

६५—चीयार (क)। दुवार (क)।

६६—जन (ग)। पाठवै (क. ख. ग)। पिंगळ दिनप्रति (च थ) पिंगळ राजा (ज)=राजा कउ जण। ढोला (च. ज. थ)। निरत (ज)। होय (ज)। मारै (क. ख. ग)। विहाँ (च. थ)। सदा मारही=मारइ तियउ (ज) पूगळि (थ)। ज (च. ज), न (थ)=जि।

६७—कहै (क. ख. ग)। कथ (ख)। मालवणी (क. ख. ग)। थ्यो=से (क)। हत्थ (क)।

६८—संवि सखी (क. ख) साति सखी (ध) सह सामहणी (च)। साथे करे (क. ख) साथ कर (ग)। साथ (च)। वर आवै मयमत्त (ग) वरि आवइ मयमत्त (च. थ)= मंदिर कूँ मल्हपंत। सौदागर (क. ख) सौदागर (ग)। नडी (ग) साथी (ग)। वहै (क. ख. ग)। कावले संभालावत (ग) का घळि संभळि वत्त (च. थ) = सुणिवा प्रीतम वत्त।

सउदागर संदेसड़ा, सॉभळिया स्रवणेहि ।
मारुवणी ते मन दहइ, मूक्यउ जळ नयणेहि ॥९९॥
सउदागर राजा कन्हइ, कहियउ एह विचार
रॉणी राय विमासियउ, तेड़इ, साल्हकुमार ॥१००॥
राजा प्रोहित तेड़ियउ, तूँ जाइ ढोलउ ल्याव ।
सखियॉ मारुनूँ कहइ, हुवउ अणंद उछाव ॥१०१॥
रॉणी राजानूँ कहइ, मेल्हउ मॉगणहार ।
मॉगणगारा रीझवइ, ल्यावइ साल्हकुमार ॥१०२॥
राजा प्रोहित राखिजइ, जिण की उत्तिम जाति ।
मोकलि घररा मंगता, विरह जगावइ राति ॥१०३॥

---

९९—सौदागर के सदेशों को मारवणी ने कानों से सुना । उनसे मारवणी का मन सतत हो उठा और नयनों मे आँसू बह चले ।

१००—सौदागर ने राजा के आगे ये समाचार कहे । (इसके पीछे) राणी और राजा ने परामर्श किया कि साल्हकुमार को बुला भेजें ।

१०१—राजा ने पुरोहित को बुलाया और कहा कि जाकर ढोला को ले आओ । यह सुनकर सखियाँ मारवणी से कहती हैं कि अब आनदोत्सव हुए ।

१०२—राणी राजा से कहती है कि याचकों को भेजो, याचक लोग साल्हकुमार को रिझा लेंगे और उसे ले आवेंगे ।

१०३—हे राजा, पुरोहित को रहने दो जिसकी जाति उत्तम है । घर के याचकों को भेजिए जो रात्रि में विरह को जागरित करेंगे ।

---

९९—सौदागर (क. ख) । संभळीया (च) । श्रवणेह (क. ख) । मालवणी प्रिय संभर्‌यौ (ख) मारवणी मनमथ हुई (क) मारुवणी मनि अंदोह घणी (ज) मालवणी मनि ऊमह्यो (थ) ।

१००—तेड़्यो (ख) तेडो (घ) ।

१०२—मेल्हे (क) । गाई=गारा (घ) । ल्यावौ (ख) सुख पावै (क)= ल्यावइ । कुवार (ख) ।

१०३—बाबा विप्र म मोकळे (ग च) बाबा विप्र म कोळे (थ) ब्राह्मण बाप म मोकळे (ज) । जांह (क. ख. ग) । उतिम (ख) सूधी (छ) सीतळ (न) । जात (ग) । मेल्हे (क) मूके (ग. थ.) । का=रा (ख. थ) । मागता (च) मंगिता (थ) । पुकारै (क. ख) । रात (ग) । ज्यउँ विरह=विरह (च) ।

पाछइ प्रोहित राखियउ, तेड़्या मॉंगणहार ।
जे भेदक गीतॉं तणा, वात करइ सुविचार ॥१०४॥
ढाढी गुणी बोलाविया राजा तिणही ताळ ।
नरवरगढ़ ढोलइ कन्हइ जावउ वागरवाळ ॥१०५॥
सीख करे पिंगळ कन्हॉं, घर आया तिणि वार ।
मेल्हि सखी तेड़ाविया मारू मॉंगणहार ॥१०६॥
मारू सनमुख तेड़िया, दियण सँदेसा कज्ज ।
कहउ कदे थे चालिस्यउ, कॉइ विहाणइ अज्ज ॥१०७॥
आज निसह म्हे चालिस्यॉं, वहिस्यॉं पंथी वेस ।
जउ जीव्या तउ आविस्यॉं, मुया त उणिहिज देस ॥१०८॥

---

१०४—पीछे राजा ने पुरोहित को रोक लिया और याचकों को बुलाया जो संगीत के भेद जाननेवाले और खूब विचारकर बातें करनेवाले थे।

१०५—राजा ने तत्काल गुणी ढाढियों को बुलवाया और कहा कि हे याचको, नरवरगढ़ ढोला कुमार के पास जाओ।

१०६—ढाढी पिंगळ से विदा लेकर उस समय घर लौट आए। मारवणी ने सखी को भेजकर याचकों को बुलाया।

१०७—मारवणी ने (प्रियतम का) सदेश देने के लिये ढाढियों को सन्मुख बुलवाया और कहा—कहो, तुम लोग कब प्रस्थान करोगे? सवेरे या आज ही?

१०८—ढाढियों ने उत्तर दिया—आज रात्रि को हम चल देंगे और पथिक के वेश मे चलेंगे। यदि जीते रहे तो आवेंगे और मर गए तो उसी देश में (रह जायँगे)।

---

१०४—प्रोहित घर ना राखिया (थ)। भेंद (थ)। गीवा (च)। जणा (थ)।

१०५—गुणै ढाढी (क)। तिणही ज (ग)। नळवर (क. ख. ग)। कुँवर=कन्हे (क)। मॉंगणवाळ (ख)।

१०७—सनमुखे (क. ख)। कहण=दियण (क. ग)। काज (ख) कज (ग)। कदि (ग) का (क. ग)। आज (ख) अज (ग)।

१०८—हूँ (क ख)। पथी (क ख)। जौ (क. ख)। जीवीया (क. ख. ग) जीवीया (थ)। आइस्यॉं (ख) आवस्यॉं (ग)। मुआं (ख) मुइ

मारुवणी भगताविया मारू राग निपाइ।
दूहा संदेसॉं तणॉं दीया तियाँ सिखाइ ॥१०९॥

( मारवणी का सँदेसा )

नरवर देश सुहॉमणउ, जइ जावउ पहियाह।
मारू तणा सँदेसड़ा ढोलडनूँ कहियाह ॥११०॥
संदेसा ही लख लहइ, जउ कहि जाणइ कोइ।
ज्यूँ धणि आखइ नयण भरि, त्यँउ जइ आखइ सोइ ॥१११॥
ढाढो, एक सँदेसड़उ प्रीतम कहिया जाइ।
सा धण बलि कुइला भई, भसम ढँढोलिसि आइ ॥११२॥

---

१०९—मारवणी ने मारू राग मे बनाकर सदेस के दोहे कहे और उनको सिखा दिए।

११०—नरवर देश सुहावना है। हे पथिको, यदि तुम वहाँ जाओ तो मारवणी के सॅदेसे ढोला को कहना।

१११—सॅदेसों से ही मन की दशा जानी जा सकती है, यदि कोई कहना जाने—जिस प्रकार प्रेयसी आँसुओं से आँखे भरकर कहती है उसी प्रकार यदि वह कहे।

११२—हे ढाढी, जाकर प्रियतम से एक सॅदेसा कहना—तुम्हारी वह प्रेयसी जलकर कोयला हो गई है, तुम आकर उसकी भस्म को ढूंढना।

---

(ग) मूआ (च) मुआ (थ)। तउ (च)। उणही (च. ज. थ)। देसि (च. ज. थ)। म्हॉकउ सज्जन तिह वसइ, जिहा चंदउ चउथइ देसि (च) म्हाका जज्जन जिहाँ वसइ, जिहाँ सुचंगो वैदेस (ज) थॉका सज्जन जिहॉ वसइ, जिहाँ सुचंद चउथइ देसि (थ)। (प्रथम पंक्ति)

१०९—मारवणी (ग. च. ज)। नपाय (ग) नीपाइ (च) नीपाय (ज. थ)। मिसै=तणा (ग) तोया (ग) तिहाँ (ज) तसु (च)। सिखाय (ग. ज) सीखाइ (च)।

११०—सखी वाक्यं (क ख)।
सुहावणौ (क) सुहामणौ (ख)। जउ (क)। ढोलानै (क)।

१११—संदासा (ख) संदेसउ (च)। लहै (ख) लिख्या (क)। जै (ख)। जाँणै (क. ख. ग)। हूँ=धणि (क ख. ग)। देखुँ=आखइ (क. ख. ग) त्युं (क) तिम (ख)=त्यउ। जउ (क) जै (ख)=जइ। देखै (क) अखै (ख) दाखै (थ)।

११२—लगि पुहचाइ (ग)। सायधण (ख. ग)। कोइला (क. ग. झ)। हुई (ख. ग)। ढंढालिस (क)।

ढाढी जे प्रीतम मिलइ, यूँ कहि दाखवियाह ।
पंजर नहिँ छइ प्राँणियउ, थाँ दिस झळ रहियाह ॥११३॥
पंथि, एक संदेसड़उ, भल माणसनइ भक्ख ।
आतम तुझ पासइ अछइ, ओळग रूड़ा रक्ख ॥११४॥
ढाढी, जे राज्यँद मिलइ, यूँ दाखविया जाइ ।
जोवण हस्ती मद चढ्यउ, अंकुस लइ घरि आइ ॥११५॥
ढाढी, जे साहिब मिलइ, यू दाखविया जाइ ।
आँख्याँ सीप विकासियाँ, स्वाति ज वरसउ आइ ॥११६॥
ढाढी, एक सँदेसड़उ कहि ढोला समझाइ ।
जोवण आँबउ फलि रह्यउ, साख न खाअउ आइ ॥११७॥

---

११३—हे ढाढी, यदि प्रियतम मिले तो इस प्रकार कहना—उसके पजर मे प्राण नहीं है, केवल उसकी लौ तुम्हारी ओर जल रही है ।

११४—हे पथिक, एक सँदेसा उस भलेमानुस को कहो—उसकी आत्मा तुम्हारे पास है उसके शरीर को चाहे तुम दूर भले ही रखो ।

११५—हे ढाढी, यदि राजन् मिलें तो जाकर यों कहना—यौवनरूपी हाथी मदोन्मत्त हो गया है, तुम अकुश लेकर घर आओ ।

११६—हे ढाढी, यदि स्वामी मिलें तो जाकर यों कहना—आँखरूपी सीपियाँ विकसित हुई हैं ( तुम्हारी प्रतीक्षा मे खुल रही है ), हे स्वाति, तुम आकर बरसो ।

११७—हे ढाढी, एक सँदेसा ढोला को समझाकर कहना—यौवनरूपी आम्र फल रहा है, आकर उसकी फसल क्यों नहीं खाते ?

---

११३—पंथी एक संदेसडउ ढोलानइ कहीयाँ (च. ज थ) । पिंडि नही छइ प्राणियउ ऊथि कथे लहियाह (च) पिड सही छै प्राहुणो ओथे किथ लहीयाह (अ) । छै (क व) । प्राहुणो (न) । ओधे के लहियाह (क) ऊथे केथा लहिया (व) ऊथ किये लहियाइ (न) ऊठतक झिकळियाह (घ) । छइ लहीयाह (थ) झळ रहियाह ।

११४—भाखि (ज) लिख (थ) । मुझ (थ) । ऊळग (थ) । राखि (ज) ।

११५—प्रीतम=राज्यंद (ख) । पंथी एक सदेसडउ (थ)=ढाढी० । इउँ कहि दापवीयाह (ख) ढोला लगि ले जाइ (ज थ) । योवन (क) जोबन (ख) ज्युं गुडे (ख) युं गुड्यौ (क) जु जुत्यौ (ज) गडवढ्यउ (थ)=मद चढ्यउ । तु अंकुस (च) । घो ये=ले घरि (ख) । आव (क) आउ (च) ।

११६—ढाढी एक सदेसडे ढोलै लगि पहुचाइ (ग) । इउँ कहि दाप-बीयाह

ढाढी, जइ प्रीतम मिलइ, यूँ दाखविया जाइ ।
जोबण छत्र उपाड़ियउ, राज न बइसउ काइ ॥११८॥

ढाढी, जइ साहिब मिलइ, यूँ दाखविया जाइ ।
जोबण कमळ विकासियउ, भमर न बइसइ आइ ॥११६॥

ढाढी, एक सँदेसड़उ ढोलइ लगि लइ जाइ ।
जोबन चाँपउ मउरियउ, कळी न चुट्टइ आइ ॥१२०॥

ढाढी, एक सँदेसड़उ ढोलइ लगि लइ जाइ ।
कण पाकउ, करसण हुअउ, भोग लियउ घरि आइ ॥१२१॥

---

११८—हे ढाढी, यदि प्राणाधार मिलें तो जाकर इस प्रकार कहना—यौवन ने छत्र उठाया है, हे राजन् ( उसकी छाया मे आकर ) क्यों नहीं बैठते ?

११६—हे ढाढी, यदि स्वामी मिलें तो जाकर यो कहना—यौवनरूपी कमल खिल गया है, हे भ्रमर, तुम आकर क्यों नहीं बैठते ?

१२०—हे ढाढी, एक सँदेसा ढोला तक ले जाओ—यौवनरूपी चपा मौरयुक्त हो गया है । तुम आकर कलियाँ क्यों नहीं चुनते ?

१२१—हे ढाढी, एक सँदेसा ढोला तक ले जाओ—खेती हो गई, अन्न पक गया, तुम घर आकर अपना भोग लो ।

---

(ख) । आँखि (ख) अख्यां (ग) । सीची (ग) । विकसीयो (ग) । वैकस्सीयाँ (ग) । स्वाति = स्वातिज (ख. ग) ।

११८—जउ (क) । ढाढी एक संदेसउ (ग. च) । इउं कहि दाख-वीयाह (ख) प्रीतम लगि पहुँचाइ (ग) कहि ढोला समझाइ (च) । योवन (क) जोबन (ख) । छाँहन (ध) छाजे (च. ज)=राज न । वयसौ (क. ख. ग) । आइ (क. ख. ग) ।

११६—ढाढी एक सदेसड़उ प्रीतम कहिओ जाइ (ग) । इउँ कहि दाष-वीयाह (ख) । योवन (क) जोबन (ख) । विकस्सीयो (ग) । वयसउ (क) वयठउ (ख)=न बइसइ । कळीयाँ मउरीयाँ (च)=कमळ विकासियउ ।

१२०—केवल (च) में ।

१२१—केवल (च) में ।

ढाढी, एक सँदेसड़उ ढोलइ लगि लइ जाइ।
जोवण फट्टि तलावड़ो, पाळि न बंधउ कोंइ ॥१२२॥

पंथी, एक सँदेसड़उ लग ढोलउ पैहचाइ।
विरह महादव जागियउ, अगिन बुझावउ आइ ॥१२३॥

पही, भमंता जइ मिलइ, तउ भी आखे भाय।
जोवण वंधन तोड़सइ, वंधण वातउ आय ॥१२४॥

पंथी, एक सँदेसड़उ लग ढोलइ पैहचाइ।
निकसी वेणी सापणी, स्वाल न वरसउ आइ ॥१२५॥

पंथी, एक सँदेसड़उ लग ढोलइ पैहचाइ।
तन मन उत्तर दाळियउ, दक्खिण वाजइ आइ ॥१२६॥

---

१२२—हे ढाढी, एक सँदेसा ढोला तक ले जाओ—यौवनरूपी तलैया फूट चली है, क्या तुम आकर पाल नहीं बाँधोगे ?

१२३—हे पथिक, एक सँदेसा ढोला तक पहुँचाओ—विरहरूपी प्रचंड दावानल प्रज्वलित हो गया है, आकर अग्नि को बुझाओ।

१२४—हे पथिक, भ्रमण करते हुए यदि मिलो तो हे भाई, मेरे प्रियतम से कहना—यौवन बंधन तोड़ देगा, तुम आकर बंधन डालो।

१२५—हे पथिक, एक सँदेसा ढोले तक पहुँचाओ—वेणीरूपी नागिन निकली है, तुम आकर स्वाति का जल बरसो न।

१२६—हे पथिक, एक सँदेसा ढोला तक पहुँचाओ—तन और मन को उत्तरवात (शिशिरवात) ने जला दिया है, हे दाक्षिणात्य पवन तुम आकर चलो।

---

१२२—पथी (क)। संदेसड़ै (क)। लग ढोला पैहचाहि (क)। विरह महाजल ऊमट्यौ (क) पाळ जु बंधौ आय (क)।

१२३—ये अगिन=अगिन (क)।

१२४—गज जोवण=जोवण (क)।

१२५—पैहचाहि (क)। निवसी (क)। ये स्वात=स्वात (क) आय (क)।

१२६—पैहचाइ(क)। वाळीयै (क)। थे दषिण=दक्खिण (क)। आय (क)।

पंथी, एक सॅंदेसड़इ लग ढोलइ पैहच्चाइ ।
विरह महाविस तन वसइ, ओखद दियइ न आइ ॥१२७॥

पंथी, एक सॅंदेसड़इ लग ढोलइ पैहच्चाइ ।
विरह वाघ वनि तनि वसइ, सेहर गाजइ आइ ॥१२८॥

पंथी एक सँदेसड़इ लग ढोलइ पैहचाइ ।
धँण कँमलॉणी, कमदणी, सिसहर ऊगइ आइ ॥१२९॥

पंथी एक संदेसड़इ लग ढोलइ पैहच्याइ ।
धँण कॅमलॉणी कॅमलणी, सूरिज ऊगइ आइ ॥१३०॥

पंथी, एक संदेसड़उ लग ढोलइ पैहच्याइ ।
जोवन खीर समुंद्र हुइ, रतन ज काढइ आइ ॥१३१॥

---

१२७—हे पथिक, एक सॅंदेसा ढोला तक पहुॅचाओ—विरहरूपी महाविष शरीर मे व्याप रहा है, आकर ओषधि क्यों नहीं देते ?

१२८—हे पथिक, एक सॅंदेसा ढोला तक पहुॅचाओ—विरहरूपी वाघ तनरूपी वन मे बसता है, तुम शिखर पर आकर गर्जन करो ।

१२९—हे पथिक, एक सॅंदेसा ढोला तक पहुॅचाओ—प्रेयसीरूपी कुमुदिनी कुम्हला गई है, हे चद्र, तुम आकर उदय होओ ।

१३०—हे पथिक, एक सॅंदेसा ढोला तक पहुॅचाओ—प्रेयसीरूपी कमलिनी कुम्हला गई है, हे सूर्य तुम आकर उदय होओ ।

१३१—हे पथिक, एक सॅंदेसा ढोला तक पहुॅचाओ—यौवन क्षीरसागर हो रहा है, तुम आकर रत्न तो निकालो ।

---

१२७—संदेसडौ (क) । महा (क) । उषद (क) । दीयै (क) । आय (क) ।

१२८—संदेसडै (क) । विरहि (क) । थें सेहर=सेहर (क) । गाजै आय (क) ।

१२९—कमोदीनी (क) । सीसहर थ उगै आय (क) ।

१३०—संदेसडै (क) । धंणि (क) । सूरज उगै (क) ।

१३१—सदेसडौ (क) । सुंमुद्र (क) । हुये (क) । थे रतन ज काढै आय (क) ।

पंथी एक संदेसड़इ लग ढोलइ पैहुच्याइ ।
जंघा केळिनि फळि गई, स्वात जु, वरसउ श्राइ ॥१३२॥
पंथी, एक संदेसड़उ लग ढोलइ पैहुच्याइ ।
सावज सबळ तोड़स्यइ, वैसासणइ न जाइ ॥१३३॥
पंथी, एक संदेसड़उ लग ढोलइ पैहुच्याय ।
जोबन जायइ प्राहुणउ वेगउ रउ घर श्राय ॥१३४॥
पही, भमतउ जउ मिलइ, कहे श्रम्हीणी वत्त ।
धण कँणयररी कंब ज्यउँ सूकी तोइ सुरत्त ॥१३५॥
पंथी, एक संदेसड़उ कहिज्यउ सात सलाँम ।
जबथी हमतुम वीछड़े, नयणे नींद हराँम ॥१३६॥

१३२—हे पथिक, एक सँदेसा ढोला तक पहुँचाओ—जघारूपी कदली फल गई है; हे प्रियतम, तुम आकर स्वातिजल बरसो ।

१३३—हे पथिक, एक सँदेसा ढोला तक पहुँचाओ—स्वाद पाथेय (भोजन) से ही मिटता है, विश्वास से नहीं ।

१३४—हे पथिक, एक सँदेसा ढोला तक पहुँचाओ—यौवनरूपी अतिथि (घर आकर निराश) लौटा जा रहा है । जल्दी घर आओ ।

१३५—हे पथिक यदि घूमते हुए तुम ढोला से मिलो तो हमारी यह बात कहना—प्रेयसी तुम्हारी सुरत (याद) मे कनेर की छडी के समान सूख गई है ।

१३६—हे पंथी, मेरा एक सँदेसा है । मेरे प्रियतम को सात सलाम

१३२—जव (क) । श्राय (क) ।

१३३—संबळ (क) । तोटसैं (क) । जाय (क) ।

१३५—पहो (ग) । भमतो (ग) । जो मिलै (ग) । ढाढी जे राजिंद मिलै (ख) । ढाढी जे ढोलै मिलै (क) । तै कज्यै श्रम्हीणं वत्त (क) कहिया एह सुवत्त (ख) कहिया वत्त सुवत्त (त) । तो श्रखे (ग) श्रखे (च.ज)=कहिया । वत (ग) धत्त (ज) । कणीयर (ख) कणयर (च) । की=री (च) । काँब (ख. ग) । ज्युं (च) । सूमी (ख.) त । तोहि (क) तोही (ज) । सुरत (ग) । (च. में यह दोहा दो स्थान पर श्राया है—नं० ३६२ और ४०८ में 'कणयर' के स्थान पर 'केसर' है) ।

१३६—ढाढी एक सन्देसो (क) । दिस सजणां सलाम (क) दिस सजनां सलाम (ज) । पथी इक दिसि सजणां कहियौ सात सळाम (थ) । तुम्ह (च. ज) । थी विछुड्या (ज)=वीछड़े । वीछड्या (क) । जद हमि तुम्हि थी वीछुडे (थ) । तब थी नींद हराम (क) ।

पंथी हाथ सँदेसड़इ, धण बिललंती देह।
पगसूँ काढइ लीहटी, उर आँसुआँ भरेह ॥१३७॥
ढोला, ढीली हर किया, मूँक्या मनह विसारि।
संदेसउ हुन पाठवइ, जीवाँ किसइ अधारि ॥१३८॥
ढोला, ढीली हर मुझ, दीठउ घणो जणेह।
चोल बरन्ने कप्पड़े, सावर धन अणेह ॥१३९॥
कागळ नहीं, क मस नहीँ, नहीँ क लेखणहार।
संदेसा ही नाविया, जीवुँ किसइ आधार ॥१४०॥
कागळ नहीँ, क मसि नहीँ, लिखताँ आळस थाइ।
कह उण देस सँदेसड़ा, मोलइ वड़इ विकाइ ॥१४१॥

---

कहना और कहना कि जब से हम तुम बिछुड़े हैं तभी से आँखों को नींद हराम है।

१३७—मारवणी विलाप करती हुई पथिक के हाथ सँदेसा देती है, पैर से ( पृथ्वी पर ) रेखा खींचती है और अपना हृदय आँसुओं से भर लेती है।

१३८—हे ढोला, तुमने प्रेम को शिथिल कर दिया और मुझे मन से विसार दिया है। सँदेसा तक नहीं भेजते, बताओ किस आधार पर जिऍं।

१३९—हे ढोला, मेरी प्रेमस्मृति को शिथिलकर, मजीठ रंग के वस्त्रों मे ( अर्थात् दूल्हे की पोशाक मे ) उस अन्य पत्नी को ब्याहकर लाते हुए तुमको बहुत से लोगों ने देखा है।

१४०—कागज नहीं है या स्याही नहीं है या लिखनेवाला नहीं है? तुम्हारे सँदेसे नहीं आए, मैं किस आधार पर जियूँ।

१४१—कागज नहीं है या स्याही नहीं है या लिखते हुए आलस्य होता है। या उस देश मे सँदेशे बड़े मूल्य पर बिकते हैं।

---

१३७—संदेसडे (क) संदेसडो (ज)। विलवती (ज)। स्यौं (ज) लीइडी (ज)। ए भरेय (क)=नयण भरेह।

१३८—धर (च) मन (छ) वर (न)=हर। कीया (च)। वीसारि (च)। जन (द)। आधारि (च)।

१३९—ढोलू (च) ढोलो (ट)। टीली (च)। ढाली (ट)। हरडे (ज) हारडे (छ)=हर मुझ। ढीठा (ट)। जणेहि (च)। लाल सुरंगे कपडे (ट)। सावरते नयणेहि (च)।

१४०—ज (क. ब)=क। मिस (झ)। लिखणहार (क. ख. घ)। जीवौं किस (ख. घ. झ)। अधार (क)।

१४१—कइ लिखतां=लिखताँ। मोल (च. छ)। विकवाइ (छ)।

वायस वीजउ नॉम, ते आगलि लल्लउ ठवइ।
जइ तू हुई सुजॉंड़, तउ तूँ वहिलउ मोकळे ॥१४२॥
सॅंदेसउ जिन पाठवइ, मरिस्यउँ हीया फूटि।
पारेवाका मूल जिउँ पड़िनइँ आँगणि त्रूटि ॥१४३॥
संदेसा मति मोकळउ, प्रीतम, तूँ आवेस।
आँगुलडी ही गळि गयाँ, नयण न वाँचण देस ॥१४४॥
फागुण मासि वसंत रुत आयउ जइ न सुणेसि।
चाचरिकइ मिस खेलती, होळी झपावेसि ॥१४५॥
जइ तूँ ढोला नावियउ, कइ फागुण कइ चेत्रि।
तउ म्हे घोड़ा बाँधिस्याँ, काती कुड़ियाँ खेत्रि ॥१४६॥

---

१४२—वायस का जो दूसरा नाम (अर्थात् काग) है उसके आगे लकार रखकर—अर्थात् कागल (पत्र)—यदि तुम सुजान हो तो तुरंत भेज देना।

१४३—(निठुर,) सँदेसा भी नहीं भेजते, मैं हृदय फटकर मर जाऊँगी, कबूतर का झूला जैसे आँगन मे गिरकर टूट जाता है।

१४४—हे प्रियतम, सँदेसा मत भेजो, तुम्हीं आ जाओ। मेरी अँगुलियाँ भी गल गई हैं और मेरी आँखें मुझे वाँचने नहीं देतीं।

१४५—वसत ऋतु के फाल्गुन मास मे यदि मैं तुमको आया हुआ नहीं सुनूँगी तो चर्चरी नृत्य के मिस खेलती हुई होली की ज्वाला मे फाँद पड़ूँगी।

१४६—हे ढोला, यदि तुम या तो फाल्गुन मे या चैत्र में नहीं आए तो हम ही कार्त्तिक मे, फसल कट जाने पर, घोडो पर जीन कसेंगी।

---

१४२—ललउ (च)। ठवि (च)। तुं हुइं (च)।

१४३—झूळ=झूल (च)।

१४४—सदेसउ जन पाठवइ (च)। अत=मति (क)। पीतम (क)। आवेह (ख)। जन कागळ लिखि देइं (च)=प्रीतम०। कागज ही (क. ख. ग)। आगळ का ही गळ गया (झ)। ण = न (च) वाचण देइ (च)। देह (ख)। धार खंदेस= वाँचउ देश (क)।

१४५—मास (क. ख. ग. थ)। रितु (ख. ग. ज. थ)। जो प्रीतम नावेस (क) जउ तूं ढोला नावेसि (च)। लउ ढोला नावेसि (थ)। जे (ग)। चाचर के (क. ख) तौ चाँचर (ग) तउ चर्चिरि (च)। मिलि (थ)। झाँफ भरेस (क) झाँफ भरेसि (ख) झाँप मरेस (ग)।

१४६—जे (ज)। तुं (च)। नावीये (क. ग)। का (ग. ज)। फागुण=

जउ साहिब तू नावियउ, मेहाँ पहलइ पूर।
विचइ वहेसी वाहळा, दूर स दूरे दूर ॥१४७॥
सज्जणिया, सावण हुया, धड़ि उलटी भंडार।
विरह महारस ऊमटइ, के ताकहूँ सँभार ॥१४८॥
जउ तूँ साहिब, नावियउ सावण पहिली तीज।
बीजळ तणइ झबूकड़इ मूँध मरेसी खीज ॥१४९॥
जइ तूँ ढोला, नावियउ काजळियारी तीज।
चमक मरेसी मारवी, देख खिवंताँ वीज ॥१५०॥

---

१४७—हे नाथ, जो तुम मेघों के प्रथम धारापात पर नहीं आए तो बीच में नाले बहने लगेंगे और जो दूर है वह दूर से भी दूर हो जायगा।

१४८—हे साजन, यह सावन आया, पृथ्वी ने अपना गुप्त भंडार उलट दिया। विरह का महा जलप्रवाह उमड़ रहा है, उसको कौन सँभालेगा?

१४९—हे नाथ, यदि तुम सावन की प्रथम तीज पर नहीं आए तो बिजली की चमक से मुग्धा मारवणी खिजलाकर मर जायगी।

१५०—हे ढोला, जो तू कजरी की तीज पर नहीं आया तो बिजली को चमकती हुई देखकर मारवणी चौंककर मर जायगी।

---

फागुण (क)। का (क ग. ज)। चैत (ग)। चैति (थ)। म्हेई (क. ज) तो अम्हेई (ग) कइ तो म्हे (थ)=तउ म्हे। बंधिस्यां (क) बांधस्यां (ग. ज) कुडीयाह (क) कुडीये (ज) कुडस्यां (ग) ऊडइ (थ)। खेत्र (ग. ज) खेति (थ)। तो मैं लेसूँ ल्हासिउ काती राम रखेत्र (ध)।

१४७—जे (क. ख) जै (ग)। तुं (च. ज) तूं (थ)। ढोला (च. ज. थ) नावीयौ (क. ख. ग)। मेहा (च) सांवण (क. ख) मे आवण (ग)। पहलै (क. ख) पहली (ग) पहले (थ)। पूरि (च. थ) विचै (क. ग) तौ आडा (ख)। बहिसी (ख) वहइला (च) वहेस्यइ (थ) दूरि (क. ख. ग. च. थ)।

१४८—साजणियां (थ) सजनी (ज)। हुआ (ज) हुआ (थ)। सावण (च)। घट्ट (ज) धड़ि (थ)। उलटीयौ (ज) भंडारि (थ)। ऊमट्यउ (थ)। संभारि (थ)।

१४९—जे (ख)। ढोला=साहिब (च)। ढोला जे तूं नावीयइ (क) आवणि (च) सावणि (थ)। पैहली (क)। त्रीज (क. च. थ)। जबूकड़े (क. ख)। बीजलीयाँ विललाईयाँ (च. थ)। मेरस्यइ (थ)। खीजि (च थ)। उथ खिवेजी वीजळी रा धण मसै खीज (क) साइधण हियडो फूटसी देखि खिवंती वीज (न)।

बीजुळियाँ जाळऊमिल्याँ, ढोला, हूँ न सहेसि ।
जउ आसाढि न आवियउ, सावण समकि मरेसि ॥१५१॥
बीजू, न देख चहड्डियाँ प्री परदेस गयाँह ।
आपण लीय झबुक्कड़ा, गळि लागी सहराँह ॥१५२॥
बीजुळियाँ पारोकियाँ नीठ ज नीगमियाँह ।
अजइ न सज्जन बाहुड़े, वळि पाछी वळियाँह ॥१५३॥
जउ तूँ ढोला, नावियउ मेहाँ नीगमताँह ।
किया करायइ सज्जणा दाधा माँहि घणाँह ॥१५४॥

---

१५१—बिजलियों के जाल मिल रहे हैं। मैं यह नहीं सहूँगी, जो तुम आषाढ में नहीं आए तो मैं सावन में चौंककर मर जाऊँगी।

१५२—हे बिजली, ऊँची चढी हुई तुम परदेश गए हुए दूसरों के प्रियजनों को नहीं देखती जो तुम स्वयं शिखरों के गले लगकर क्रीड़ा करती हुई चमक रही हो।

१५३—परकीया नायिकाओं की भाँति बिजलियाँ बड़ी ही कठिनता से गई थीं। हे साजन, तुम अभी तक नहीं लौटे और वे (बिजलियाँ) फिर लौट आईं।

१५४—हे ढोला, यदि तुम मेघों के जाते नहीं आए तो हे साजन, मेघों से परिपूर्ण ऋतु में भी मेरे किए कराए (सौभाग्य, अथवा पुण्य) जल जायँगे।

---

१५१—बीजुका (ज)। जाळुमला (ज) विललाइयाँ (थ)। सहेस (ज) आसाढ (ज. थ)। तो श्रावण (च)। समक (ज) चमकि (थ)। मरेस (ज)।

१५२—केवल (ट) में।

१५३—बीजलीया (ट)। परोकियाँ (ट. च)। परणीयां (ट)। नीठे जी गमियाह (ट)। ढोला आगळि इउँ कहे (च)=अजइ०। वल (ट) बीजळि=पाछी (च)।

१५४—जै (ग)। साहिब (ग) ढोला। मेहा (च ज)। नीगम-ताह (ग)। तौ कीयां करायौं (ग) कि कीजइ तीयाँ (च) कीया कराया (थ)। सजनां (ग. ज)। दीधो (ग) दीधा (ज) दीधी (थ. ध) माहि। (च) मही। (ज) नहीं (थ) सम्भ (ध)। घणांह (ज) हीयांह (ध)।

वहिलउ आए वल्लहा, नागर चतुर सुजाँण।
तुझविण धण विलखी फिरइ, गुणबिन लाल कमाण॥१५५॥
राति ज रूँनो निसह भरि, सुणी महाजनि लोइ।
हाथाळो छाला पड़्या, चीर निचोइ निचोइ॥१५६॥
ढोला, मिलिसि म वीसरिसि, नवि आविसि ना लेसि।
मारू तणइ करकडइ वाइस ऊडावेसि॥१५७॥
हियड़इ भीतर पइसि करि ऊगउ सज्जण रूँख।
नित सूकइ नित पल्हवइ, नित नित नवला दूख॥१५८॥
अकथ कहाणी प्रेमकी किणसूँ कही न जाइ।
गूँगाका सुपना भया, सुमर सुमर पिछताइ॥१५९॥

---

१५५—हे नागर चतुर सुजान प्यारे, शीघ्र आना। तुम्हारे बिना प्रेयसी उदास फिरती है, जिस प्रकार प्रत्यचा के बिना लाल कमान।

१५६—कल जो मैं रात भर रोई तो गुरुजनों (तक) ने सुना। (और) साडी को निचोड़ते निचोड़ते मेरी हथेलियों मे छाले पड गए।

१५७—हे ढोला, न तो मिलते हो, न आते ही हो और न ले जाते हो। (फिर आकर) मारवणी के अस्थिपजर पर कौवो को उड़ावोगे।

१५८—मेरे हृदय मे प्रविष्ट होकर साजन रूपी वृक्ष उगा है। वह नित्य सूखता है और नित्य पल्लवित होता है जिससे नित्य नए नए दुःख देखने पड़ते हैं।

१५९—प्रेम की अकथनीय कहानी किसी से नहीं कही जाती। वह गूँगे के स्वप्न की भाँति हो गई है जिसे वह याद करके पछताता है (क्योंकि किसी से कह नहीं सकता)।

---

१५५—वेगौ (क. ख. घ) वहिलौ (ग)। आवै (ग) ग्रावे (च. ज) आवि (घ)। वालहा (च)। नागरि (ग)। तो=तुझ (क. ख. घ)। धन (ग)। फिरै (क. ख. ग. घ)। ज्युं गुण (क. ख. ग. घ)। ज्यउ गुण (च ज)=गुण।

१५६—सहाजन (ज. थ)। हथाळी (थ)। छाल्या (च)। निचोय निचोय (ज)।

१५७—साहिब (क. ख. ग) साहिब (झ)। मिलीस (क. ख थ) मिलस (झ)। न (क. ख) = म। वीसरसि (च. ज) वीसरिस (झ)। न (क. ख. थ) ना (थ)। आइसि (ख) आएस (क) आपुसि (थ) आवेस (ज. झ)। न लेस (क. व. झ) तणौं (क ख. झ) तणय (च ज) वायस (च ज)।

१५८—हीया (ख. झ) हीयै (क. घ)। माही (ख. झ)। कै (ज)=करि।

प्रीतम, तोरइ कारणइ ताता भात न खाहि।
हियड़ा भीतर प्रिय वसइ, दाझणती डरपाहि ॥१६०॥
चंदणदेह कपूररस सीतळ गंगप्रवाह।
मनरंजण, तनउल्हवण, कदे मिलेसी नाह ॥१६१॥
मत जाणे प्रिउ, नेह गयउ दूर विदेस गयाँह।
विलणइ वाधइ सज्जणाँ ओछउ ओहि खळाँह ॥१६२॥
हूँ कुँमलाणी कंत विण, जळह विहूणी वेल।
विणजारारी भाइ जिउँ गया धुकंती मेल्ह ॥१६३॥
आडा डूँगर, वन घणा, आडा घणा पलास।
सो साजण किम वीसरइ, बहु गुणतणा निवास ॥१६४॥

---

१६०—हे प्रियतम, तुम्हारे कारण मैं गर्म भात नहीं खाती। हृदय में प्यारा निवास करता है उसको जला देने के भय से डरती हूँ।

१६१—हे मन को रंजन करनेवाले, शरीर को स्पर्श से उल्लसित करनेवाले और चंदन, कपूर रस तथा गंगा के प्रवाह के समान शीतल गातवाले नाथ, कब मिलोगे?

१६२—हे प्यारे, यह मत जानना कि दूर विदेश में जाने से स्नेह भी चला गया। बिछुड़ने पर सज्जनों का प्रेम दुगुना बढ़ता है और दुष्टों का ओछा होता जाता है।

१६३—मैं कंत के बिना कुम्हला गई जिस प्रकार जलविहीन लता। मेरा प्यारा मुझे बंजारे की भट्टी के समान सुलगती हुई छोड़कर चला गया।

१६४—हमारे बीच में बहुत से पर्वत और वन हैं तथा बहुत से राक्षस (दुर्जन) बीच में हैं। तो भी वे साजन किस प्रकार भूले जा सकते हैं जो अनेक गुणों के घर हैं।

---

ऊगा (ख. झ)। नित (क. ख. थ. ज)। पालवै (ज. झ) पलवे (व)। नित (ख. व) नित्त (क) नितु (ज)=नित नितः। नवलै (ज)। दूख (झ)।

१६०—खाव (ख)। भी (क. व)। मैं=वी (क)। डरपाव (ख)।

१६१—चंदन (ग)। काच=देह (ग)। उल्हसण (ख. ग) उल्लवण (व)। मिलेस्यौ (ख. ग)।

१६२—केवल (झ) में।

१६३—केवल (झ) में।

१६४—केवल (झ) में।

आँखड़ियाँ डंबर हुई, नयण गमाया रोय।
से साजण परदेसमइँ रह्या विडाणा होय ॥१६५॥
मुख नीसाँसाँ मूँकती, नयणे नीर प्रवाह।
सूळी सिरखी सेम्कड़ो तो विण जाणे नाह ॥१६६॥
वालँभ, एक हिलोर दे, आइ सकइ तउ आइ।
बाँहड़ियाँ बे थक्कियाँ काग उडाइ उडाइ ॥१६७॥
जिम सालूराँ सरवराँ, जिम धरणी अर मेह।
चंपावरणी वालहा, इम पाळीजइ नेह ॥१६८॥
वालिभ गरथ वसीकरण बीजा सहु अकयथ्थ।
जिए चड्या दळ उत्तरइ, तरुणि पसारइ हथ्थ ॥१६९॥
वासर चित्त न वीसरइ, निसिभरि अवर न कोइ।
जइ निद्रा भरि भोगवूँ, तउ सुपनंतरि सोइ ॥१७०॥

---

१६५—मेरी आँखें ( फूलकर ) लाल हो गईं, मैंने अपनी दृष्टि रो रोकर खो दी और वे साजन परदेश में पराए हो रहे।

१६६—मुख से निःश्वास छोड़ती है, आँखोंसे जल वह रहा है। हे नाथ, तुम्हारे बिना सेज को शूली के सदृश समझती है।

१६७—हे वल्लभ, मेरे हृदय में आनद की एक हिलोर उठाओ, आ सको तो आओ। मेरी दोनो बाँहे काग उडाते उड़ाते थक गई हैं।

१६८—जिस प्रकार मेढ़क और सरोवर, एव जिस प्रकार पृथ्वी और मेघ, स्नेह निभाते हैं उसी प्रकार हे प्यारे, चंपकवर्णी प्रेयसी के साथ स्नेह निभाइए।

१६९—एक प्यारा ही वशीकरण धन है और सब अकारथ है, जिसके प्रेम का मद चढने से और सब मद उतर जाते हैं और युवती व्याकुल होकर हाथ फैलाने लगती है।

१७०—प्रियतम दिन मे चित्त से नहीं भूलते, रात भर और कोई

---

१६५—केवल (झ) में।
१६६—केवल (झ) मे।
१६७—केवल (च) में।
१६८—केवल (झ) मे।
१६९—केवल (घ) मे।
१७०—निंदा (घ)=निसि। भर (ख. घ. झ) भोलउँ (झ)। सुपनंतर (घ)।

### सोरठा

जेती जट मनमाँहि, पंजर जइ तेती पुळइ।
मनि वइराग न थाइ, वालॅभ वीछुड़ियाँ तणी ॥१७१॥

### दूहा

फूलाँ फळाँ निघट्टियाँ, मेहाँ धर पड़ियाँह।
परदेसाँका सज्जणा, पत्तीजूँ मिळियाँह ॥१७२॥
सालूरा पाँणी विना रहइ विलक्खा जेम।
ढाढी, साहिबसूँ कहइ, मो मन तो विण एम ॥१७३॥
पावस मास, विदेस प्रिय घरि तरुणी कुळसुध्ध।
सारँग सिखर, निसद्द करि, मरइ स कोमळ मुध्ध ॥१७४॥

---

बात चित्त में नहीं आती। यदि भर नींद सोती हूँ तो स्वप्न में भी वही दिखाई देते हैं।

१७१—जितनी (अभिलाषाएँ) मन में हैं उतना यदि शरीर दौड़े तो प्राणवल्लभ से बिछुड़ने की मन में विरक्ति न हो।

१७२—फूलों में फलों के लगने पर और मेहों के पृथ्वी पर पड़ने पर प्रतीति होती है, उसी प्रकार हे परदेशी प्यारे; तुम्हारे मिलने पर ही मैं पतिआऊँगी।

१७३—मेंढक जिस प्रकार पानी के बिना विकल रहते हैं, हे ढाढी तू स्वामी से कहना कि उसी प्रकार मेरा मन तुम्हारे बिना व्याकुल है।

१७४—वर्षा का महीना है, प्रियतम विदेश में है और शुद्ध कुलवाली प्रिया घर में है। शिखर पर मोर शब्द करता है, कहीं कोमलांगी मुग्धा मर जायगी।

---

१७१—तेवी (क) जेती (क) । जाइ=माहि (ख) । तो=जइ (क. ध) । वेदन न हुवै (क. व त)=मनि वैराग न । काय (क) काइ (व)=थाइ । वाल्हां (ख) ।

१७२—निघटीयाँ (ख) लाकटीया (ग) नवटीयाँ (ज) । निफूलियाँ (क) । मेह (व) । धरि (ज) पडियाँ (ग) । रा=का (ज) । पत्तीज्युं (ग) पत्तीजुं (ज) ।

१७३—सालग (ग) विलपी (व) ।

१७४—विदिस (व) । प्री (घ) । वर (ख) । मसद (ख) नसद (क) । सु=स (क) । मूध (व) मुंध (ख) ।

तुँही ज सज्जण, मित्त तूँ, प्रीतम तूँ परिवाँण।
हियड़इ भीतरि तूँ वसइ भावइँ जाण म जाँण ॥१७५॥

हूँ बळिहारी सज्जणाँ, सज्जण मो बळिहार।
हूँ सज्जण पग पानही, सज्जण मो गळहार ॥१७६॥

लोभी ठाकुर, आवि घरि, काँई करइ विदेसि।
दिन दिन जोवण तन खिसइ, लाभ किसाकउ लेसि ॥१७७॥

बहु धंधाळू आव घरि, काँसू करइ वदेस।
संपत सघळी सपजे, आ दिन कदी लहेस ॥१७८॥

अवसर जे नहि आविया, वेळा जे न पहुत्त।
सज्जण तिण सदेसड़इ करिज्यउ राज बहुत्त ॥१७९॥

---

१७५—तू ही सजन है, तू ही मित्र है, तू निश्चय ही प्रियतम है। मेरे हृदयके अदर तू बसता है, इस बात को तू चाहे जान या न जान।

१७६—मै प्रियतम पर बलिहारी हूँ और प्रियतम मुझ पर बलिहार हैं मैं प्रियतम के पावों की जूती हूँ और वे मेरे गले का हार हैं।

१७७—हे लोभी स्वामी, घर आओ। विदेश में क्या करते हो? दिन दिन यौवन और शरीर गल रहा है। कौन से लाभ प्राप्त करोगे?

१७८—बहुत धधोंवाले (प्रियतम), घर आओ, किसके कारण विदेश वास करते हो? यौवन की सब सपत्ति इसी समय सचित हो रही है। यह सुदिन फिर कब पाओगे?

१७९—जो अवसर पर नहीं आए और समय पर जो नहीं पहुँचे तो—उन सज्जन से सदेश कहना कि तुम फिर बहुत दिनों तक राज्य करते रहना।

---

१७५—तू ही (ख)। मित्र (क. ख. घ)। परमाण (क) परवांण (घ)। हीयै (क)। भीतर (ख)।

१७६—केवल (झ) में।

१७७—केवल (छ) में।

१७८—केवल (ट) में।

## सोरठा

संभारियाँ सँताप, वीसारिया न वीसरइ।
काळेजा बिचि काप, परहर तूँ फाटइ नहीं ॥१८०॥

## दूहा

यहु तन जारी मसि करूँ, धूँआ जाहि सरग्गि।
मुझ प्रिय बद्दळ होइ करि, बरसि बुझावइ अग्गि ॥१८१॥
भरइ, पळट्टइ, भी भरइ, भी भरि, भी पळटेहि।
ढाढी हाथ संदेसड़ा, धण विललंती देहि ॥१८२॥
दूहा संदेसा मिसइँ दीधा तिणाँ सिखाइ।
प्रीतम आगळि बीनती करिया इणि विधि जाय ॥१८३॥

---

१८०—स्मरण करने से सताप होता है, भुलाने से नहीं भूलते। कलेजा भीतर से कट रहा है। तुमने छोड़ दिया है पर यह तो भी नहीं फटता।

१८१—यह तन जलाकर मैं कोयला कर दूँ और उसका धुआँ स्वर्ग तक पहुँच जाय। मेरा प्रियतम बादल बनकर बरसे और बरसकर आग को बुझा दे।

१८२—मारवणी सँदेसे को कहती है, बदलती है, फिर कहती है, कहकर फिर बदल देती है। इस प्रकार वह प्रियतमा विलाप करती हुई ढाढी के हाथ सँदेसे देती है।

१८३—उसने सदेसे के मिस उन ढाढियों के दोहे सिखा दिए और कहा कि प्रियतम के आगे इस प्रकार जाकर बिनती करना।

---

१८०—केवल (झ) में।

१८१—केवल (झ) में।

१८२—भरै (क. घ) तलै (ख) भरि (ग. झ)। पलटै (क. ख. ग) पलटी (झ)। भरै (क. ख. ग. घ. झ)। भरि भरि (क) भी भर (ज)। पलटेह (क. ख)। पंथी = ढाढी (ज) हाथि (च)। रुदेसटौ (क) सदेसडो (ज)। विलवंती (च. ज. ग. झ)। देह (क ख. ग झ)।

१८३—दीन्हा (क. घ) दीया (ग)। तणाँ (ख) तिया (ग)। (सिषाय (ग)। आगळ (ख)। वेनवी (घ)। कहिया (ग)। इण (ग)।

## ( ढाढियों का नरवर जाना )

स्रवण सँदेसा साँभळे ढाढो किया प्रयाँण।
सागरवाळ जु आविया देसे साल्ह सुजाँण ॥१८४॥
पूगळहूँतों पुहकरइ ढाढी कीध प्रयाँण।
माळवणीका माणसाँ आए मिल्या अजाँण ॥१८५॥
ढाढी रात्यूँ ओळग्या, गाया बहु बहु भंत।
माँगण-पंथी जाँणि कइ, तब छंडिया निचंत ॥१८६॥
वागरवाळ विचारियउ, ए मति उत्तिम कीध।
साल्ह-महलहूँ ढूकड़ा ढाढी डेरउ लीध ॥१८७॥
ढाढी गाया निसह भरि राग मल्हार निवाज।
च्यार पहर झड़ मंडियउ, घण गुहिरइ सुरगाज ॥१८८॥

---

१८४—कानो से सदेसो को सुनकर ढाढियो ने प्रयाण किया। इसके बाद वे याचक सुजान साल्ह कुमार के देश मे आए।

१८५—ढाढियो ने पूगल से पुष्कर की ओर प्रयाण किया और मालवणी के मनुष्यों से छिपे हुए आ मिले।

१८६—ढाढी रातोंरात चल करके ( नरवर मे ) पहुँचे और उन्होने बहुत भाँति से गीत गाए। तब रक्षकों ने उन्हे याचक पथिक जानकर निश्चित होकर छोड़ दिया।

१८७—याचकों ने विचारा—यह विचार उत्तम किया। साल्हकुमार के महल के नजदीक ढाढियों ने डेरा लिया।

१८८—ढाढियो ने रात्रिभर मल्हार राग रचकर गाया। चार पहर तक वर्षा की झडी लगी रही और बादल गंभीर स्वर से गरजते रहे।

---

१८४—केवल ( क ) में।

१८५=हंता ( ख ) हुता ( ग )। पहकरै ( ख )। ढोला दिसै=ढाढी कीध ( ग )। प्रणाम ( क ) प्रमाण ( घ )।

१८६—ढोलै (क) ढोलै ( क घ )=रात्यूँ। उळग्या ( क घ ) ऊळग्या (ग)। गावै (क घ)। बह बह (क घ) भाँति (ख) भौंति (ग)। पंथी (क)। जण कह्या (क. ग)। छोडीया (ख) छडाया ( घ )। निछत ( ग )।

१८७—विचारीयै ( ग )। उत्तम ( ख )। ढाढियाँ=ढूकडा ( ख )। नेडै=ढाढी ( ख ) डेरा ( क ) ढेरा ( ग )।

१८८—गावै ( क. घ )। मिवाज=निवाज ( क ख )। पुहर ( ग )। घणि ( ग )। सुं=सुर ( क )। सिर काज=सुर गाज ( ग )।

सिंधु परइ सउ जोयणाँ खिवियाँ वीजुळियाँह।
ढोलउ नरवर सेरियाँ, धण पूगळ गळियाँह ॥१८६॥
सिंधु परइ सत जोश्रणे खिवियाँ वीजळियाँह।
सुरहउ लोद्र महक्कियाँ, भीनी ठोवड़ियाँह ॥१६०॥
सिंधु परइ सउ जोश्रणे नीची खिवइ निहल्ल।
उर भेदती सज्जणाँ, ऊचेड़ंती सल्ल ॥१६१॥
ढाढी गाया निसह भरि, सुणियउ साल्ह सुजाँण।
श्रोछइ पाँणी मच्छ ज्यउँ वेलत थयउ विहाँण ॥१६२॥
दुख वीसारण, मनहरण, जउ ई नाद न हुंति।
हियड़उ रतन-तळाव ज्यउ फूटी दह दिसि जंति ॥१६३॥

---

१८६—समुद्र के पार सौ योजनों पर बिजुलियाँ चमक रही है। ढोला नरवर की गलियों मे श्रौर प्रेयसी पूगल की गलियों मे है।

१६०—समुद्र के पार सौ योजनो पर बिजुलियाँ चमक रही हैं, लोद्र देश (पूगल) सुरभि से महकने लगा श्रौर ठौर ठौर (वर्षा से) भींग गई।

१६१—समुद्र के पार सौ योजन पर बिजली बहुत ही नीची चमक रही है। वह प्रेमियों के हृदयों को भेदन करती हुई विरह रूपी शल्य को उखेलती है।

१६२—ढाढियों ने रात्रि भर गाया श्रौर सुजान साल्हकुमार ने सुना। छिछले पानी म तड़पती हुई मछली की तरह तड़पते हुए उसे प्रभात हुश्रा।

१६३—दुख को विस्ममरण करानेवाला श्रौर मन को हरनेवाला यह सगीत यदि न होता तो हृदय रत्न सरोवर की भाँति फूटकर दशों दिशाश्रों में बह जाता।

---

१८६—सधि (क)। दिसउ=परइ (क)। सत (च)=सो (क)। खिवे न (ज)। विजुळीयांह (च) वीजुळियाँ (ज)। ढोलइ (क)। नळवर (च)।

१६१—दिसै (क)=परइ। सो (क)। जोयणां (क)। निहल (क)। भेदंता (क) चीधंती (?) विरहियाँ (?)=सज्जणाँ। मारू छेडै सल (क)।

१६२—गावे (क घ)। सुणीया (ख)। उछे (क, ग) श्रोछौ (घ)। मछ (ख)। जिम (ख) जूँ (ग)। विलपत (ग)।

१६३—केवल (क) में।

## ( ढोला से ढाढियों का मिलना )

मंदिरहूँतौ ऊतरयउ रवि ऊगंतइ वार।
मॉगणहार बोलाविया पूछण तास विचार ॥१६४॥

कवण देसतईं आविया, किहॉं तुम्हारउ वास।
कुँण ढोलउ, कुँण मारुवी, राति सलहाया जास ॥१६५॥

पूगळहुंता आविया, पूगळ म्हॉकउ वास।
पिंगळ राजा तास धू मेल्हा थॉंकइ पास ॥१६६॥

मारुवणी पिंगळ सुधू, अपछररइ उणिहार।
बाळपणइ परणी पछइ, भूल न कीन्ही सार ॥१६७॥

---

१६४—सूर्योदय के समय वह महलो से नीचे उतरा और याचकों को उनका विचार जानने के लिये बुलाया।

१६५—ढोला का प्रश्न—

तुम कौन से देश से आए हो? तुम्हारा निवास कहॉ है? कौन ढोला है और कौन मारुवी है जिनके विषय मे रात मे तुमने गाया था।

१६६—ढाढियों का उत्तर—

हम पूगल से आए है। पूगल मे हमारा निवास है। वहॉ पिंगल नाम के राजा हैं। उनकी पुत्री ने हमे आपके पास भेजा है।

१६७—मारवणी पिंगल राजा की सुपुत्री है। वह अप्सरा के समान सुंदरी है। बाल्यकाल में विवाह होने के पीछे भूल करके भी आपने उसकी सुधि न ली।

---

१६४—मंदिर (घ)। हुआ (घ)। ऊगतै (ख)। सु वार (ख) मांगळहार (घ)। तेडावियौ (ख)।

१६५—ढाढी सनमुख तेडीया कहो वात सु मकास (ग)=कवण०। किंण दिसा सुं आवया (घ)। तुम्हारा (घ)। तास=जास (क. ग. घ)।

१६६—हंता (ख)। हुती (घ)। आवीयौ (ख)। तासु (क)। मेल्हा (घ)।

१६७—कुमरी=मारुवणी (ग)। रायनी=सुधू (ग)। री (ख)। अणुहार (ख) उणहार (ग)। बालापणै (ख)। मूळ=भूल (क)। म=न (क)।

दुज्जण वयण न संभरइ, मनॉ न वीसारेह।
कूँर्मा लाल बचॉह ज्यउँ खिण खिण चीतारेह ॥१९८॥
सज्जण, दुज्जण के कहे भ्रक्कि न दीजइ गाळि।
हळिवइ हळिवइ छंडियइ जिम जळ छंडइ पाळि ॥१९९॥
सदेसे ही घर भरयउ कइ श्रंगणि कइ वार।
अवसि ज लग्गा दीहडा, सेई गिणइ गॅवार ॥२००॥
जळमँहि वसइ कमोदणी, चंदउ वसइ अगासि।
ज्यउ ज्योंहीकइ मनि वसइ, सउ त्यॉंही कइ पासि ॥२०१॥

---

१९८—दुर्जनों के वचनों को न सुनो और मन से मारवणी को मत विसारो। कुंज पक्षी जिस प्रकार (अपने) लाल लाल बच्चों को क्षण क्षण में याद करते रहते हैं उसी प्रकार (मारवणी तुमको) याद करती है।

१९९—हे सज्जन, दुर्जनों के कहने से एकदम परित्याग नहीं कर देना चाहिए। यदि छोड़ना ही हो तो धीरे धीरे छोड़ना चाहिए जैसे पानी किनारे को छोड़ता है।

२००—क्या ऑंगन और क्या दरवाजे—सारा घर मारवणी ने सँदेसों से भर दिया है। दिन अवश्य लग गए हैं पर उनकी गणना गॅवार (को छोड़ कर और कौन) करता है।

२०१—कुमुदिनी पानी में रहती है और चंद्रमा आकाश में रहता है परंतु फिर भी जो जिसके मन में बसता है वह उसके पास ही होता है।

---

१९८—पिसुणां चाल्यो जनि करहु=दुज्जण० (थ)। मनह न (ग. घ)। वीसारेहि (थ)। क्रूंझो (ग) कुंर्झा (थ)। चीतारेहि (थ)।

१९९—केवल (झ) में।

२००—सदेसा (घ)। आंगण (घ)। अवस (घ) लगे (ख)। से किम (घ)। गणें (ज)।

२०१—मे (ग)। कमोदिनी (ख. ग)। कमळ कमोदिक जळ बसइ (च) जेम कमोदणि जळ वसइ (ज)। चन्दा (ग) चन्दौ (क ख)। वसै (क. ख. ग)। अगाह (ख) आकास (क. ग. घ) आकासि (ज)। जे (क. ख. ग. ज) जाहू (क. ख. ग) जीयाँ रै (ज। मन (क. ग. घ. ज) चसै (क. ख. ग)। ते=सउ ज)। ताहू (क. ख. ग. झ)। तीयाँ रै (ज)। पास (क. ख. ग. घ. ज. झ)।

चुगइ, चितारइ भी चुगइ, चुगि चुगि चित्तारेह।
कुरझी बच्चा मेल्हिकइ, दूरि थकाँ पाळेह ॥२०२॥
चीतारंती चुगतियाँ कुंझी रोवहियाँह।
दूराहुंता तउ पलइ, जऊ न मेल्ह हियाँह ॥२०३॥
दिसि चाहंती सज्जणा, नेहाळंदी मुंध।
सा धण कुंझि बचाह ज्यउँ लंबी थई तुं कंध ॥२०४॥
चीतारंती सज्जणाँ, नीहाळंती मग्ग।
धण कुंझाह बचाहि जिउँ लाँबा हूयापग्ग ॥२०५॥
आसालुब्धी हूँ न मुइय सज्जन जंजालेइ।
मारू सेकइ हथ्थड़ा झीणे अंगारेइ ॥२०६॥

२०२—कुंझ चुगती है, फिर अपने बच्चों की याद करती है और चुग चुगकर फिर याद करती है। इस प्रकार कुंझ अपने बच्चों को छोड़कर भी, ( चुगने के लिए दूर जाने पर भी ) दूर रहती हुई, पालती है।

२०३—चुगती हुई कुंझें अपने बच्चों की याद करके रो उठती हैं। दूर होते हुए भी (वे) तभी पल सकते हैं जब कि उन्हें हृदय से न भुला दिया हो।

२०४—वह मुग्धा प्रेयसी प्रियतम ( के आने ) की दिशा देखती हुई और प्रतीक्षा करती हुई कुंझ के बच्चे की तरह लंबी गर्दनवाली हो गई है।

२०५—प्रियतम की याद करती हुई और उसका मार्ग देखती हुई प्रियतमा मारवणी के पैर कुंझ के बच्चे की भाँति लंबे हो गए है।

२०६—प्रियतम के स्वप्नों द्वारा मिलन की आशा से लुब्ध हुई मारवणी

२०२—तीतारे (क घ)। कूंझां (ख) कुरुझ (घ)। मेल्हीया (क) मेल्हया (घ)।

२०३—चुगंतीयां (च) चुगति फल (थ)। क्रूंझी (ग)। रोरवीयांह (ग. न) रोहवीयांह (ज) रोहबियांह (थ)। दूरां (च)। हूत (ग) हुंती (ज)। जो=तउ (ग ज) जउ (थ) मिलै (ग) मिळइ (च) पुलै (ज)। तो (ग) तौ (ज) तउ (थ)=जऊ। मन मेल्हइ याह (ग)। मेल्हियहियांह (थ)। दूर थकांहीं पल्हवै जौ पन मेल्ही जाह (?)।

२०४—दिस (ज)। सजनां (ज)। नेहालद्दी (छ)। नेह उलंध्या पंथ (थ)। साय धण (ज)। बच्चह (ज)। कुंझ न चंच ज्युं=कुंझि० (थ)। लांवी (थ)। भई (ज)। कुकंब=तुँ कध (थ)।

२०५—केवल (च) में।

२०६—केवल (च) में।

चंदमुखी हंसा गमणि, कोमळ दीरघ केस ।
कंचन वरणी कामनी वेगउ आवि मिलेस ॥२०७॥

ढोलइ मनि आरति हुई, सांभळि ए विरतंत ।
जे दिन मारू विण गया, दई न ग्यॉन गिणंत ॥२०८॥

मॉगणहारॉ सीख दी ढोलइ तिणहि ज ताळ ।
सोवन-जड़ित सिंगार दे नॉख्यउ दळिद उलाळ ॥२०९॥

मॉगणहारॉ सीख दी, आयउ मंदिर मॉहि ।
ढोलइ मन आणॉद भयउ, मारूतणइ उछाहि ॥२१०॥

---

नहीं मरी । इस प्रकार वह अपने हाथ मानों आधे बुझे हुए अंगारों में सेक रही है ।

२०७—चाँद जैसे मुखवाली, हस जैसी गतिवाली, कोमल और लंबे केशोंवाली और स्वर्ण जैसे रंगवाली कामिनी से शीघ्र आकर मिलो ।

२०८—यह वृत्तात सुनकर ढोला के मन मे लालसा उत्पन्न हुई और सोचने लगा कि मेरे जो दिन मारवणी के विना गए विधाता उनको मेरे जीवन मे न गिने ।

२०९—ढोला ने उसी समय याचकों को विदा दी और सुवर्ण जड़े हुए शृंगार देकर उनका दारिद्रय नष्ट कर दिया ।

२१०—ढोला ने याचकों को विदा दी और महल मे आया । ढोला के मन में मारू के मिलन के उत्साह से आनद हुआ ।

---

२०७—चन्दामुपि (ख) । गमण (ख) । काटिहर=दीरघ (ग) । कंचण (ग) । वरणा (ख. ग) । वालहा (ख. ग) वलहा (घ) । आव (ग) आई (ख) । मिलेसि (ख. ग) ।

२०८—मन (ख. ग) । आवर (ग) आरित (घ) । सांभळ (ख) । विन (ग) । लहंत (ख) गिनंत (ग) ।

२०९—सोवण (ख) । जडत (क) । सणगार (ख) सिणगार (क) सिंगरि (घ) । नॉखौ (क) नांख्या (घ) दळद (क. घ) दरिद्र (ग) ।

२१०—हुवौ (ख) । तणे (ख) । उछाह (ख) ।

## ( ढोला की आतुरता )

मन सींचाणउ जइ हुवइ, पाँखाँ हुवइ त प्राँण।
जाइ मिलीजइ साजणाँ, डोहीजइ महिराँण ॥२११॥
आडा डूँगर वन घणा, ताँह मिलीजइ केम।
ऊलाळीजइ मूँठ भरि मन सींचाणउ जेम ॥२१२॥
इहाँ सु पंजर मन वहाँ, जय जाणइला लोइ।
नयणा आडा वींझ वन, मनह न आडउ कोइ ॥२१३॥
जिउँ मन पसरइ चिहुँ दिसद, जिम जउ कर पसरंति।
दूरि थकाँ ही सज्जणाँ, कंठा ग्रहण करंति ॥२१४॥

## ( ढोला माळवणी संवाद )

माळवणी सिणगार सझि, आई वालँभ पास।
मन संकोची पदमिणी, प्रीतम देखि उदास ॥२१५॥

---

२११—यदि मन बाज पक्षी हो और प्राण पाँखें हों तो महारण्य को उलाँघा जाय और प्रियतमा से जा मिला जाय।

२१२—बीच मे बहुत से पर्वत और वन हैं, उस ( प्रियतमा ) से कैसे मिला जाय। बाज की भाँति मन को मूँठ भरकर उड़ा दिया जाय।

२१३—मेरा देहपिंजर तो यहाँ है और मन वहाँ है। वास्तव मे यदि लोग समझें तो यद्यपि आँखों के अवरोधी घने जगल हैं परतु मन का अवरोधी कोई नहीं।

२१४—जिस प्रकार मन चारो दिशाओं मे प्रसरित हो जाता है उसी प्रकार यदि हाथ भी प्रसरित होते तो दूर बसती हुई प्रियतमा को गले से भेंटता।

२१५—शृगार सजाकर मालवणी प्रियतम के पास आई, परतु प्रियतम को उदास देखकर वह पद्मिनी मन मे सकुचित हो गई।

---

२११—जो (क घ.)। हुवै परांण ) ख)। सज्जनां (ख)। डोढहीजै (क)।
२१२—वीझ वन=वन घणा (क)। वीन वीन (घ)। तिहीं (ख)।
२१३—केवल (च) मैं।

२१४—जे (ख) जिस (झ)। चहुँ दिसां (ख)। ज्युं (क) त्यौं (ख) तिम (झ)=जिम। जे=जउ (क. ख)। पसरंत (क. ख)। दूर (क)। वसता=थकां ही (क. ख)। साजणा (ख)। ग्रहा न ( क)। करन्त (क)।
२१५—मजि (ख)। प्रिय पास जे=सिणगार सजि (ग)। देखी प्रीय उदास (ख), देखी चित उदास (ग)।

ढोलइ मनह विमासियउ, साँच कहइ छइ एह।
करह झेक्कि दोनूँ चढ्या, कूँट न संभाळेह ॥६३७॥

[ प्रिउ ढोलउ, त्री मारुई, करहउ कूँ कूँ व्रन्न।
ऊमर दीठा एकठा, वड़ा ज तीन रतन्न ॥६३८॥ ]

ऊमर दीठी मारुई, डौंभू जेही लंकि।
जाँणे हर सिरि फूलड़ा, डाके चढ़ी डहक्कि ॥६३९॥

ऊमर ऊतावळि करइ पल्लाणियाँ पवंग।
खुरसाणी सूधा खयंग चढिया दळ चतुरंग ॥६४०॥

---

६३७—ढोला ने मन मे सोचा कि यह सच कहती है। तब ऊँट को बिठाकर दोनों चढ़ गए परतु ऊँट के पैर के बधन की ओर ध्यान नहीं दिया।

६३८—पति ढोला, स्त्री मारवणी और कुकुम वर्णवाला ऊँट—इन तीन बड़े रत्नों को ऊमर ने एक ही साथ जाते देखा।

६३९—ऊमर ने बर्र जैसी ( पतली ) कमरवाली मारवणी को देखा। वह ऊँट पर चढ़ी डहडहा रही थी मानों महादेवजी के सिर पर फूल डहडहा रहे हों।

६४०—ऊमर ने जल्दी करके घोड़ों पर जीन कसे। सीधी खुरासानी तलवारों को लेकर चतुरगिनी फौज बढ़ी।

---

६३७—मन (न)। करहो (क ख ग घ)। झेक (ख. ग)। दूने (घ. त) दूनू (क) बिन्हे (न)।

६३८—मारू हदे देसमें दीठा तीन रतन्न।
इक ढोलो इक मारवी करहो कूँकूँ व्रन्न॥ (न)

नोट—केवल (ट) और (न) में।

६३९—डिभू (च ज)। जेहै (ज) जेही (च)। लंकि (ख)। सिर (च ज)। चढी (थ)। डम्क्कि (थ)।

६४०—ऊमरि (थ)। अति ऊतावलि (थ)=ऊतावळि। पाथर्‌या (ज) सही (थ)=खयंग। चढियो (ज)।

ऊँमर दीठा जावता, हळहळ करइ करूर।
एराकी ओखभिया, जइसइ केती दूर ॥६४१॥
मारू स्रवणे संभळी, वळि दीठी नयणेह।
ऊमर खड़इ उतॉमळा लागउ अधिकउ नेह ॥६४२॥
ऊॅमर विच छेती घणी घाते गयउ जिहाज।
चारण ढोलइ सॉमुहउ आइ कियउ सुभराज ॥६४३॥
चारण ढालइनूँ कहइ, किस गुण आया, राज।
ऊपर थे विन्हैं चळ्या, करह कूट किण काज ॥६४४॥

---

६४१—ऊमर ने उनको जाते हुए देखा और वह क्रूर (दुष्ट) हलबड़ी करने लगा। उसने घोड़े पीछे दौड़ा दिए और कहने लगा कि कितनी दूर जायगा।

६४२—ऊमर ने मारवणी (के रूप) को कानो से सुना ही था अब ऑखों से देख लिया। इसलिये अधिक लगन लगा हुआ ऊमर घोड़ों को शीघ्रता के साथ दौडाने लगा।

६४३—जहाज (ऊॅट) ऊमर और अपने बीच मे बहुत फासला डाल गया। इसी समय एक चारण ने ढोला के सामने आकर शुभराज किया।

६४४—फिर चारण ढोला से कहने लगा—आप किस बूते पर यहॉ तक आए। तुम दोनों तो ऊपर चढ़े हो फिर ऊॅट के पैर मे बधन किसलिये ?

---

६४१—हरहळ (ग)। कळहळ (झ)। जावै (क. ग) जस्यै (झ)।

६४२—नित सुणी (क. त)=सभळी। वळ (ग) वळी (ख)। ऊँतावळा (ख. ग) उतावळौ (झ)। अधिक स्नेह (क. ख)।

६४३—विच (ख ग)। पडी (ख)=घणी। संमहौ (ख)। साल्ह साम्हो (क घ)=ढोलइ सामुहउ। आय (ग) मिल्यौ (क)=आइ। तास करै (क घ)= कियौ।

केवल (क ख. ग घ त) मे।

६४४—सुं (क घ)=नूँ। वेउं (ख)। करहौ (क ग घ)। कूटयौ (क. ग घ.) कूटै (ख)।

केवल (क. ख. ग. घ. त) में।

कूट कटाड़ी दे छुरी उणही कर तिण तास।
चारण, तूँ देखइ जिसा, कहिज्यउ ऊँमर पास ॥६४५॥
बीजइ दिन ऊँमर मिल्यउ, पह ऊगतइ सूर।
ढोलउ - मारू एकठा, कहि, केतीहेक दूर ॥६४६॥
ऊँमर, सुणि मुझ बीनती, दउड़ि म मार तुरंग।
करहउ लँघियउ कूटियउ आडावळ वड वंग ॥६४७॥
ऊँचा डूंगर, विखम थळ, लागा फिर तारेहि।
कूट्यइ करहइ लंघिया, घोड़ा म म्मारेहि ॥६४८॥

---

६४५—तब उसने चारण को छुरी देकर उसी के हाथ से उस (ऊँट) का बंधन कटवाया। और चारण से कहा,—हे चारण, तुम हमको जैसा देखते हो, जाकर वैसा का वैसा ऊमर से कह देना।

६४६—(चारण वहाँ से चला।) दूसरे रोज सूर्य के उदय होते हुए मार्ग में ऊमर मिला (और उससे पूछने लगा कि) बताओ, ढोला और मारवणी, जो एक साथ जा रहे हैं, कितनी दूर पर हैं?

६४७—(उत्तर में चारण ने कहा)—हे ऊमर, मेरी प्रार्थना सुनो, बेचारे घोड़ों को दौड़कर मत मार डालो। (वहाँ तो) पैर बँधा हुआ ऊँट आडावळा की महान् घाटी को लाँघ गया है।

६४८—ऊबड़ खाबड़ भूमि को और ऊँचे पहाड़ों को, जो मानो तारों से बातें करते हैं, ऊँट पैर बँधे हुए ही लाँघ गया है। (अब) तू घोड़ों को दौड़ाकर मत मार।

---

६४५—कढि कटारी (ख. ग) = कूट कटाडी। काटे कूटौ तास (ख. ग) काटे बंधण तान (झ)=उणही कर तिण तास। जिसी (क) तिसौ (ख)।
केवल (क. ख ग. ध. त झ) में।

६४६—अह (क ध)। कहो स (क. घ)=कहि। केती (क ध)=केतीहेक। एक (ग) इक (झ)=हेक। कहो स केती (त)=कहि केती हेक। दूरि (क)।
केवल (क ख ग ध त झ) में।

६४७—सुणी (ख)। बीनती (क)। न (ख)=म। करहे (ख)। कूँटै करहै लघीया (क ग)। उळघीयौं (ध)। आडवळारो वंग (ख)।
केवल (क ख. ग. ध त) में।

६४८—ऊचा (च)। पंथ (ज)=डूंगर। लगा (ज)। कुंट्यौ (ज) कुहटे (थ)। मा (थ)। गी पिण त्रिण पाँवाँ थका मति घोडा मारेह [(ज) में द्वितीय पंक्ति]।

कूटि कटाड़ी इणि करह, हिव नरवर नेड़ेह।
ऊँमर, सुणि सुझ वीनती, घोड़ा म म्मारेह ॥६४६॥

( ढोला का नरवर लौट आना )

ऊँमर मन विलखउ हुयउ चारण वचन सुणेह।
उणिहि ज पँथ पाछउ वळ्यउ, साल्ह निचत करेह ॥६५०॥
ढोलउ नरवर आवियउ मंगळ गावइ नार।
उछव हुवउ आयउ घरे हरख्यउ नगर अपार ॥६५१॥

( दंपति विनोद )

साल्हकुमार विलसइ सदा काँमिण सुगुण सुगात।
माळवणीनूँ एक निस, मारवणी दुइ रात ॥६५२॥

---

६४६—ढोला ने इन्हीं हाथों से ऊँट का बंधन कटवाया है और अब तो वह नरवर के निकट होगा। हे ऊमर, मेरी विनती सुन, घोड़ों को मत मार।

६५०—चारण के वचन सुनकर ऊमर मन मे उदास हो गया और उसी मार्ग से वापिस लौट गया और इस प्रकार साल्हकुमार को निश्चित कर गया।

६५१—ढोला नरवर लौट आया। वहाँ नारियाँ मंगल गीत गाने लगीं और उत्सव होने लगा। ढोला घर लौट आया (यह सुनकर) सारा नगर बहुत हर्षित हुआ।

६५२—अब साल्हकुमार सद्गुणवती और सुंदरी नारियों के साथ नित्य

---

६४६—कूँट (क)। करढ (क. घ) = करह। नळवर। (ग)। गढ नेडेह (क घ)=नेडेह। छै तेह (झ)=नेडेह। सुण (ग)। न (ख ग)=म। घोडा दौड न मारेह (झ)।

केवल (क ख. ग. घ. झ त) में।

६५०—मनह (ख)। कियौ (क. घ)। भणेह (झ)=सुणेह। उण (क. ग)। नचीत (ख)।

केवल (क. ख. ग घ. झ. त) मे।

६५१—नळवर (घ)। नारि (क. ख)। हूवा (ग) करि (क. घ)= हूवो। आया (ग) हरख्या (क)।

६५२—कामणि (ग)। निशि (क)। मारवणी (ख) = माळवणी। राति (ग. त)।

केवल—(क. ख. ग. ए. त) मे।

मारवणी नइ माळविण ढोलउ तिण भरतार।
एकणि मंदिर रँग रमइ, की जोड़ी करतार ॥६५३॥

( मारवाड़ की निंदा )

ततखण माळवणी कहइ, सॉभळि कंत सुरंग।
सगळा देस सुहॉमणा, मारू देस विरंग ॥६५४॥
वाळऊँ, बाबा, देसड़उ, पॉणी जिहॉ कुवॉह।
आधीरात कुहक्कड़ा, ज्यउँ माणसॉं मुवॉह ॥६५५॥

---

सुख भोगने लगा। उसने मालवणी को एक रात और मारवणी को दो रातें दीं ( एक रात मालवणी के साथ रहता और दो रात मारवणी के साथ )।

६५३—मारवणी, मालवणी और उनका पति ढोला एक ही महल में आनंद से रंग मनाते हैं। विधाता ने यह ( अपूर्व ) जोड़ी बनाई।

६५४—उस समय मालवणी कहती है—हे रसिक कंत, सुनो, सारे देश सुहावने हैं, किंतु एक मारू देश ( मारवाड़ ) ही विरंगा ( नीरस ) है।

६५५—हे बाबा, ऐसा देश जला दूँ जहॉ पानी गहरे कुँवों मे मिलता है और जहॉ पर ( लोग ) आधी रात को ही पुकारने लगते हैं मानों मनुष्य मर गए हों।

---

६५३—मारू अर माळवणी ( क. ख ग व )। ढोलै ( क ख ग व ) त्याहरे ढोलो ( न )=ढोलो तिण। एकण ( ग. न ) सुखे ( न )=रँग। रँग में ( क ग )=रँग रमइ। कीई ( ग ) करि ( न )=की।

केवल ( क ख. ग व न ) में।

६५४—सँभळ ( न )। सिगळा ( ग )।

केवल ( क ग ग व ) में।

६५५—बाळूँ ( क ख ग व न )। बाबा वाळूँ ( च थ )। ढोला प्रीतम (न)=बाबा। जहॉं पाणी ( क ख ) जिहॉं पॉंणी ( ज. थ. न. च )। कुणहि (च) कुवेह (ज) कूआ (न) कूवेहि (थ) राते (न) रातइ (थ)। पुंकारण (च) कूकवा (ज) कुकुयउ (थ) कूकुआ ( न ) बिहांवणौ ( क. ख. ग. घ )= कुहक्कड़ा। ज्यौं ( क ख. ग व ) जिउ (च) जाणें (ज) जिम (न)। मांणिसां (न) माणस (च. न)। मुणहि (च. थ) मुवेह (ज) मूआह (न) मुवां (ग)।

वाळउँ, बाबा, देसड़उ, पाँणी संदी ताति।
पाणी केरइ कारणइ प्री छंडइ अधराति ॥६५६॥

[ वाळूँ, ढोला, देसड़उ, जइँ पाँणी कूँवेण।
कूँ कूँ वरणा हथ्थड़ा नहीं सुँ घाढा जेण ॥६५७॥ ]

बाबा, म देइस मारुवाँ, सूधा एवाळाँह।
कंधि कुहाड़उ, सिरि घड़उ, वासउ मंझि थळाँह ॥६५८॥

बाबा, म देइस मारुवाँ, वर कूँआरि रहेसि।
हाथि कचोळउ, सिरि घड़उ, सीचंती य मरेसि ॥६५९॥

---

६५६—हे बाबा, उस देश को जला दूँ जहाँ पानी का भी कष्ट है और पानी (निकालने) के लिये प्रियतम आधी रात को ही छोड़कर चले जाते हैं।

६५७—हे ढोला, उस देश को जला दूँ जहाँ पानी गहरे कुँवो मे मिलता है और जहाँ कुंकुमवर्णवाले सुदर हाथ उसको नहीं निकालते।

६५८—बाबा, मारू देश मे सीधे सादे भेड़ चरानेवालों को मुझे मत देना (विवाहना), जहाँ कधे पर कुल्हाडा और सिर पर घड़ा रखना पड़ेगा और थळी (मरुभूमि) के बीचों बीच रहना पड़ेगा।

६५९—बाबा, मुझे मारू देश मे मत देना, कुमारी चाहे रह जाऊँ।

---

६५६—वाळूँ (क. ख. ग. घ) वाळुँ (न)। बाबा वाळूँ (च. थ)। पांणि (च)। जहाँ पाँणी की (क ख. ग. घ)=पांणी सदी की (क. ख. ग घ. न) हंदी (ज) हुती (च)। तात (क. ख ग. घ) वात (च थ)। धण एकली सुइ रहे (क. ख ग. घ, न) एक घडी के कारणें (ज)=पांणी केरइ कारणइ। प्रीव (ज) प्रिय (थ)। सीचै (क. ख ग. घ. न) छांडै (ज)=छंडइ। आधी (च ग थ)। रात (ज. क. ख. ग. घ)।

६५७—केवळ (ज) मे।

६५८—न (च थ)=म। देईस (क ख. ग. घ. झ) मारवाडि (ज) मारुई (च थ)। जावा (ज. थ. च)=सूधा। गोवाळांह (क. ख. ग. घ न) एहवळाँहँ (ज)। सिर (क ख. ग. घ. ज)। मझि (थ) मझि (क. ख. ग. घ)।

६५९—न (च. थ)। देई (ग. च. ज)। मारुइ (च. थ) मारुवाडि (ज)। थळि (च) वळि (थ)। कुमारि (क. ख. ग. घ) कुँआरि (च. ज) कुँवारी (थ)। राह (थ)। हुचै पेट भरेस (ज)=वर कूँआरि रहेसि। हाथ (च. ज. क. ख. ग. घ)। सिर (क. ख ग घ. च. ज)। पांणी भरति (ज) सीचता (थ) सीचंती (क. ख. ग. घ) सीचतौ (झ)=सीचंती य। कूवाह (थ)=मरेसि।

मारू, थाँकइ देसड़इ एक न भाजइ रिड्डु।
ऊचाळउ क अवरसणउ, कइ फाकउ, कइ तिड्डु ॥६६०॥

जिण भुइ पन्नग पीयणा, कयर-कँटाळा रूँख।
आके फोगे छाँहड़ी, हूँछाँ भाँजइ भूख ॥६६१॥

पहिरण - ओढण कंबळा, साठे पुरिसे नीर।
आपण लोक उभाँखरा, गाडर छाळी खीर ॥६६२॥

---

वहाँ हाथ में कटोरा (जिससे घड़े में पानी भरा जाता है), और सिर पर घड़ा, इस प्रकार पानी ढोती ढोती ही मर जाऊँगी।

६६०—हे मारवणी, तुम्हारे देश में एक भी कष्ट दूर नहीं होता, या तो ऊचाळा होता है, या वर्षा नहीं होती, या फाका या टिड्डी आ पड़ती है (एक न एक कष्ट सदा लगा ही रहता है)।

६६१—(तुम्हारा देश ऐसा है) जिस भूमि में पीणे साँप हैं, जहाँ करील और ऊँटकटारा घास ही पेड़ गिने जाते हैं, जहाँ आक और फोग के नीचे ही छाया मिलती है और जहाँ भुरट नामक कँटीली घास के बीजों से ही भूख दूर होती है।

६६२—जहाँ पहिनने ओढ़ने के लिये कंबल ही मिलते हैं, जहाँ साठ पुरुष नीचे पानी मिलता है, जहाँ लोग स्वयं भ्रमणशील (?) हैं, और जहाँ भेड़ और बकरी का ही दूध मिलता है।

---

६६०—मारवाड़िकै (झ) मारवाड़कै (न) मारुआड़ि कै (क-भू, थ)=मारू थाँकइ। देसमैं (झ न) देस मांहि (क-भू) देस मइँ (थ)। मारूकोइ देसमांहि (च)। तीजे (क. ख) जावै (न) जाइ (च) जाई (थ) जाग्रै (क-भू) भाजइ। रीड (क ख) रडु (क-भू) पीड (न. झ) रिड (ग)। कबही होई (ग) कबही हुवै (न) कब्ही होइ (च) कदीही होई (थ)=ऊचाळउ क। अवरसणा (क-भू)। कबही मेह बरसे नहीं (झ)। का (क. ख. घ)=कइ। पाका (ग) फाकउ (क. ख ग. घ.झ)। का (क.ख)। कबही फाका (न)=कइ फाका कइ। तीड (क ख.ग.न.झ)।

६६१—पीवणा (थ)। जिहाँ छै मांगर रूखड़ो (ज)=जिण भुइ पन्नग पीयणा। कटाळो (ज) कूवा कठै (थ)=कयर कँटाळा। हुंचै (ज) फूंगा (घ)। मुख (थ)। हुंचा तणा भुरठ (थ)।

६६२—पहरणा (ज)। पुरसे (च)। देस खरो ही मंखरो (ज)।

( मालव देश की निंदा )

वळती मारवणी कहइ, मारू देस सुरंग।
वीजा तउ सगळा भला, माळव देस विरंग ॥६६३॥
वाळूँ, वावा, देसड़उ, जहाँ पाँणी सेवार।
ना पणिहारी झूलरउ, ना कूवइ लैकार ॥६६४॥
वाळूँ, बाबा, देसड़उ, जहाँ फीकरिया लोग।
एक न दीसइ गोरियाँ, घरि घरि दीसइ सोग ॥६६५॥

( मारवाड़ की प्रशसा )

मारू देस उपन्निया, तिहाँ का दंत सुसेत।
कूम्फ बची गोरंगियाँ, खंजर जेहा नेत ॥६६६॥

---

६६३—उत्तर मे मारवणी कहती है कि मारू देश सुरगा है, और सब देश तो अच्छे हैं पर मालव देश विरंगा है।

६६४—बाबा, उस देश को जला दूँ जहाँ पानी पर सेवार छाया रहता है और जहाँ न तो पनिहारिनों का झुड आता जाता रहता है और न कूँवों पर पानी निकालनेवालों का लयपूर्ण शब्द ही होता है।

६६५—बाबा, उस देश को जला दूँ जहाँ के लोग फीके ( नीरस ) हैं, जहाँ एक भी गोरी ( सुदरी ) दिखाई नहीं देती, और जहाँ ( काले वस्त्र पहनने का रिवाज होने के कारण ) घर-घर शोक छाया-सा दिखाई देता है।

६६६—जो मारू देश मे उत्पन्न हुई है उनके दाँत बड़े उज्जवल होते हैं, वे कुंम्फ पक्षी के बच्चो की भाँति गौर वर्ण होती हैं और उनके नेत्र खंजन जैसे होते हैं।

---

६६३—मारू (क. ख)=माळव। वळ बीजा केइ क भला पिण मालव देस विरंग (न)।

६६४—ललकार (भ)।

६६५—प्रातम (न) = बावा। फीकरिया (ग. न)। गोरड़ी (न) घर घर (क. ख. न)।

६६६—उपनीया (ग)। ताहकां (ग)। सपेत (ग) सुस्वेत (च)। कूंम्की (ग)। वचा (ग)। खंज गली लांग अगिया (थ)।

मारू देस उपन्नियाँ, सर ज्यउँ पध्धरियाह।
कड़वा कदे न बोलही, मीठा बोलणियाह ॥६६७॥
देस निवाणू, सजळ जळ, मीठा बोला लोइ।
मारू कॉमिणि दिखणि धर हरि दीयइ तउ होइ ॥६६८॥
देस सुरंगउ, भुइं निजळ, न दियाँ दोस थळाँह।
घरि घरि चंद वदन्नियाँ, नीर चढइ कमळाँह ॥६६९॥
सुणि, सुंदरि, केता कहाँ मारू देस वखाँण।
मारवणी मिळियाँ पछइ जाणयउ जनम प्रवाँण ॥६७०॥
झगड़उ भागउ गोरियाँ, ढोलइ पूरी सख्ख।
मारू हळियाइत हुई; पाँमी प्रीच परख्ख ॥६७१॥

---

६६७—मारू देश में उत्पन्न हुई स्त्रियाँ तीर की भाँति सीधी होती हैं, वे कभी कटुवचन नहीं बोलतीं और स्वभाव से ही मीठी बोलनेवाली होती हैं।

६६८—वहाँ की भूमि नीची और उपजाऊ है, पानी स्वच्छ एवं स्वास्थ्यप्रद है, और लोग मीठे बोलनेवाले हैं। ऐसे मारू देश की कामिनी, ईश्वर ही दे तो, दक्षिण की भूमि में मिल सकती है।

६६९—ढोला कहता है—

( मारवाड़ का ) देश सुरंगा है, यद्यपि भूमि निर्जल है—थळी को दोष मत दो—वहाँ जल पर खिले हुए कमलों के समान, घर-घर चंद्रवदनी स्त्रियाँ हैं।

६७०—हे सुंदरी, सुनो, मैं मारू देश का कितना बखान करूँ। मारवणी के मिलने के बाद मैंने जन्म को प्रमाणित ( सफल ) जाना है।

६७१—ढोला ने मारवणी की साख भरी ( समर्थन किया ), और दोनों

---

६६७—सरि जिम (ज) पधरीयाह (ज ग) पधरीयाँ (च)। कडुआ बोल न जाणही (ध) कडवा बोल ण बोलही (ज) कडवा बोल ण जाणही (च) सो मीठा (च)=मीठा।

६६८—निवाणि (ज)। जळ सजळ (थ)। बोली (ज थ)। दखण धरा (च) दखिण धर (ध)। जे हरि (ज) जौ हरि (च)=हरि। जे हरि दिय त होइ (ध)।

६६९—कमळ (ग)। वदनीया (ग)। चंदा (क)। चढौ (ध)

६७०—कहुँ (च) कहू (थ)। पछै (ध)। जाणां (च) जाण्या (थ)।

६७१—दे त्रियाँ (ग ज)। कँवरै (ज)=ढोलै। सखिख (च) साख (ज) माखि (थ)। रळिआइत (ज थ)। पीव (ज) परख (ज)।

माळव-देस विखोडिया, मारू किया वखाण ।
मारू सोहागिण थई सुंदरि सगुण सुजाण ॥६७२॥
जिम मधुकर-नइँ केतकी, जिम कोइल सहकार ।
मारवणी-मन हरखियउ तिम ढोलइ भरतार ॥६७३॥

उपसहार

आणद अति, ऊछाह अति नरवर मॉहे ढोल ।
ससनेही सयणॉ-तणॉ कळिमॉ रहिया बोल ॥६७४॥

———

स्त्रियों का झगडा मिट गया । मारवणी आनदित हुई । उसने प्रियतम के प्रेम की परीक्षा पा ली ।

६७२—ढोला ने मालव देश की अप्रशसा की और मारू देश की प्रशंसा की । इस प्रकार सद्‌गुणवती और चतुर मारवणी सौभाग्यवती हुई ।

६७३—जिस प्रकार केतकी से मधुकर का, और जिस प्रकार आम्रवृक्ष से कोकिल का मन हर्षित होता है उसी प्रकार ढोला पति से मारवणी का मन हर्षित हुआ ।

६७४—अत्यत आनंद और बड़े उत्सवो के साथ ढोला नरवर मे रहने लगा । उन प्रेमी स्नेहियों की वार्ता इस कलियुग मे रह गई है ।

६७२—मालवणी (क ख. घ. न) । बिखोडियो (ग. न) । कीयां (न) । सोहागणि (क ख) सुहागण (ग) । हुई (न) = थई । सुगुण (ग न) ।

६७३—सिर (न) = नइँ । सुं (न)=मन । ज्यो (क ख ग) = तिम । सु ढोलौ (ग) = ढोलइ । ढोळो (न) । ज्युं हंस सोहै मांनसर ज्युं ढोलौ मारूरै भरतार [ (क) मे द्वितीय पक्ति ] ।

६७४—अधिक (न) = अति । वाज्या (न) = माँहे । ससनीहौ (क ख) । सयणां (ग न) । तणौ (क ख) तणी (न) । मैं (ग न) । रहियौ (ग) ।

# नोट

परिशिष्ट मे भिन्न भिन्न प्रतिलिपियों मे उपलब्ध पद्य अथवा गद्य का वही अंश दिया गया है जिसका हमारे अनुसार वाचक कुशललाभ से पूर्व की 'ढोलामारूरा दूहा' की असली प्राचीन प्रति में, यदि प्राप्य होती तो, होना संभव नहीं था।

जो दोहे मूल में रख लिए गए है उनकी सख्या, मूल के अनुसार, परिशिष्ट में उद्धृत प्रतिलिपियों में दे दी गई है जिससे यदि कोई विद्वान् उन प्रतिलिपियों के पूर्ण रूप को खड़ा करना चाहे तो, सख्याओं के स्थान पर मूल के उन्हीं संख्याओंवाले दोहों को रखकर, सहज ही में कर सकते हैं।

# परिशिष्ट ( १ )

## टिप्पणी

## शीर्षक

ढोला—अप० ढोल्ला। इसकी व्युत्पत्ति संस्कृत के दुर्लभ शब्द से हुई बताई जाती है ( दुर्ल्लभ, दुल्लभ, दुल्लह, डुल्लह, ढोल्लह, ढोल्ल, ढोल्ला )। अपभ्रंश कविता में यह शब्द नायक के अर्थ में आता था। हेमचंद्र के प्राकृत व्याकरण के अपभ्रंश भाग में यह शब्द तीन बार आया है[1] और तीनों बार नायक के अर्थ में। प्राकृत[2]-पिंगल-सूत्र में भी एक स्थान पर यह शब्द आया है और टीकाकारों ने यहाँ पर उसका अर्थ ढोल किया है पर वीर, नायक, नेता यह अर्थ भी किया जा सकता है।

राजस्थानी भाषा में यह शब्द बहुत प्रचलित रहा है और आज भी है। राजस्थान की ग्रामीण कविता एवं गीतों में इसका बहुत प्रयोग हुआ है। इसका अर्थ नायक, पति या वीर होता है और यह बहुधा संबोधन में ही प्रयुक्त होता है। दो चार उदाहरण नीचे दिए जाते हैं—

( १ ) गोरी छाई छै जी रूप, ढोला, धीराँ-धीराँ आव।

---

१. ( १ ) ढोल्ला सामला, धण चंपावण्णी। ( ८-४-३३० )

( २ ) ढोल्ला, मइँ तुहुँ वारिया, मा कुरु दीहा माणु।
णिद्दए गमिही रत्तडी, दडवड होइ विहाणु॥ ( ८-४-३३० )

( ३ ) ढोल्ला; एह परिहासडी अइभ न कवणहिं देसि।
हऊँ झिज्जउँ तउ-केहिँ, पिअ, तुहुँ पुणि अन्नहि रेसि॥ (८-४-४२५)

२ ढोल्ला मारिय ढिल्लि महँ मुच्छिउ मेच्छ-सरीर।
पुर जज्जल्ला मंतिवर चलिअ वीर हम्मीर॥
चलिअ वीर हम्मीर पाअ - भर मेइणि कंपइ।
दिगमग णह अंधार धूलि सुररह आच्छाहिइ॥
दिगमग णह अंधार आण खुरसाण कउल्ला।
दरमरि दमसि विपक्ख मारु ढिल्ली मह ढोल्ला॥

( २ ) सावण खेती, भँवरजी, थे करी जी, हाँजी ढोला, भादूड़े करयो छो निनाण। सीट्याँरी रुत छाया, भँवरजी, परदेश में जी, ओ जी म्हाँरा घणा-कमाऊ उमराव, थाँरी प्यारी ने पलक न आँवड़े जी।

( ३ ) गोरी तो भीजै, ढोला, गोखडे, आली जो भीजै जी फौजाँ माँय। अब घर आय जा आसा थारी लग रही हो जी।

( ४ ) दूधाँने सीं चावो ढोला जीरो नीं बूडो ओ राज।

हमारी समति मे यह ढोला शब्द किसी व्यक्ति के नाम से प्रसिद्ध हुआ है। किसी प्रसिद्ध लोकप्रिय व्यक्ति का नाम ढोला ( स० दुर्लभराज ) रहा होगा और बाद मे उसका नाम नायक के अर्थ मे प्रचलित हो गया होगा। राधा और कृष्ण वास्तविक व्यक्ति थे परतु अत मे वे समस्त कविता के नायक-नायिका हो गए। यह ढोला या दुर्लभराज कौन था यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता पर हमारा अनुमान है कि यह ढोला इसी ढोलामारूरा दूहा काव्य का नायक था। यह ढोला एक ऐतिहासिक व्यक्ति है। वह जयपुर के राजवश का पूर्व पुरुष था। जयपुर का कछवाहा राजवश पहले नरवर में राज्य करता था। इस नरवर को नल नाम के राजा ने बसाया था और इसी नल का पुत्र ढोला था। ढोला की दो तीन पीढियों के बाद कछवाहे राज-पुताने मे चले गए और वहाँ राज्य करने लगे। इतिहास के अनुसार ढोला का समय सवत् १००० के आसपास आता है। नैणसी ने अपनी ख्यात में लिखा है कि इस ढोला के दो स्त्रियाँ थीं जिनमें एक मारवाड की और दूसरी मालवे की थीं। राजस्थान के प्रसिद्ध ऐतिहासिक मुशी देवीप्रसादजी लिखते हैं कि आमेर के कछवाहों की लबी चौड़ी वशावली में लिखा है कि नल नरवर का राजा था जिसकी रानी दमयती थी और ढोला उसका बेटा था जो बहुत बलवान् और स्त्रियों का रसिया था। वह मारवणी नाम की एक स्त्री को बहुत प्यार करता था। ढोला और मारवणी के विवाह तथा प्रेम की कथा का राजस्थान में बहुत प्रचार हुआ और ढोला मारू ये नाम घर घर में प्रसिद्ध हो गए। धीरे धीरे इन्होने इतनी लोकप्रियता प्राप्त कर ली कि ये नायक-नायिका के साधारण अर्थ मे प्रयुक्त होने लगे।

मारू—स० मरु से। इसका अर्थ है मरु का या मरु की। यहाँ यह शब्द स्त्रीलिंग है। इस शब्द के अनेक रूपातर मिलते है जैसे मारू, मारुवी, मारवी, मारुवणी, मारवणी, मारवण, मरवण। राजस्थान मे रानी का नाम प्रायः देश के नाम पर रख दिया जाता है, जैसे मीराँ के लिये मेड़तणी राणी (मेड़तावाली

रानी )। इसी प्रकार ढोला की इस रानी का नाम मारवणी प्रसिद्ध हुआ। उसकी दूसरी रानी मालवा की थी और वह माळवणी ( माळवे की ) नाम से प्रसिद्ध थी। कभी कभी कन्या का नाम भी अपने देश पर रख दिया जाता है। सभव है, ढोला की स्त्री मारवणी का यह नाम उसके पितृगृह का ही रखा हुआ हो।

ढोला की भाँति मारू या मारवण शब्द भी राजस्थान मे खूब प्रचलित रहा है। गीतों आदि मे इसका बहुत प्रयोग मिलता है। वर्तमान काल में नायिका के अर्थ में मारू शब्द नहीं आता, मारवण या मरवण आता है। मारू का प्रयोग अब पुँल्लिग मे, नायक के अर्थ में होता है और वह कभी कभी ढोला शब्द के साथ भी आता है। नीचे कुछ उदाहरण दिए जाते है—

( १ ) उर चवडी, कड़ पातळी, ठावो-ठावो मंस।
ढोला, थारी **मारवण** पाबासररो हस॥

( २ ) **मारवण** थारे तो नैणाँरो पाणी लागणो।
हो प्यारी **मारवण**, थारा नैणाँरो पाणी लागणो॥

( ३ ) मदछकिया महाराज, थाँने कण तो पियाई दारूडी।
बोलो नी, दारूरा **मारू**, पूछै थाँरी **मारूड़ी**॥

( ४ ) इतरा मे, **ढोला-मारू**, थे ही जी गँवार। नित उठ घुडला थे कसो जी म्हाँरा राज। इतरा में, **मरवण**, म्हे ही ए सपूत, नित उठ रण में म्हे ही चढाँजी म्हारा राज।

मारू इस काव्य की नायिका है। यह पूगळ के परमार राजा पिंगळ की कन्या थी। सभव है कि इसकी कथा के अत्यत प्रसिद्ध होने के बाद व्यक्तिवाचक मारू या मारवणी शब्द जातिवाचक बन गया हो और नायिका के अर्थ मे प्रयुक्त होने लगा हो।

रा—पश्चिमी राजस्थानी ( मारवाड़ी ) मे सबधकारक का चिह्न रो ( पुरानी वर्त्तनी मे रउ या रौ ) है। हिंदी की भाँति राजस्थानी मे भी भेद्य के अनुसार यह चिह्न बदल जाता है—

| | |
|---|---|
| पुँल्लिग एकवचन—रो ( रउ, रो ) | = ( हिं० ) का |
| पुँल्लिग बहुवचन—रा | = ( हिं० ) के |
| विकारी रूप ( पुँल्लिग )—रे ( रइ, रै ) | = ( हिं० ) के |
| ( स्त्रीलिंग )—री | = ( हिं० ) की |

प्राचीन राजस्थानी कविता में रो के स्थान पर अन्यान्य संबंध कारक के प्रत्यय भी प्रयुक्त हुए हैं। जैसे—को ( पूर्वी राजस्थानी और ब्रज ), नो ( गुजराती ), चा ( मराठी ), जो ( सिंधी ), दो ( पंजाबी )।

रो प्रत्यय की उत्पत्ति प्रा० और अप० केरो-केरउ प्रत्यय से हुई है।

दूहा—अप० हिं० दोहा। इस शब्द की व्युत्पत्ति संस्कृत दोधक या दोग्धक शब्द से की जाती है। हमारी सम्मति में दोहा अपभ्रंश का ही शब्द है। यह छंद दो पंक्तियों में लिखा जाता है इसी कारण इसका यह नाम पड़ा है। राजस्थानी में यह दूहो ( बहु० दूहा ) कहलाता है। अपभ्रंश काल से यह साहित्य का सबसे अधिक लोकप्रिय छंद है। छोटे होने के कारण इसको याद रखने में सुभीता होता है। राजस्थान में आज भी हजारों दूहे लोगों की जबान पर पाए जाते हैं।

राजस्थानी में दूहा छंद सब छंदों का मानो प्रतिनिधि है। अतः कभी कभी सामान्य छंद अर्थ में भी इसका प्रयोग कर दिया जाता है।

राजस्थानी में सोरठा भी दोहे के अंतर्गत समझा जाता है और उसे सोरठियो दूहा ( = सोरठ देश का दोहा ) कहते हैं। जैसे—

> सोरठियो दूहो भलो, भलो, भलि मरवणरी बात।
> जोबन छाई - धण भली, तारॉ छाई रात॥

राजस्थानी में दूहा चार प्रकार का होता है। चारों प्रकारों के नाम ये हैं—

( १ ) दूहो, ( २ ) सोरठो, ( ३ ) बड़ो दूहो या अंतमेळ दूहो—१–४ चरण ११ मात्रा के, २–३ चरण १३ मात्रा के, ( ४ ) तूँवेरी या मध्यमेळ दूहो—१–४ चरण १३ मात्रा के, २–३ चरण ११ मात्रा के। तुक सदा ११ मात्रावाले चरणों की ही मिलती है।

गाहा १—गाहा—अप० प्रा० गाहा, सं० गाथा। संस्कृत पिंगल में इस छंद का नाम आर्या है पर प्राकृत और अपभ्रंश में यह गाथा या गाहा नाम से ही प्रसिद्ध है। प्राकृत साहित्य का मुख्य छंद गाथा ही है। हाल कवि की गाथा सप्तशती इसी छंद में लिखी हुई है। गाथा छंद का प्रयोग बहुत पुराना है। प्राचीन बौद्ध साहित्य में पाली और संस्कृतमिश्रित गाथाएँ मिलती हैं जिनकी भाषा को कई विद्वानों ने भ्रमवश संस्कृत और पाली के बीच की भाषा माना है।

राजस्थानी मे ( और हिंदी मे भी ) गाथा छद का प्रयोग नहीं होता। राजस्थानी के प्राचीन आख्यानक काव्यो मे कहीं कहीं गाथाएँ मिलती है। वे उपदेशात्मक अवतरणो की भॉति आई है। इनकी भाषा बडी विचित्र प्राकृत अपभ्रश एवं राजस्थानीमिश्रित होती है। उसे टूटी फूटी प्राकृत कहना चाहिए। उससे प्राचीनत्व की झलक अवश्य उत्पन्न हो जाती है।

पूगंळि – पूगळ + इ ( अधिकरण का प्रत्यय ) = पूगळ मे।

पूगळ बीकानेर राज्य मे बीकानेर नगर से कोई ५० मील पश्चिमोत्तर मे है। पहले यहॉ परमार राजपूतो का राज्य था और पीछे यह जेशळमेर के भाटियो के अधीन हुआ। बीकानेर राज्य की स्थापना के समय यह एक स्वतत्र राज्य था और इसका शासक बडा प्रतापी एव प्रभावशाली था। बीकानेर के सस्थापक राव बीकोजी ने अपना प्रभाव बढाने के लिये उसकी राजकुमारी से विवाह किया। पीछे से यह बीकानेर राज्य मे मिला लिया गया। इस समय दूसरे दरजे की रियासत है। पूगळ के ठाकुर को राज्य की ओर से वशपरपरागत राव की उपाधि प्राप्त है।

परमारों का मूल राज्य आबू के आसपास था जहॉ से वे मारवाड़, सिंध, मालवा और गुजरात तक फैल गए। परमारों के दो बड़े प्रतापशाली राज्य थे। एक आबू मे और दूसरा मालवा मे, जिसकी राजधानी धार थी। आबू के परमारो के राज्य के नौ बड़े विभाग थे जो बाद मे स्वतत्र हो गए। इन्हीं नौ राज्यो के कारण मारवाड राज्य अब भी नौ-कोटी मारवाड कहलाता है। इन नौ राज्यों मे एक पूगळ भी था।

इस समय पूगल की प्राचीन महत्ता सर्वथा नष्ट हो चुकी है। साहित्य और जनसमाज मे पूगळ की पद्मिनी स्त्रियॉ बहुत प्रसिद्ध हैं। अब भी उधर की स्त्रियॉ सुंदर समझी जाती हैं।

पिंगळ—यह पूगळ का परमारवशी राजा था। इतिहास मे इसका पता नहीं चलता। ( तत्कालीन इतिहास की अभी पूरी खोज हुई भी नहीं है )।

राऊ—स० राजा, प्रा० राअ, राय, राउ।

नळ—यह कछवाहा वंश का राजा जयपुरवालों का पूर्वज था। उस समय कछवाहों का राज्य ग्वालियर के आसपास था। ये पहले कन्नौज के प्रतिहार सम्राटों के सामंत थे फिर उनके निर्बल होने पर स्वतत्र हो गए। नळ ने नळवर या नरवर नामक नगर बसाकर उसे अपनी राजधानी

बनाया। भाट इसे प्रसिद्ध पौराणिक राजा नल (जो दमयंती का पति था) बतलाते हैं।

नरवरै—नरवर+ए (अधिकरण प्रत्यय) नरवर में। नरवर ग्वालियर राज्य में एक कसबा है।

अदिठा—सं० अदृष्टाः, प्रा० अदिठ्ठा। यद्यपि परस्पर देखे हुए नहीं थे। यह बहुवचन का रूप है, एकवचन अदिठ या अदिठो होगा।

दूरिठ्ठा—सं० दूरस्थिताः या दूरे स्थिताः।

थे—सं० थे। यह शब्द किसी प्रति में नहीं है, केवल (भ) प्रति में दूरठाय पाठ है। छंद की मात्राएँ पूरी करने के लिये हमने इसे जोड़ दिया है।

दईय—दई+य (संबंध प्रत्यय)=दैव का। सं० दैव, प्रा० दइव, दइअ, राज० दइ।

दूहा २—दूकाळ—सं० दुकाल। आधुनिक राजस्थानी में अकाल के लिये विशेषतः काळ शब्द आता है। दुकाळ भी कभी कभी कह देते हैं।

थियुँ—वर्तमान देशभाषाओं में संस्कृत भू और प्राकृत हुव धातु के अनेक रूपांतर हो गए हैं। गुजराती में 'होना' के लिये 'थवुँ' क्रिया है। हिंदी में वर्तमान और भविष्य में होना के रूप 'है' और 'होगा' होते हैं परंतु भूतकाल में 'था' हो जाता है। राजस्थानी में तीनों कालों में 'ह' ही रहता है (है, हुसी, हो तथा हुवै है, हुसी, हुयो) पर पुरानी कविता में कई प्रकार के प्रयोग मिलते हैं। भूतकाल में हुवउ (हुवौ, हुवो) के अतिरिक्त भयउ (भयौ-भयो), हुयउ, थयउ, थियउ, थायउ, थ्यउ (थ्यौ, थ्यो) आदि रूप पाए जाते हैं। भूतकाल के इन रूपों में लिंगभेद भी होता है। थयुँ थयूँ, थियुँ-थियूँ ये रूप नपुंसक लिंग के हैं। माध्यमिक और आधुनिक राजस्थानी में नपुंसक लिंग नहीं होता पर प्राचीन राजस्थानी के प्रभाव के कारण उसके नपुंसक लिंग के कुछ रूप माध्यमिक राजस्थानी में अवशिष्ट रह गए। वैसे नपुंसक लिंग और पुल्लिंग में कोई अंतर नहीं।

इस शब्द की व्युत्पत्ति सं० स्था (स्थित) और प्रा० था (थिअ-थिय) से की जाती है।

किणही—मिलाओ—हिं० किसी (किस+ही)। संस्कृत किम्, प्रा० क, अप० काइँ कवण, राजस्थानी में कुण या कोण (हिं० कौन) हो जाता

है। उसका विकारी रूप किए या के (कभी कभी कुए भी) होता है। उसी के आगे ही अव्यय जुड़ा हुआ है। यह 'ही' अव्यय कभी कभी सानुनासिक कर दिया जाता है। जैसे—किएहीँ अवगुए कूँझड़ी कुरळी मॉझिम रच। (दूहा ५७)

विसेसि—विसेस (विशेष) + इ (कर्ता का प्रत्यय)।

ऊचाळउ—स० उच्चलन; प्रा० उच्चालो। अकाल पडने पर मरुस्थल की कई जातियाँ अपने परिवार तथा पशुओं के साथ स्वदेश को छोडकर किसी पानी और घासवाले स्थान को चली जाती थीं। कभी कभी सभी लोग ऐसा करते थे। आजकल सब लोग तो ऐसा नहीं करते किंतु गाय, बैल आदि पालनेवाली जातियाँ कभी कभी ऐसा करती हैं। राजस्थान के लोग प्रायः मालवा की ओर चले जाते थे। ऐसे जानेवाले लोगों को मऊ कहा जाता था— माळवे जातोड़ी मउरी राख लीजो लाज। (नरसी-मेहतोरो मायेरो)

कियउ—सं० कृत, प्रा० कअ-कय, किअ-किय। मिलाओ—हिं० किया। करणो क्रिया का सामान्य भूतकाल। यह रूप कविता मे ही विशेषतया आता है। बोलचाल में 'कस्यो' अधिक प्रयुक्त होता है। सामान्य भूतकाल के अन्य रूप—कस्यउ, कीधउ, किद्धउ, किद्ध, कीध्यउ।

हिंदी की भाँति राजस्थानी के अधिकाश भूतकालों के रूप भूत कृदत से बने है और उनमे, यदि क्रिया सकर्मक है तो कर्म के लिंग-वचन-पुरुषानुसार परिवर्तन होता है।

नरवरचइ—चइ (चै-चे) चो का विकारी रूप है। चो सबध का प्रत्यय है। आधुनिक भाषाओं मे मराठी के सबध कारक मे चा प्रत्यय लगता है। पुरानी राजस्थानी तथा गुजराती कविता मे भी इसका प्रयोग अन्यान्य कई संबध प्रत्ययों के साथ साथ हुआ है। मिलाओ—ऊपर 'रा' प्रत्यय पर टिप्पणी।

दूहा ३—दियउ—सं० दत्त, प्रा० दअ-दय, दिअ-दिय। सामान्य भूतकाल, पुल्लिग। अन्य रूप—दयउ, दीधउ, दीध्यउ, दिद्धउ, दिद्ध। मिलाओ—दूहा न० २ मे 'कियउ' पर टिप्पणी।

जउ—स० याः, प्रा० जो।

राजवियाँ—राज + अवी प्रत्यय। राजवी शब्द के बहुवचन का विकारी रूप। विभक्ति प्रत्यय विकारी रूप के आगे जोड़े जाते हैं पर पुरानी भाषा में

विशेषतः कविता मे ये प्रत्यय लुप्त भी हो जाते हैं। यहाँ संबंध का प्रत्यय लुप्त है। अर्थ है राजवियों के। राजवी शब्द का अर्थ राजा और राजवंशी दोनों होता है। राजा के निकट संबंधी राजस्थान मे राजवी कहे जाते हैं।

सवि०—सं० सर्व, प्रा० सव्व, सव, सवि। अन्य रूप—सउ, सौ, सहु, सहू, सब, सव्व।

रावळा—सं० राजकुल, प्रा० राअउल, राउल। बहुवचन। राजस्थानी में 'रावलो' का अर्थ राजमहल या जनाना महल होता है। लक्षणा से 'रानियों का समूह' अर्थ भी ग्रहण किया जाता है।

अइ—ओ शब्द का बहुवचन=ये। आधुनिक रूप ऐ, अप० एइ।

लोग—यहाँ नौकर चाकरों से अभिप्राय है।

दूहा ४—तणउ—आधुनिक रूप तणो। संबंध-प्रत्यय। इसमें भेद्य संज्ञा के लिंग-वचनानुसार परिवर्तन होता है (तणा, तणी, तणे तणै तणइ)।

रॉणि—सं० राज्ञी, प्रा० रण्णी, अप० राणी, हिं० रानी। पुल्लिंग राणो (हिं० राणा०)। छंद की मात्राएँ ठीक करने के लिये णी को ह्रस्व कर दिया गया है।

दूहा ५—पदमिणी सं० पद्मिनी। अन्य रूप—पदमणी-पदमणि, पदमिणि-पदमणि, पदमण। स्त्री की चार जातियों में पद्मिनी सर्वश्रेष्ठ एवं सर्वसुंदर जाति होती है। सिंहल एवं पूगल की पद्मिनी स्त्रियाँ साहित्य मे प्रसिद्ध है।

कभी कभी सामान्य स्त्री के अर्थ मे भी यह शब्द प्रयुक्त होता है—पीउ चहे बिन पदमणी पूत न लेहि उछंग (कबीर)।

तिणि—सं० तत्। मिलाओ—हिं० तिन। 'इ' संबंध प्रत्यय।

नॉम—राजस्थानी मे (और अपभ्रंश म भी) यदि आगे कोई नासिक्य वर्ण हो या व हो तो पूर्व का स्वर सानुनासिक कर दिया जाता है। इसी प्रकार नासिक्य वर्ण र और व भी कभी कभी सानुनासिक बना दिए जाते हैं।

जोइ—प्रा० जो, जोअ, जोव (पूर्वकालिक रूप)। जोणो या जोवणो क्रिया। इसका अर्थ आधुनिक राजस्थानी मे देखना और खोजना भी होता है। गुजराती मे भी यही क्रिया आती है। मिलाओ—हिं० बाट जोहना।

धन्न—सं० धन्य, प्रा० धण्ण। अन्य रूप—धन, धिन, धिन्न।

कॉम—स० कर्म, प्रा० कम्म। यहाँ रचना (कृति) का अर्थ है।

दूहा ६—सारीखी स० सदृश, प्रा० सारिक्ख। ई स्त्रीलिंग का प्रत्यय है।

जोड़ी—सं० युज्। राजस्थानी मे जुड़नो क्रिया बनती है, उसका सकर्मक जोड़नो हुआ। जोड़ना क्रिया के आगे ई प्रत्यय लगाकर सज्ञा बनाई गई है। अर्थात् वस्तुओं का अनुरूप मेल जैसे इन दोनों की जोडी है। साथ रहनेवाली (विशेषतः दो) वस्तुओं को जोडी कहते हैं। दो के लिये भी इस शब्द का प्रयोग होता है। जैसे—हाथों की जोडी (कगन), पैरों की जोड़ी (जूतियाँ)।

जुड़ी—स० युज्: प्रा० जुड। सामान्य भूत, स्त्रीलिंग, एकवचन।

आ—ओ (यह) का स्त्रीलिग।

अउ—ओ का प्राचीन रूप।

नाह—स० नाथ = स्वामी, पति, वर।

रॅ—राजस्थानी में करण और अपादान का चिह्न। अन्य रूप—स्यउँ-स्यौं-स्यों, सुँ सूँ सौँ सौँ सँ सैँ स्यैँ स्यइँ। कविता मे ते तैं थी आदि रूप भी आते हैं।

इसकी व्युत्पत्ति सुतों से बताई जाती है पर बहुत सभव है कि यह सस्कृत विभक्ति स्मात् या सम शब्द से निकला हो। इसका एक रूप सम भी कविता में आता है।

कहइ—स० कथा, प्रा० कइ। कहणो क्रिया—कह + अइ। अइ वर्तमान अन्य पुरुष का और मध्यम पुरुष एकवचन या प्रत्यय है। आधुनिक रूप—कहे। आधुनिक राजस्थानी मे यह सभाव्य भविष्यत् का रूप है। आधुनिक वर्तमान बनाने के लिये, हिंदी की भॉति, है क्रिया के रूप आगे और जोड़ने पडते है।

कीजइ—स० क्रियते, प्रा० किज्जइ। आज्ञा का रूप। राजस्थानी मे कर्तृवाक्य आज्ञार्थ और कर्मवाच्य वर्तमान काल के रूप एक से होते हैं। आधुनिक राजस्थानी मे कीजै के स्थान पर करीजै रूप प्रयुक्त होता है। मिलाओ—हिं० कीजै, कीजिए।

वीमॉह—स० विवाह, प्रा० वीवाह। व और म का पारस्परिक परिवर्तन अपभ्रश, हिंदी, राजस्थानी एव गुजराती मे पाया जाता है।

दूहा ७—नूँ—कर्म का प्रत्यय। आधुनिक राजस्थानी में ने आता है। यह संभवतया संस्कृत विभक्ति-प्रत्यय आन् ( जैसे रामान् ) से निकला है।

विचारउ—विचारणो क्रिया। विचार+अउ। आज्ञा का रूप, मध्यम पुरुष, बहुवचन। आधुनिक रूप—विचारो।

विषइ—विखो+इ ( अधिकरण चिह्न )। विखो = सं० विषय। इसका अर्थ दुःख के दिन होता है।

द्यॉ—देणो क्रिया।। संभाव्य भविष्यत्, उत्तम पुरुष, बहुवचन का रूप। आधुनिक रूप—दॉ।

दीकरी—राजस्थानी देशी शब्द। हिंदी-शब्दसागर मे इसकी व्युत्पत्ति सं० डिंबक से की गई है।

हॉसउ—सं० हास=हँसी। सजातीय कर्म।

हसिसी—सं०हसिष्यन्ति, प्रा० हसिस्सइ। सामान्य भविष्य।

लोइ—सं० लोक, प्रा० लोअ-लोय।

दूहा ८ कोइलॉ—सं० कोकिल, प्रा० कोइल, आधु० राज० कोयल। बहु-वचन ( ऑ )।

सालूराह—सं० शालूर-सालूर राज० सालूर सालूरो। बहुवचन। अंत में ह छंद की मात्रा पूरी करने के लिये जोड़ा गया है। राजस्थानी मे ऐसा बहुत होता है।

राज—सं० राजन्। संबोधन। यह शब्द आपके अर्थ में भी आता है।

हिवइ—अन्य रूप-हिवै, हवैं, हवैं, अबै, अब, हणॉ=अब।

मा—सं० मा; प्रा० मा-म, राज० मा-म-मत। मिलाओ—हिं० मत। यह शब्द विशेषतया आज्ञार्थ मे आता है।

पॉतरउ—सं० प्रमत्त, प्रा० पमत्त, पवंत-पॉत। पॉतरणो क्रिया। आज्ञार्थ।

धण—यहॉ धण शब्द स्त्री, कन्या के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है।

द्यउ—ऊपर दूहा ७ मे द्यॉ देखो। आज्ञार्थ बहुवचन।

अवरॉह—सं० अपर-अवर। बहुवचन, विकारी रूप, संप्रदान कारक, विभक्ति प्रत्यय लुप्त हो गया है। ह पाद-पूर्त्यर्थ जोड़ा गया है। अन्यार्थ—अन्य।

**दूहा ९** ज्यूँ—सं० यथा या यद्वत्; प्रा० जधा या जद्व, अप० जिध, जेवँ, जिवँ, जिउँ, ज्युँ, ज्यूँ। अन्य रूप—ज्युं, जिउँ, जिवुँ, जिम, जिमि, जेम। मिलाओ—हिं० ज्यों।

थे—राजस्थानी मे मध्यम पुरुष का बहुवचन। एकवचन मे तू होता है। आदर दिखाने के लिये एकवचन में भी थे का प्रयोग होता है (हिंदी में ऐसी जगह आप आता है)। बहुत अधिक आदर दिखाने के लिये राजस्थानी मे भी आप आता है पर अधिकतर थे काफी होता है। राजस्थानी का तू हिंदी के तू के स्थान पर और राजस्थानी का थे हिंदी के आप या तुम लोग के स्थान पर है। हिंदी तुम का पर्याय राजस्थानी मे नहीं है।

जाणउ—सं० ज्ञा, प्रा० जाण, राज० जाणनो; हिं० जानना। आधुनिक रूप—जाणो। सभाव्य भविष्य, मध्यम पुरुष, बहुवचन।

त्यूँ—देखो ज्यूँ।

करउ—करणो (हिं० करना) क्रिया का आज्ञार्थ बहुवचन रूप।

आइस—स० आदेश, प्रा० आएस, मिलाओ—हिं० आयसु।

दीध—सं० दत्त। सामान्य भूतकाल। अन्य रूप—दिध्ध, दिध्धो, दीधो। यह रूप सीधे सस्कृत से आया है। नियमित रूप दियो, दिया, दी होते हैं। दीध या दिध्ध सब लिंगों और वचनों में एक सा रहता है। दिध्धो या दीधो मे कर्म के लिंग वचनानुसार परिवर्तन होता है।

ओ—यह अक्षर यहाँ एकमात्रिक है। प्राचीन रूप—अउ।

म्हाँ—प्रा० अम्हे; राज० म्हे = हम, म्हे का विकारी रूप म्हाँ होता है। हिंदी मे जहाँ सप्रत्यय कर्ता आता है वहाँ राजस्थानी मे विकारी रूप का प्रयोग होता है। म्हाँ कर्यो = हमने किया।

नातरउ—अन्य रूप—नातो, नातरो, हिं० नाता = संबध। यहाँ मतलब विवाहसबध से है। आधुनिक राजस्थानी मे इसका एक दूसरा अर्थ विधवा के साथ विवाह सबध का है।

कीध—स० कृत, प्रा० किद्ध। अन्य रूप—किध्ध, किध्धउ, कीधउ। मिलाओ—ऊपर दीध पर टिप्पणी।

**दूहा १०** परणिया—स० प्रा० परिणी। परणनो क्रिया का सामान्य भूत, पुँल्लिग, बहुवचन। इसका अर्थ विवाहित होना है।

वरदळ—( १ ) वर = अच्छा, दळ = दल, समूह, अच्छे दल का अर्थात् धूमधाम या ठाटबाट का या ( २ ) वर = अच्छे । दळ = पक्ष, दो अच्छे पक्षों या कुलों मे ।

वि०—इस शब्द का ठीक अर्थ निश्चित नहीं हो सका ।

हुवउ—स० भू, प्रा० हुव । हुवणो क्रिया का सामान्य भूत, पुंल्लिग एकवचन । अन्य रूप—थयउ, भयउ ।

उछाह—स० उत्साह, प्रा० •उच्छाह, ऊसाह । अन्य रूप—उछाव । सस्कृत मे इस शब्द का अर्थ उत्साह होता है पर राजस्थानी मे यह उत्सव और आनद के अर्थ म भी आता है । यह भी सभव है कि यह स० उत्सव, प्रा० उच्छव, राज० उच्छव-उच्छव-उछाव से बना हो ।

दूहा ११ आवियउ—स० आ + या, प्रा० आव । आवणो क्रिया का सामान्य भूत, पुंल्लिग एकवचन ।

देसे—दस + ए ( अधिकरण का प्रत्यय ) ।

थयउ—मिलाओ—ऊपर दूहा ७ मे थियुं ।

सुगाळ—स० सुकाल, प्रा० सुगाल ।

तेणि—स० तेन, प्रा० तेण, तेण = तिससे, उस कारण से, इसलिये ।

राखी—स० रक्ष, प्रा० रक्ख, राख, हिं० रखना । राखणो क्रिया का सामान्य भूत, स्त्रीलिंग, एकवचन ।

सासरइ—सासरो + इ ( अधिकरण प्रत्यय ) सं० श्वाशुर ( श्वशुरस्य अय) प्रा० सासुर ( देखो - सुरसुंदरी चरिअ ८-१६४ )

अजे—स० अद्यापि प्रा० अजवि = अभी । अन्य रूप—ओजूं, अजूं ।

स—एक निरर्थक अव्यय जो जोर देने के लिये, या पादपूर्त्यर्थ, जोड़ दिया जाता है । इसका मूल सो या सु हो सकता है । गानेवाले कभी कभी छद के बीच मे इसे जोड़ देते हैं—जेठ महीनो लागियो ( स ) ।

दूहा १२ जिम—स० यथा या यद्वत्, प्रा० जहा या जद्व, अप० जेंव, जिंव, जेवं-जिवं ।

अमले—अरबी अमल = अधिकार । यह अधिकरण का प्रत्यय है ।

करिअइ—करणो का वर्तमानकालिक अनियमित रूप = करता है ।

चढती—प्रा० चड, हिं० चढना, राज० चढणो क्रिया का स्त्रीलिंग वर्तमान कृदत ( Fem. Present Participle ) । मिलाओ—हिं०

चढती = चढती हुई )। आधुनिक राजस्थानी मे वर्तमान कृदंत चढतो-चढती होता है पर कविता मे चढंतो-चढंती रूप भी मिलते है।

जाइ—स० या, प्रा० जा, जाग्र, जाव, राज० जावणो क्रिया का वर्तमान काल। आधुनिक—रूप जावे।

तरणापउ—तरण + आपउ। तरण = स० तरुण। आपउ या आपो भाववाचक सज्ञा बनाने का तद्धित प्रत्यय है। मिलाओ—बूढापो ( हिं० बुढ़ापा )।

थाइ—स० स्था, प्रा० ठा, था। राज० थावणो=होना वर्तमान काल का रूप। मिलाओ—दूहा २ मे थियुँ। यह क्रिया केवल कविता मे आती है।

दूहा १३ चलण—स० चलन = चाल।

कदळीह—ह एक अर्थहीन प्रत्यय है जो पाद-पूर्त्यर्थ या कभी कभी जोर देने के लिये जोड दिया जाता है।

जॅघ—स० जघा। सस्कृत मे यह शब्द प्रायः पिंडुली के अर्थ मे आता है पर हिंदी व राजस्थानी मे इसका अर्थ सदैव जाँघ ( उरु ) होता है।

केहर—स० केसरी, हिं० राज० केहरी। राजस्थानी में अतिम ईकार को लुप्त या ह्रस्व करने की ( इसी प्रकार अतिम इकार को लुप्त करने की भी ) प्रवृत्ति पाई जाती है।

मुख—मुखमडल, चेहरा।

सिसहर—स० शशधर, प्रा० ससहर। राजस्थानी मे कभी कभी शब्द के आरभ का आधार इकार मे वदल जाता है।

खंजर—( १ ) स० खज ( खंजन पक्षी )। स्वार्थ मे र प्रत्यय। मिलाओ—ऊपर दूहा ८ मे पॉतरउ। ( २ ) यह शब्द संभवतः खजन का ही अपभ्रश होगा। अथवा ( ३ ) खजर का अर्थ कटार लिया जाय। खंजर के समान अर्थात् तीक्ष्ण, कटीले।

श्रीफल—वेल का फल, नरियल भी हो सकता है।

कॅठ—कठस्वर।

वीण—वीणा का स्वर।

दूहा १४ इसइ—इसउ ( इसो ) का विकारी रूप। मिलाओ—हिं० ऐसे, सं० ईदृश, प्रा० ईहस, राज० इसो।

आरखइ—आरखउ ( आरखो ) का विकारी रूप, अधिकरण का प्रत्यय लुप्त अथवा आरखो + इ ( अधिकरण प्रत्यय )।

सूती सं० सुप्त, प्रा० सुत्त, राज० सूतो। सामान्य भूत स्त्रीलिंग या स्त्रीलिंग भूत कृदंत। सूवणो या सोवणो क्रिया का नियमित रूप सोई सूई-सुई होते हैं। इन नियमित रूपों की अपेक्षा सूती रूप अधिक प्रयुक्त होता है।

साल्हकुँवर—ढोला का नाम।

सुपनइँ—सुपनो + इँ ( अधिकरण प्रत्यय )। सं० स्वप्न। यह शब्द राजस्थान में प्राकृत से होता हुआ नहीं आया है। अन्य रूप—सुहिणो ( प्रा० सुविण )।

मिल्यउ—मिलनो और मिळनो दोनों रूपों में यह क्रिया राजस्थानी में प्रयुक्त होती है।

जागि—जाग + इ ( पूर्वकालिक प्रत्यय )। अन्य प्रत्यय ए, ई, करि, कै, कइ, नइ, नै-ने, अर।

निसासउ—सं० निःश्वास, प्रा० णीसास, राज० निसासो, निसास।

खाइ—खावणो ( सं० खाद्, प्रा० खा, खाव ) क्रिया का वर्तमान-कालिक रूप।

दूहा १५ ऊलवे—सं० अवलग्, प्रा० ओलग, राज० ओलग या ऊलग। ये पूर्वकालिक प्रत्यय हैं।

हथ्यड़ा—ड़ो अपभ्रंश एवं राजस्थानी में एक प्रत्यय है जो कभी कभी स्वार्थ में और कभी कभी अनादर प्रकट करने के लिये जोड़ा जाता है। गुजराती में भी यह आता है। डा डो का बहुवचन है।

चहटी—चाह ( = चाहना, देखना, बाट जोहना ) क्रिया का स्त्रीलिंग वर्तमान कृदंत। यह पंजाबी का प्रभाव है। राजस्थानी रूप चाहंती या चाहती अथवा चावती होता है।

अन्यार्थ—चाह ( = प्रेम ) + हंदी ( = की )। हंदो संदो राजस्थानी में संबंध कारक के प्रत्यय हैं। इनकी व्युत्पत्ति प्रा० हुतो-सुतो से की जाती है।

घण—सं० घन, प्रा० घण।

ऊमह्यउ—ऊमहणो का सामान्य भूत, पुलिंग, एकवचन। अन्य रूप—ऊमड़णो-ऊमदनो, ऊमहणो-ऊमहनो। मिलाओ—हिं० उमडना।

थाह—सं० स्थाघ, प्रा० थाह।

निहाळइ—निहाळनो का वर्त्तमानकालिक रूप। सं० निभाल्; प्रा० णिहाल; राज० निहाळ = देखना, खोजना, पता लगाना। अन्य रूप—निहारणो = देखना।

मुध्ध—सं० मुग्धा; प्रा० मुध्धा। अंतिम स्वर का लोप। अन्य रूप—मुधा-मुध, मूँधा-मूँध मूध-मुगधा। साहित्य मे एक प्रकार की नायिका जो यौवन मे प्रवेश कर चुकी हो परंतु जिसमे न तो कामचेष्टा उत्पन्न हुई हो और न जिसने विरह संताप भोगा हो।

दूहा १२—उक्कत्री—उक्कत्रणो का पूर्वकालिक रूप (उक्कत्र + ई)। सं० उत्कथा (?); या प्रा० उक्कत्र = काठ से बाँधना। सिर को हाथों पर बाँधकर अर्थात् रखकर।

चाहती—चाहणो का स्त्रीलिंग वर्तमान-कृदत। चाह + अती। ऊपर दूहा न० १५ मे चाहदी देखिए। चाह का अर्थ प्रेम भी होता है अतः चाहती का अर्थ प्रेम करती हुई—प्रेममग्न होती हुई भी हो सकता है।

ऊँची—स० उच्च। राजस्थानी मे यह विशेषण है और इसका प्रयोग क्रियाविशेषण की भाँति होता है। वाक्य मे इसके लिंग वचन विशेष्य के अनुसार बदलते हैं। जैसे—छोरो ऊँचो चढ्यो, छोरी ऊँची चढी, छोरा ऊँचा चढ्या; छोरयाँ ऊँच्याँ चढ्याँ।

चातृंगि—सं० चातकी, प्रा० चातगी। अपभ्रश और राजस्थानी में कभी कभी बीच मे र या सानुस्वार र जोड़ दिया जाता है। चातक = चात्रग इस र को फिर ऋ कर दिया गया है।

मागि—स० मार्ग; प्रा० मग्ग, माग। इ कर्म का प्रत्यय है। अन्य रूप—मारग।

दूहा १७ गिणइ—स० गण, प्रा० गण, गिण, हि० गिनना। दिन गिणना = निरंतर प्रतीक्षा करना।

आसालुध्ध—सं० आशालुब्ध = आशा से लुभाई हुई। आशा उसे बराबर लुभाए रहती है अर्थात् बनी रहती है। यह आशा न तो पूरी होती है और न पीछा छोड़ती है।

घाँघल—प्रा० घंघल; जैसे—जिवँ सुपुरुस तिवँ घंघलइँ, जिवँ नइ तिवँ कमलाइँ। जिवँ डोंगर तिवँ कोट्टरइँ, हिआ, विसूरइ काइँ?

(हेमचद्र—व्याकरण ८-४-४२२)

घणा—सं० घन, प्रा० घण, गद० घणो हिं० घना। राजस्थानी मे यह बहुत ( संख्यावाचक और परिमाणवाचक ) के अर्थ में आता है।

दूहा १८ ऊनमियउ—ऊनमणो का सामान्य भूत पुॅल्लिग, एकवचन। सं० उन्नम्. प्रा० उण्णम। अन्य रूप—उनवणो, उनमणो। पुरानी हिंदी में उनवना क्रिया बहुत आई है। मिलाओ—

( १ ) उन्नमति नमति वर्षति गर्जति मेघः। ( मृच्छकटिक )

( २ ) ऊँनमि आई बादली बरसण लगे अँगार।
उठि कबीरा धाह दे दाझत है ससार॥
( कबीर—साखी ५१—२ )

उनई घटा चहूॅ दिसि, आई। छूटहिं बान मेघ झरि लाई॥
( जायसी )

इसका एक दूसरा रूप उनरना या ऊनरना भी हिंदी कविता मे आया है—

( १ ) उनरत जोबन देखि नृपति मन भावइ हो।
( तुलसी—रामलला नहछू )

( २ ) ऊनरी घटा में आली तू न री अटा पे बैठ। ( हरिश्चद्र )

यहाॅ ऊनमियउ क्रिया का कर्ता मेह ( मेघ ) लुप्त है। कभी कभी आकाश, या दिशा जिधर मेह उमड़ता है, इस क्रिया का कर्त्ता बना दिया जाता है। जैसे—नभ ऊनम्यउ = आकाश उमड़ आया अर्थात् आकाश में मेह उमडा। उत्तर ऊनम्यो—उत्तर दिशा उमड़ी अर्थात् उत्तर दिशा मे मेह उमडा। मिलाओ—उत्तर आज स ऊतरयो ( दूहा २८६, २९८ )।

दिसइॅ—दिस + इॅ ( अधिकरण प्रत्यय )।

गाज्यउ—स० गर्ज् प्रा० गज्ज, गाज। अन्य रूप—गाजियउ। यह क्रिया गजणो और गरजणो इन रूपों मे भी प्रयुक्त होती है।

यहाॅ भी कर्त्ता मेह लुप्त है। यह क्रिया भी ऊनमणो की भाॅति आकाश और किसी दिशाविशेष के साथ भी आती है।

गुहिर—स० गभीर; प्रा० गहिर, गद० गहर, गहीर, गुहिर, गहरो। गहर गंभीर राजस्थानी का एक मुहावरा है।

प्रिउ—स० प्रिय। अन्य रूप—प्रियु, प्री, प्रिव, पी, पिव, पिय, पियु, पीउ, पियो।

सभरयउ—सभरणो का सामान्य भूत, पुॅल्लिग, एकवचन। स० सस्मृ; प्रा० सभर, सभल। अन्य रूप—सॉभरणो, सॉभळनो, सॅभारणो। मिलाओ—

बंदि पितर सब सुकृत सँभारे। ( तुलसी )

तेहि खल पाछिल बयरु सँभारा। ( तुलसी )

नयणे—ए अपादान का प्रत्यय।

वूठउ—वूठणो का सामान्यभूत, पुँल्लिंग, एकवचन। स० वृष्ट, प्रा० वुट्ठ; राज० वूठणो। यह क्रिया संस्कृत के भूत कृदंत से बनी है। संस्कृत धातु वृष् या वर्ष् से बरसणो क्रिया बनती है। मिलाओ—

हरिया जॉणै रूखड़ा उस पाणी का नेह।

सूका काठ न जॉणइ कबहूँ वूठा मेह॥ ( कबीर ५५—१ )

परब्रह्म वूठा मोतियाँ घड़ बाँधी सिखराँह।

( कबीर—साखी ५५—३ )

दूहा १६ आखइ—आखणो का वर्तमान। स० आख्या, प्रा० आख। मिलाओ—जे अब के सतगुरु मिलै सब दुख आखौं रोय। ( कबीर )

काइँ—प्रा० कइँ = क्यों। अन्यार्थ—क्या। आधुनिक रूप—काँई। यह 'क्या' अर्थ में प्रयुक्त होता है।

चित्रॉम—राजस्थानी शब्द = चित्र।

कॉम-चित्रॉम—काम चित्र अर्थात् ढोले की काम जैसी मूर्त्ति जो मारवणी ने स्वप्न में देखी थी।

जु—स० यत्, प्रा० ज, जो। यहाँ पर यह शब्द अव्यय है। जोर देने के लिये या पाद पूर्त्यर्थ या कभी कभी ही के अर्थ में इसका प्रयोग होता है।

दिट्ठ—स० दृष्टि, प्रा० दिट्ठि, राज० दिट्ठ, दीठ।

मइँ—अधिकरण का प्रत्यय। मिलाओ—हिंदी 'में'। अन्य रूप मैं, में ( आधुनिक राज० )।

इसकी उत्पत्ति संभवतः संस्कृत प्रत्यय स्मिन् और प्रा० म्मि से हुई है। मध्ये शब्द से होना भी संभव है—मध्ये, मज्झे, मज्झि, महि, महिँ, मइँ, में।

दिट्ठ मइँ—अन्याथ—मैंने देखा है। दिट्ठ=स० दृष्ट, प्रा० दिट्ठ = देखा। मइँ = स० मया; प्रा० मइँ = मैंने।

रूप—मूर्ति।

भूलइ—भूलणो का वर्तमान। प्रा० भुल्ल। यहाँ यह अकर्मक क्रिया है सकर्मक नहीं। अर्थ है—उसका रूप मुझे नहीं भूलता है अर्थात् उसका रूप मुझसे भुलाया नहीं जा सकता है।

तास—स० तस्य, प्रा० तस्स। अन्य रूप—तासु, ताह।

दूहा २०—अम्हाँ—स० अस्माकम्, प्रा० अम्हाह, अप० अम्हह।

सखियाँ—सखी का बहुवचन। सख्याँ रूप भी होता है।

एम०—अप० एम्व, एवँ।

तईं—स० त्वया, प्रा० तईं। हिंदी के सप्रत्यय कर्ता तूने की जगह राजस्थानी में तईं तैं होता है। अप्रत्यय कर्ता हिंदी की भाँति तू होता है।

अणदिट्ठा—स० निषेधवाचक अ-अन् उपसर्ग के स्थान पर राजस्थानी में अण होता है। अ और अन भी आते हैं। दिट्ठा क्रिया का उलटा है अण-दिट्ठा = नहीं देखा।

सज्जणाँ—स० सजन, प्रा० सज्जण, राज० सज्जण, साजण, सज्जन, साजन, सयण, सैण, सज्जणो साजणो (बहुवचन में ही)। नासिक्य वर्ण को या नासिक्य वर्ण के पूर्व आनेवाले वर्ण को प्रायः सानुनासिक कर देते हैं। यहाँ आदर के लिये बहुवचन का प्रयोग किया गया है।

तईं इ०—अन्यार्थ—तुझमे अदृष्ट सजन के प्रति।

किउँ—अप० केम्व, किम्व, किवँ, किउँ। ऊपर दूहा ६ में ज्यूँ देखिए। अन्य रूप—किऊँ, क्यूँ, क्यु, क्यो।

करि—करणो क्रिया का पूर्वकालिक। किउँ करि प्रायः साथ ही आता है। मिलाओ—हि० क्योंकर।

लग्गा—स० लग्न, प्रा० लग्ग। व्याकरण की दृष्टि से लग्गो होना चाहिए। लग्गा इस शब्द पर खड़ी बोली का प्रभाव ज्ञात होता है अथवा यहाँ प्रेम को बहुवचन कर दिया है जिससे क्रिया भी बहुवचन हो गई है।

पेम—स० प्रेमन्, प्रा० पेम्म, पेम।

दूहा २१ जे—स० ये, प्रा० अप० जे।

जीवण—स० जीवन। जीवन का आधार या जीवन का कारण अतः जीवन रूप।

जिन्हाँ—जिनका विकारी रूप। मिलाओ—हिं० जिन्हों (का)।

वसत—वसणो धातु का वर्तमानकालिक रूप। स० वसति। अत प्रत्यय प्रायः बहुवचन में आता है पर कभी कभी एकवचन में भी प्रयुक्त होता है।

धारइ—धार या धारा + इ (करण या अधिकरण का प्रत्यय)।

पयोहरे—पयोहर + ए (अपादान प्रत्यय)।

काढत—काढणो का वर्तमानकाल। सं० कृष्ट; प्रा० कड्ढ; राज० कढणो। काढणो कढणो का सकर्मक है।

तात्पर्य—दूध बालक का जीवन है। वह माता के शरीर मे ही रहता है। बालक उसको नहीं देख सकता तो भी निकाल लेता है। इसी प्रकार जो जिसका जीवन होता है वह उसके पास ही अथवा उसके शरीर मे ही रहता है।

दूहा २२ ससनेही—सं० सस्नेह। ई मूल से जोड दिया गया है। यह शब्द राजस्थानी साहित्य मे बहुत आता है।

समदाँ—सं० समुद्र, प्रा० समुद्द, राज० समुद, समद, समँद, समद। आँ विकारी रूप का प्रत्यय है। सबध का चिह्न लुप्त है।

परइ—सं० पर। मिलाओ—हिं० परे।

वसत—वसणो का वर्तमान। अन्य रूप वसइ-वसै, वसत।

हिया—सं० हृदय। अन्य रूप हियो, हीयो।

मझार—सं० मध्य, प्रा० मज्झ, राज० मंझ। मज्झ आर (मझआर भी) देशी शब्द है। देखिए—देशी नाममाला ६–१२१।

आँगणइ—आँगणो ( सं० अगन )+इ ( अधिकरण प्रत्यय )

जाँणि—सं० जाने, प्रा० जाणे। अन्यय रूप—जाँणि, जाँणे। मिलाओ—हिं० जनु। आधुनिक राजस्थानी मे जाँणे शब्द मानो के अर्थ मे आता है।

दूहा २३ सखिए—ए सबोधन का प्रत्यय है। अप्रत्य कर्ता कारक के बहुवचन मे ( क्वचित् एकवचन मे भी ) यही रूप आता है। मिलाओ—

सहिए फिरि समुझावियो ( दूहा ५१५ )।

सखिए ऊगट माँजिणउ खिजमति करइ अनत।

सबोधन में यह शब्द दूहा ५२६ और ५३२ मे भी आया है।

वल्लहा—सं० वल्लभ, प्रा० वल्लह, राज० वल्लहो, व्हालो, वालो। अन्य रूप—वालभ ( =प्रियतम )। यह शब्द प्रिय ( प्यारा और प्रियतम ) के अर्थ मे आता है। आदरार्थ बहुवचन।

जइ—सं० यदि, प्रा० जइ। अन्य रूप—जै, जे।

तोइ—सं० तदापि, प्रा० तोवि।

विसारइ - सं० विस्मृ, प्रा० विस्सर, राज० विसरणो, वीसरणो। प्रेरणार्थक—विसारणो। विसरणो और विसारणो का एक ही अर्थ होता है।

खिण खिण इ०—अन्यार्थ—वह प्रियतम क्षण क्षण मे अपनी याद कराता रहता है और अपने आपको भुलवाता नहीं। (सभर = याद करना या याद आना)।

दूहा २४ एह—यह, अन्य रूप—ए।

हमारी—राजस्थानी रूप म्हॉरी है पर प्राचीन कविता मे हमारो हमारी भी मिलता है।

बुझ्झ—स० बुध्; प्रा० बुज्झ, राज० बुझणो, हिं० बूझना। बूझणो क्रिया से भाववाचक सज्ञा बुझ्झ या बूझ बनती है। इसका अर्थ है समझ। मिलाओ—हिं० पहेली बूझना। बूझणो क्रिया का अर्थ राजस्थानी मे समझना भी होता है। जैसे—

जाणता बूझया नहीं बूझि न कीया गौण।
भूलॉ कूँ भूला मिल्या पथ बतावै कौण॥

सुहिणई—सुहिणो + इ (अधिकरण प्रत्यय) स० स्वप्न, प्रा० सुरण, सुविण, सुमिण, सिविण, सिमिण।

साहित्य तथा दतकथाओं के प्रेम वर्णन मे स्वप्न का विशेष महत्व है। कभी कभी केवल स्वप्न मे दर्शन होने से ही प्रेम उत्पन्न हो जाता है जैसे उषा का प्रेम अनिरुद्ध के प्रति। साहित्य शास्त्र मे स्वप्न को तेंतीस सचारी भावों में गिनाया गया है।

यहॉ पर यह प्रश्न हो सकता है कि मारवणी ने ढोला को पहले कभी देखा ही नहीं था उसे स्वप्न मे क्योंकर देखा और फिर विरह क्यों उत्पन्न हुआ। परन्तु उषा की भी यही अवस्था है। उसने भी अनिरुद्ध को पहले नहीं देखा था, और स्वप्न द्वारा ही प्रेम उत्पन्न होकर विरह उत्पन्न हुआ था। फिर मारवणी तो ढोला को एक बार बचपन मे देख चुकी है—अवश्य ही अब उसे ढोला की आकृति स्मरण नहीं रह सकती। इसी लिये वह स्वप्न मे ढोला को देखकर उसे पहचान नहीं पाती।

सउ—स० सा', प्रा० सो, आधुनिक राज० सो।

तुझ्झ—अप० तुज्झ।

दूहा २५ सुणया—सुणनो क्रिया का सामान्य भूत, पुँल्लिग, बहुवचन। स० श्रु प्रा० सुण, हिं० सुनना।

की—पूर्वी राजस्थानी मे सबध प्रत्यय को (की, का, के) जाता है और पश्चिमी राजस्थानी मे गो (गी, गा, रे)।

झाल—सं० ज्वाला = जलन, ताप, लपट। अन्य रूप—झळ। मिलाओ—साहब मिलै न झल बुझै रही बुझाइ बुझाइ। ( कबीर )

मिर्च या राई आदि की चरपराहट या तीक्ष्ण स्वाद को भी झाल ( हिं० झाल ) कहते है। मिर्च खाते ही समस्त शरीर मे एकदम आग सी लग जाती है। मारवणी के शरीर मे भी वैसी ही विरहज्वाला प्रसूत हो उठी।

ऊपन्नउ—स० उत्पन्न; प्रा० उप्पण्ण, सामान्य भूत, पु०, एकवचन।

दूहा २६ तनह—तन + ह ( अपादान या सबध का प्रत्यय )।

अपभ्रंश काल मे अधिकाश विभक्ति प्रत्यय घिस घिसाकर ह के रूप मे रह गए। अतः ह प्रायः सभी कारको के प्रत्यय का काम करता है। इससे अर्थ-बोध मे असुविधा होने लगी अतः अपभ्रश के उत्तरकाल मे कारक सबध प्रकट करने के लिये अन्य शब्द या विभक्ति प्रत्यय जोड़े जाने लगे।

जावइ—जावणो क्रिया का वर्त्तमान काल। अन्य रूप—जाइ ( यह रूप केवल कविता मे आता है )।

बाबहियउ—अप० बप्पीहा, हिं पपीहा। अन्य रूप—बाबीहो, पपीहो, पपइयो। इसे सस्कृत मे चातक कहते है। यह एक प्रसिद्ध पक्षी है। इसकी लंबाई प्रायः ५½ इच होती है। मध्य भारत, नैपाल, बगाल, आसाम, अराकान और मलय प्रायद्वीप मे यह विशेष रूप से पाया जाता है। इसका रग हरा और काला होता है। यह वर्ष मे दो बार रग परिवर्तन करता है। यह बागों में कीड़ों की तलाश मे फिरता है। मई मे अडे देना प्रारभ करता है जो सख्या मे तीन होते है। इसका घोंसला भूमि से थोड़ी ऊँचाई पर कटोरी के आकार का बहुत ही सुदर होता है।

भारतीय साहित्य मे इस पक्षी का वर्णन बहुत आया है। इसे लेकर भारतीय कवियों ने बड़ी सुदर सुदर उक्तियाँ कही हैं। गोस्वामी तुलसीदास का चातक प्रेम वर्णन ( दोहावली ) साहित्य की एक अपूर्व वस्तु है। चातक का प्रेम आदर्श प्रेम माना गया है। चातक के विषय मे यह प्रवाद है कि वह पडा हुआ पानी नहीं पीता। जब मेह बरसता है तो उसका जल ऊपर से ही ले लेता है। प्यास से चाहे मर जाय पर तालाब और नदी का पानी वह कभी नहीं पीता। यह भी प्रवाद है कि वह स्वाती नक्षत्र के दिन को छोड़कर और कभी बरसता हुआ पानी भी नहीं पीता।

भाषा के कवियों ने मान रखा है कि वह जो बोली बोलता है सो 'पी कहाँ, पी कहाँ' इस प्रकार पुकारा करता है। इसकी बोली कामोद्दीपक तथा विरहवर्धक मानी गई है। चातक विषयक कुछ सूक्तियाँ दी जाती हैं—

बप्पीहा, पिउ पिउ भणवि कित्तिउ रुवहि हयास।
तुह जलि मह्नु पुणु वल्लहउ बिंहू वि न पूरिअ आस ॥ १ ॥
बप्पीहा, कइँ बोल्लिएण निघिण वारइ वार।
सायर भरियइ विमल जलि, लहहिं न एक्कइ धार ॥ २ ॥

(हेमचंद्र)

चातक सुतहि पढावही आन नीर मति लेइ।
मम कुल यही सुभाव है स्वाति बूँद चित देइ ॥ १ ॥
पपिहा पन को ना तजै तजै तो तन बेकाज।
तन छूटे है कछु नहीं पन छूटे है लाज ॥ २ ॥
पपिहा कौ पन देखि करि धीरज रहै न रच।
मरते दम जल में पड्या तऊ न बोरी चच ॥ ३ ॥
ऊँची जाति पपीहरा पियै न नीचा नीर।
कै सुरपति कौ जाँचई कै दुख सहै सरीर ॥ ४ ॥

(कबीर)

पपैया प्यारे कद को बैर चितारयो
मैं सूती छी अपणे भवन में पिउ पिउ करत पुकार्यो।
दाधी ऊपर लूण लगायो हिवडै करवत सार्यो ॥ १ ॥
पपीहा रे पिउ को नाँव न लेइ।
काइक जागे विरहिणी रे पीउ कह्याँ जिउ देइ ॥ २ ॥
पपइया रे पिउ की वाँणि न बोल।
सुणि पावेली विरहिणी रे थारी रालैली पाँख मरोड़ ॥
चाँच कटाऊँ पपइया रे ऊपर गालूँ लूँण।
पिउ मेरा मैं पीउ की रे तूँ पिउ कहै स कूँण ॥ ३ ॥

(मीराँ)

ज्यों चातक बस स्वाति-बूँद के बस ज्यों जीय।
सूरदास, प्रभु, अति बस तेरे समुझि देखि धौं हीय ॥ १ ॥
सखी री चातक मोहिं जिआवत।
जैसेहि रैन रटति हों पिय पिय तैसहि सो पुनि पुनि गावत ॥

अतिहि सुकंठ नाँउ प्रीतम को ताहि जीभ मन लावत।
आपु न पियत सुधा रस सजनी बिरहिन बोलि पिआवत ॥ २ ॥

चातक न होइ, कोउ बिरहिनि नार।
अजहूँ पिय पिय रजनि सुरति करि झूठेहि माँगत बारि ॥
अति कृस गात, देखि सखि, याको अहनिसि रटत पुकारि।
देखो प्रीत बापुरे पसु की मानत नाहिँ न हारि ॥ ३ ॥

हौं तो मोहन के बिरह जरी, तू कत जारत ?
रे पापी, तू पखि पपीहा पिउ पिउ पिउ अधराति पुकारत ॥
सब जग सुखी, दुखी तू जल बिन, तऊ न तन की बिथा बिचारत।
सूर, स्याम बिन ब्रज पर बोलत, हठि अगिलोऊ जनम बिगारत ॥

(सूर)

जो, घन बरखै समय सिर, जो भरि जनम उदास।
तुलसी, याचक चातकहि तऊ तिहारी आस ॥
उपल बरखि, गरजत तरजि, डारत कुलिस कठोर।
चितव कि चातक मेघ तजि कबहुँ दूसरी ओर ?
मान राखिबो, माँगिबो, पिय सो नित नित नेहु।
तुलसी, तीनिउ तब फबै, जब चातक मन लेहु ॥
प्रीति पपीहा पयद की प्रगट नई पहिचानि।
जाचक जगत कनाउडो, कियो कनौड़ो दानि ॥
बधिक बध्यो, पर्‌यो पुन्य जल, उलटि उठाई चोंच।
तुलसी चातक प्रेमपट मरतहुँ लगा न खोंच ॥

(तुलसी)

दादुर-मोर-किसान-मन लग्यौ रहै घन माँहि।
पै रहीम चातक रटनि सरवरि को कोउ नाँहि ॥

(रहीम)

अरे पपैया बावरा, आधी रात न कूक।
होळे होळे सुलगती, सो तैं डारी फूँक ॥
पीहू पीहू करणारी बुरी, पपीहा, बाण।
थारो सहज सुभाव ओ, म्हाँरे लागै बाँण ॥

(राजस्थानी सुभाषित)

आसाढ—चातक का वर्णन वर्षा ऋतु मे किया जाता है। वह वर्ष भर प्यासा रहता है, वर्षा के आने पर उसे प्यास बुझाने की आशा होती है (आषाढ मे वर्षा का आरभ माना जाता है)। आषाढ मे ही चातक को मेघ का प्रथम दर्शन होता है, अतः वह जोरों से पुकारने लगता है।

विरहणि—स० विरहिणी। अन्य रूप—विरहिण-विरहिणि-विरहिणी, विरहण-विरहिणी।

दूहा २७ नइ—स० अन्यत्, अन्य रूप—अनइ अने। जोधपुरी और गुजराती मे ने और अने 'और' के अर्थ मे प्रयुक्त होते हैं। बीकानेरी आदि मे और का प्रयोग होता है।

दुहुवॉ—उहूं = दोनों। ऑ विकारी रूप का प्रत्यय है जो यहॉ वॉ हो गया है। सबंध कारक का चिह्न लुप्त।

सहाव—स० स्वभाव, प्रा० सहाव। अन्य रूप—सुहाव सुभाव, सभाव।

जब—बोलचाल की राजस्थानी मे जद आता है।

घण—स० घन, प्रा० घण।

प्रियाव = प्रिय + आव=हे प्रिय, तू आ। आव आवणो क्रिया का आज्ञा का रूप है। न शब्द के साथ अवणो क्रिया की भी सधि हो जाती है। जैसे—संदेसा ही नाविया (दूहा १४०)।

कवियो ने पपीहे की बोली के कई अर्थ लिए हैं—(१) पी पी, (२) पी कहॉ, पी कहॉ, (३) पी आव, पी आव।

दूहा २८ गउख—स० गवाक्ष।

सिरि—यह शब्द अधिकरण प्रत्यय 'पर' के अर्थ में प्रयुक्त होता है। कबीर ने इसका ऐसा प्रयोग कई स्थलों पर किया है। जैसे—

> विरहिणि ऊभी पथ सिरि पथी पूछै धाइ।
> एक सबद कहु पीव का कबर र मिलैंगे आइ॥

ऊँचहरी—ऊँचउ + एरउ। स्त्रीलिंग। एरउ या एरो प्रत्यय स्वार्थ में लगता है। मिलाओ—वेगइरउ (दूहा १३४) आवेरउ (दूहा ६३)।

मत हीं = कहीं न।

साहिब—अरबी साहब। कविता में यह शब्द प्रियतम या पति के अर्थ में आता है। आजकल यह आदरार्थ सबोधन में प्रयुक्त होता है और यूरोपवासी के अर्थ मे भी आता है। अन्य रूप—सायब, सा'ब (आधु०)।

वाहुड़इ—वाहुड़णो क्रिया का संभाव्य भविष्य। वहुड़णो और बाहुडणो एक ही अर्थ मे आते है। ये सभवतः वहु से निकले हैं। कुमारपाल प्रतिबोध मे वाहुडिअ शब्द गए हुए के अर्थ मे आया है। कोष मे इसे देशी शब्द कहा गया है। मिलाओ—हिं० वहुरि, वहुरना।

को—स० कोऽपि, प्रा० कोवि, राज० कोइ, कोई। अतिम इ छद की सुविधा के लिये लुप्त कर दिया गया है।

गुण—इस शब्द के वात, प्रेरणा, वूता, शक्ति, प्रकार आदि कई अर्थ होते हैं। देखो—दूहा ४६१ और ६४४।

आवइ—सभाव्य भविष्य। कविता मे सभाव्य भविष्य और वर्तमान कालो के रूप एक से होते है।

चीत—चीत आवणो का अर्थ याद आना है। चीत (चीत भी) संभवतः चित् से वना है। मिलाओ—चींतणो=मन मे लाना, सोचना और चितारणो=याद करना।

दूहा २६ पाज—तालाव के चारों ओर मिट्टी जमा करके जो ऊँची भूमि वना दी जाती है उसे राजस्थानी मे पाज या पाळ कहते हैं। हिंदी में इसके लिये पार शब्द आता है। उदाहरण—

वाई ऊभी सरवर-पाळ ऊँची चढै नीची ऊतरै।

(नरसी मेहतेरो माहेरो)

दूहा ३० सोरठा—राजस्थानी मे सोरठा दूहे का ही भेद माना जाता है। इसे सोरठियो दूहो कहते हैं। यह सोरठ देश का छद है। करुणरस मे इस छंद का अधिकतर प्रयोग किया जाता है। सुभाषित प्रसिद्ध है—**सोरठियो** दूहो भलो, भलि मरवणरी वात।

चोर—अर्थात् दुष्ट, छिपकर सतानेवाला।

चॉच—स० चंचु, हिं० चोंच। अन्य रूप—चंच, चॉच, चूॅच।

कटाविसूॅ—कटावणो का सामान्य भविष्य, उत्तम पुरुष, एकवचन। कटावणो काटणो का प्रेरणार्थक है।

ज—यह अव्यय पद पूत्यर्थ या जोर देने के लिये जोड़ दिया जाता है।

दीन्ही—प्रा० दिण्ण; देवणो क्रिया का (अनियमित) सामान्य भूत काल स्त्रीलिंग का रूप। अन्य रूप—(अनियमित) दिग्ध, दीध, दीधो-धी, दीन्ह। (नियमित) दयो दी।

लोर—मिलाओ—हिं० लोरी।

प्री—सं० प्रिय।

दूहा ३१ निल—सं० नील।

पंखिया—पंख+इया (वाला अर्थ का तद्धित प्रत्यय)। निल-पंखिया निलपखियों का संबोधन है।

मगरि—सं० मुकुल (=देह), प्रा० मउळ, मगुळ। राजस्थानी में मगर पीठ को कहते हैं।

रेह—सं० रेखा प्रा० रेहा, अंतिम स्वर का लोप।

मति—देखो—ऊपर दूहा नं० २८।

पावस—सं० प्रावृष्: प्रा० पाउस।

तळफि—सं० तप् (?), प्रा० तळप्प। प्राकृत पिंगल सूत्र में यह तळप्प शब्द आया है।

जिउ—सं० जीव, प्रा० जीअ, अप० जीउ। अन्य रूप—जिव, जिय, जीं, जिया।

देह—देवणो का संभाव्य भविष्य। ह पादपूर्त्यर्थ जोड़ा गया है अथवा देय के य का स्थानापन्न है।

दूहा ३२ तर—फारसी=हरा।

तई—प्रा० अप० तई। देखो—दूहा २०।

किउँ—क्यों। देखो—दूहा २०।

चकोर—भारतीय साहित्य में जिन पक्षियों को अधिक महत्व दिया गया है वे चक्रवाक, चातक और चकोर हैं। चकोर साधारण तीतर से कुछ बड़ा होता है। हिंदी शब्दसागर में उसे एक प्रकार का बड़ा पहाड़ी तीतर कहा गया है। यह नैपाल, नैनीताल तथा पंजाब और अफगानिस्तान के पहाड़ी जंगलों में मिलता है। इसके ऊपर का रंग काला होता है। जिस पर सफेद सफेद चित्तियाँ होती हैं। पेट का रंग कुछ सफेद होता है। चोंच और आँखें रक्तवर्ण होती हैं। यह झुंड में रहता है और वैशाख ज्येठ में बारह बारह अंडे देता है। इसके पंख बहुत ही नयनाभिराम होते हैं।

प्राचीन समय में राजा लोग इसे पाला करते थे और भोजन के समय खाद्य पदार्थ इसे दिखाकर खाते थे। यदि उनमें विष होता तो चकोर की दृष्टि पड़ते ही उसकी आँखें रक्तवर्ण हो जाती थीं और वह मर जाता था।

चकोर चाँदनी का बड़ा प्रेमी होता है। चद्रमा की ओर टकटकी लगाकर बराबर देखा करता है। उसके विषय मे प्रवाद है कि वह जलती हुई चिनगारियाँ खा जाता है। एक पक्षीप्रेमी सज्जन का कहना है कि उन्होंने चकोर को पत्थर के कोयले की जलती हुई चिनगारियाँ खाते देखा है। साहित्य मे चकोर के विषय मे बहुत सी सूक्तियाँ है। कुछ नीचे दी जाती हैं—

> चित दै देखि चकोर त्यो, तीजै भजै न भूख।
> चिनगी चुगै अँगार की, चुगै कि चद-मयूख॥

शीत ऋतु का वर्णन—

> लगत सुभग सीतल किरन, निसिसुख दिन अवगाहि।
> माह ससी-भ्रम सूर त्यो रहत चकोरी चाहि॥
>
> ( बिहारी )

> तैं, रहीम, मन आपुनो कीन्हो चारु चकोर।
> निसि बासर लाग्यो रहै कृष्णचद की ओर॥
>
> ( रहीम )

दूहा ३३ बाढत—बाढणो राजस्थानी मे काटने या चीरने के अर्थ में आता है। अत वर्तमान का प्रत्यय है। अन्य रूप—बाढंत। नियमित रूप—बाढइ ( बाढै ) है।

दइ—पूर्वकालिक प्रत्यय कभी कभी लुप्त हो जाता है। अन्य रूप—देई-देई ( कविता मे )

लूण—स० लवण, हिं० लौन।

मेरा—खड़ी बोली का प्रभाव। राजस्थानी व्याकरण के अनुसार मेरो होना चाहिए।

स—सो का सक्षिप्त रूप।

कूण—अप० कवण, हिं० कवन, कौन। अन्य रूप—कुण, कौण। वि० ऐसा ही भाव मीराँ के एक पद में आया है। देखो—दूहा २६ की टिप्पणी मे उद्धृत मीराँ का तीसरा भजन।

दूहा ३४ रत—सं० रक्त, प्रा० रत्त, रात।

बोलइ—मीठे मीठे शब्द बोलकर विरह को जगाता है अतः।

काइ—सं० किं०। अन्य रूप—का, कइ, कै ( देखो-दूहा ६६० )। इसका अर्थ या होता है। मिलाओ—हिं० क्या तो, यह, क्या यह।

लवतउ—लवणो का वर्तमान कृदत, स० लप् , प्रा० लव।

माठि—स० मष्ट, प्रा० मट्ठ। मिलाओ—मष्ट करहु, अनुचित भल नाहीं। ( तुलसी )

करि—करणो का आज्ञा का रूप।

परदेसी—परदेशवासी, प्रवासी।

आँणि—आणनो क्रिया का आज्ञा का रूप। स० आ+नी, प्रा० आण। वि०—परदेशी शब्द के पहले 'काइ' (=या) शब्द लुप्त है।

दूहा ३५ काइक—काइ+इक=कोई एक। यहाँ एक अनिश्चय के अर्थ म आया है। मिलाओ—केतीहेक ( दूहा ६४६ )। इस एक का कभी कभी क ही शेष रह जाता है। जैसे—आधीक रात=आधी एक रात ( कोई आधी रात, लगभग आधी रात )।

कह्याँ—मिलाओ—हिं० कहे (=कहने से या कहने पर)। कह्यो का बहुवचन विकारी रूप।

देह—सभाव्य भविष्य सामान्य भविष्य के अर्थ मे अथवा देसी—देही इस सामान्य भविष्य का सक्षित रूप।

दूहा ३६ डूँगर दहण—अपने मर्मभेदी स्वर से पर्वतो मे भी ज्वाला उठा देनेवाला। जिसके करुण शब्द से पर्वत जैसी कठोर चीजो मे भी ज्वाला उत्पन्न हो जाय वह यदि विरही हृदय को जलन से विकल कर दे तो कौन बड़ी बात है।

छॉडि—प्रा० छड्ड, छड। आज्ञा का रूप—छडणो, छाडणो, छोड़नो। बोलचाल मे छोडनो प्रयुक्त होता है।

हमारउ—प्रा० अम्ह+रउ ( सबंध चिह्न )। हमारो व्रज मे तथा हमारा हिंदी मे आता है। राजस्थानी के अपने रूप महारउ, म्हारउ हैं।

पुकारियउ—पुकारणो क्रिया अकर्मक और सकर्मक दोनों प्रकार से प्रयुक्त होती है।

दूहा ३७ मए—व्रज का रूप, राजस्थानी रूप 'भया' होगा।

मारू इ०—मिलाओ—चातक न होइ ए विरहिनि नार।

( सूर )

( पूरा पद ऊपर दूहा २७ की टिप्पणी मे देखो। )

दूहा ३८ बोलग—बोलण चाहिए। बोलणो+अण। मिलाओ—हिं० बोलने।

कता—कंत का सबोधन, कंत, कता तीनों रूपों में प्रयुक्त होता है।

नवि—इसके अर्थ न और नहीं तो ( =अन्यथा ) दोनों होते हैं।

कीधउ—सं० कृत; प्रा० किद्ध; सामान्य भूत, पुँल्लिंग, एकवचन का अनियमित रूप।

जोर करणो—प्रबल होना, पूरे बल पर होना, पूर्णत्व को पहुँचना, मन मे प्रियतम के लिये तीव्र भावनाओं का उत्पन्न होना।

दूहा ३६ गहक्किया—गहक्कणो का सामान्य भूत, पुँल्लिंग बहुवचन। कविता मे मात्राएँ पूरी करने के लिये कभी कभी अक्षर को द्वित्त कर देते हैं। गहकना=चाह या उमग से भरना, ललकना, उमगित होना ( उमगित होकर बोलना भी )।

मूँक्या—मूँकणो का सामान्य भूत, पुँल्लिंग, बहुवचन। स० मुच्, प्रा० मुच, मुक्क; राज० मुक्क या मुक। मिलाओ—गुज० मूँकवुँ। इसका अर्थ छोडना होता है। लक्षणा से 'दे देना' अर्थ है।

धणियाँ—धणी का बहुवचन विकारी रूप। कर्म का प्रत्यय लुप्त। धणी का अर्थ पति और मालिक होता है। मिलाओ—हिं० धनी ( द्वार **धनी** के पड़ रहे धका **धनी** का खाइ—कबीर )।

धण—यह शब्द राजस्थानी मे नायिका, स्त्री, प्रेयसी इन अर्थों में आता है। इसका पुँल्लिंग धणी है जो धण से ही बनाया गया है। इसकी व्युत्पत्ति स० धन्या से की गई है पर सं० धन से भी हो सकती है। पुराने जमाने मे स्त्री को भी एक प्रकार का धन ही समझा जाता था। इसका पुँल्लिंग धणी सभवतः धनिन् (धनवाला—स्त्रीवाला) से बना हो। इसका प्रयोग अपभ्रश काल से मिलता है। राजस्थानी मे तो यह बहुत आता है। आधुनिक गीतों मे भी इसका प्रयोग खूब होता है। कबीर और जायसी मे भी यह आया है। पीछे दूहा ८ में यह सामान्य रूप में स्त्री के अर्थ मे प्रयुक्त हुआ है। प्रयोगों के उदाहरण—

> ढोला सामळा धण चपावण्णी। ( ८-४-३३० )
>
> सामि पसाउ, सलज्जु पिउ, सीमा सधिहिँ वासु।
>
> पेक्खिवि बाहु बलुल्लडा धण मेल्लइ णीसासु॥ (८-४-४३०)
>
> ( हेमचद्र )
>
> धन मैली, पिउ ऊजला, लागि न सक्कौं पाइ। ( ५-३६ )
>
> ( कबीर )

ढो० मा० दू० २९ ( ११००–६२ )

( १ ) धनि सूखै भरे भादौं माँहा । अबहुँ न आएन्हि सींचेन्हि नाहा ।

( २ ) बरस दिवस धनि रोइकै हारि परी चित झखि ।
मानुस घरि घरि बूझिकै बूझै निसरी पखि ॥

( जायसी—नागमती-वियोग—खड १७ )

( १ ) उदियापुरसूँ बीज मँगाय, ओ धण वारी रे हजा ।
जोधाणेरी बाड़्याँ मे नींबू नीपजै ओ राज ।
माखणियारी पाळ बँधाय, ओ धण वारी रे हजा ।
दूधाँ ने सींचावो ढोलाजीरो नींबूडो ओ राज ॥

( २ ) धण रे आँगण बाग लगावो
सायब मिलणेरे मिस आवो ।

( ३ ) थाँने आय पुजास्याँ गणगोर,
सुदर धण, जावा दो जी ।

( ४ ) आवो, ए कुरजाँ, बैठो म्हाँरी पास, कुणांरी तो भेजी अठे आई जी म्हाँरा राज । थाँरी धणरी तो भेजी अठे आई जी थारी धणरा कागद साथ, भँवर, थे बाँच लेवो जी म्हाँरा राज ।

( राजस्थानी गीत )

सालण—सालणो का तुमंत रूप, हिं०—सालने । सालणो = सं० शल्य; प्रा० सल्ल ।

वूठैंतौ— वूठणो + ऐतौ ( वर्तमान कृदत का प्रत्यय ) । अन्य रूप—वूठतो, वूठतो । व्याकरण के अनुसार यहाँ विकारी रूप वूठैते होना चाहिए ।

दूहा ४० गुणिय—स० गुणी ।

सगळाँ—स० सकल प्रा० सगळ, सयल, राज० सगळो । विकारी रूप । सबध का प्रत्यय लुप्त ।

ऊछव—स० उत्सव, प्रा० उच्छव ।

दूहा ४१ ऊनमि इ०—मिलाओ—ऊँनवि आई बादली बरसण लगे अँगार ।

( कबीर )

बद्दळी—अन्य रूप—बादळी । बादळ की व्युत्पत्ति कुछ लोग सं० वार्दल से करते हैं और कुछ लोग उसे देशी शब्द बनाते हैं । हेमचद्र ने देशी कहा है ।

प्रयोग—

श्रो गोरी मुह णिज्जिअउ वद्दलि लुक्कु मियकु ।
अन्नुवि जो परिहविय तणु सो किवँ भँवइ निसकु ॥

(८—४—४०१)

चित्त—चित्त मे ( या स्मृति में )—दूहा २८ ।

यो—इसकी सज्ञा मेह है । वद्दली को माना जाय तो या होना चाहिए ।

दूहा ४२ दिसई—ई अधिकरण प्रत्यय है, अन्य प्रत्यय ए, इ ।

मेड़ी—प्रा० । देखो—मेडय । मिलाओ—तस्स य सयणट्ठाण सचारिय-कट्ठमेड्यसुवरिं ( सुपाहनाहचरिअ पृ० ३५१ ) ।

जीवसे—जीवणो का सामान्य भविष्य । से भविष्य का प्रत्यय है । अन्य प्रत्यय—सी, सइ, स्सइ । आधुनिक बोलचाल की राजस्थानी में सी (जीवसी) प्रत्यय प्रयुक्त होता है । कई मुसलमान जातियाँ से का भी प्रयोग करती हैं । देहाती बोली मे भी से प्रायः आता है । जैसे—जासे ।

सनेह—सनेही । तुक के लिये अतिम स्वर का लोप किया गया है । अथवा विशेषण के लिये सज्ञा प्रयुक्त की गई है ।

दूहा ४३ काळी कंठळि—काली गोलाकार घटा । देखो—दूहा ५२१ ।

दूहा ४५ मिलऊँली—मिलणो का सामान्य भविष्य, उत्तम पुरुष, एक-वचन, स्त्रीलिंग । राजस्थानी मे भविष्यकाल के चार पाँच प्रकार के रूप होते हैं । मिलसूँ मिलूँला ( इनमें लिंगभेद नहीं होता ), मिलूँली, मिलूँगी ( इनमें लिंगभेद होता है ) ।

दूहा ४८ टवक —नगाड़े आदि का शब्द ।

भावार्थ—दादुर, मोर और मेघ का शब्द मानो नगाड़े की आवाज है और बिजली, जो चमक रही है, मानो तलवार है । इस प्रकार मानो कोई सेना उस विरहिणी पर चढ़ी आ रही है ।

दूहा ४६ कगार—यहाँ सरोवर आदि के किनारे ।

दूहा ५० नीळज्जियाँ—निर्ल्लज्जा, यहाँ विशेष्य के साथ साथ विशेषण को भी बहुवचन किया गया है । साधारणतया तथा गद्य मे ऐसा नहीं किया जाता ( ओकारात पुँल्लिग विशेषण इस नियम के अपवाद हैं ) ।

मधुरइ मधुरइ—जोर जोर से गरजकर विरहवेदना को न जगा किंतु अपनी धीमी धीमी मीठी आवाज से लोरी की भाँति उसे धीरे धीरे सुला दे ।

दूहा ५१ काइ—स० कापि, प्रा० कावि ।

कुरळी—कुरळनो क्रिया का सामान्य भूत, स्त्रीलिंग, एकवचन। कुरलना राजस्थानी का एक बडा ही भावपूर्ण शब्द है। इसका प्रयोग विशेषतः क्रौंच, चातक, सारस, कोयल, मयूर आदि के करुण किंतु मधुर शब्द के अर्थ में होता है। उदाहरण—

(१) हूँ चातक ज्यूँ कुरळाऊँ जी।
कछु बाहर कहि न जणाऊँ जी॥

(२) मोर असाढाँ कुरळहे घन चात्रग सोई हो।

(मीराँबाई)

सरवर सँवरि हस चलि आए।
सारस कुरळहिँ, खजन देखाए॥

(जायसी—नागमती-वियोग खड)

अंबर कुजाँ कुरलियाँ गरजि भरे सब ताल। (कबीर)

उवै—साधारण रूप वै है। मिलाओ-हिं० वे, अगला दोहा देखो।

मेळी—मिलाई, बंद कीं। अखि मेळी = सोई।

दूहा ५२ कहिजइ—कहणी का कर्मवाच्य, आधुनिक रूप—कहीजै। अन्य रूप—कहियइ यै।

पसू—पशु की भाँति विवेकरहित।

केरा—केरो का बहुवचन। केरो सबध का प्रत्यय है।

प्रा० केर, अप० केरअ। इसी से राजस्थानी रो, बँगला एर, ब्रज को, एव हिंदी 'का'—ये सबध प्रत्यय बने है।

अणुराव—अनु + रव = पीछे पीछे बोलना। वैसा ही शब्द करना। अणुराव गूँज को भी कहते है।

दूहा ५३ तिणका—बहुवचन = उनके।

जिणकी इ०—अर्थात् जो प्रियतम से बिछुड जाते हैं वे सदा इसी प्रकार करुण शब्द से रोया करते हैं जो चारों ओर फैलकर गूँजने लगता है। मिलाओ—

अबर कुजाँ कुरलियाँ गरजि भरे सब ताल।
जिनिपै गोविंद बीछुटे तिनिकै कवन हवाल॥
अंबर घनहर छाइया बरसि भरे सब ताल।
चातक ज्यों तरसत रहै तिनिकौ कवन हवाल॥

(कबीर)

कुरझड़ियाँ कुरला रही, गूँजि उठे सब ताल।
जिनकी जोड़ी वीछड़ी तिनका कोण हवाल ॥
(राजस्थानी सुभाषित)

दूहा ५४ कूँझड़िया—सं० क्रौंच, प्रा० कुंच, कोंचः राज० कुज-कूँज, कुंझ-कूँझ, कुंझ कूँझ, कुंझो कूँझी, कुरज, कुरझ कुरझी, कुजड़ी कुँझड़ी कूँझड़ी-कूँझड़ी। अनुवाद मे इसका अर्थ कुररी दिया गया है, जो ठीक नहीं है। हिंदी मे इसको कराँकुल कहते हैं। यह सारस की जाति का पक्षी होता है और सरोवर आदि के जल के किनारे रहता है। यह झुंड बनाकर आकाश में उड़ता है। इसका स्वर बड़ा ही करुण होता है। राजस्थानी साहित्य में यह पक्षी चातक की ही भाँति महत्वपूर्ण है। चातक राजस्थान में नहीं होता, क्रौंच होता है अतः उसका महत्व और भी अधिक है। क्रौंच के करुण रुदन ने ही भारतीय काव्य रचना को जन्म दिया। आदिकवि वाल्मीकि की कवित्व शक्ति का आकस्मिक स्फुरण एक क्रौंच पक्षी के व्याध द्वारा निहत अपने प्रियतम के प्रति करुण रुदन को सुनकर ही हुआ था और भारतीय साहित्य की उस प्रथम काव्य कृति ने क्रौंच को अमर कर दिया है—

मा, निषाद, प्रतिष्ठा त्वमगमः शाश्वतीः समाः।
यत्क्रौंच मिथुनादेकमवधीः काममोहितम् ॥

क्रौंच के बच्चे निर्मल श्वेत वर्ण के होते हैं। स्त्रियों के गौर वर्ण से उनकी उपमा दी जाती है (कूँझ बचाँ गोरगियाँ खजर जेहा नेत—दूहा ४५७)। कहते हैं कि कुंज पक्षी अपने बच्चों को छोड़कर जब चुगने जाता है तब वहाँ से उनको बराबर पुकारता रहता है और बच्चे भी बराबर गर्दन ऊँची किए उसकी प्रतीक्षा करते रहते हैं (देखो—दूहा २०२ से २०५)। कबीर ने भी इस भाव का एक दोहा कहा है (देखो—दूहा २०२ की टिप्पणी में अवतरण)। उदाहरण —

तूँ छै ए, कुरजाँ, भायेली, तूँ छै धरम की बहण।
एक संदेसो, ए बाई म्हारी, ले उडो, ए म्हारी
राज, कुरजा, म्हारा पीव मिला दे ए ॥
(राजस्थानी गीत)

करळव—स० कलरव। यह शब्द प्रायः मधुर किंतु करुण शब्द के अर्थ मे आता है।

वरोहि—वण (स० वन) + एहि (अधिकरण प्रत्यय)।

द्रह—स० ह्रद, द्रह; प्रा० दह।

दूहा ५५—दरग+इ। दरग = सं० दुर्ग। अन्य रूप—द्रंग, दुग्ग। अपभ्रंश और राजस्थानी में कभी कभी आगे का द्वित्त वर्ण Single कर दिया जाता है। कुछ विद्वान् यह मानते हैं कि पुराने लेखक द्वित्त अक्षर लिखने का परिश्रम बचाने के लिये पूर्व अक्षर पर अनुस्वार का सा एक चिह्न कर देते थे (मिलाओ—उर्दू का तशदीद), वही बाद में भ्रम से अनुस्वार हो गया। मक्कड का मकड हो गया, द्रग्ग का द्रग, इसी प्रकार और भी।

करवत—सं० करपत्र, प्रा० करवत्त।

वूही—वूहणो क्रिया का सामान्य भूत, स्त्रीलिंग, एकवचन। राजस्थानी में वहणो (हिं० वहना) क्रिया चलना के अर्थ में आती है। कविता में तथा कुछ देहाती बोलियों में यह क्रिया बुहणो और बूहणों के रूप में भी प्रयुक्त होती है। प्रयोग—

जिण मारग केहर बुहो लागी वास तिणाँह।
ते खड़ ऊभा सूकसी नहिं चरसी हिरणाह॥

(राजस्थानी सुभाषित)

दूहा ५६ बइसि—बइसणो का पूर्वकालिक। बइस = सं० उपविश्; प्रा० बइस। राजस्थानी में बैसणो और बैठणो दोनों रूप आते हैं।

सारहली—सं० शल्य, प्रा० सल्ल, साल, राज० सार। हली ऊनवाचक प्रत्यय। बढ़ई के छेद करने के औजार को सार कहते हैं।

सल्हियाँ—मिलाओ—हिं० सालना।

दूहा ५७ समदाँ—समुद्रों के, यहाँ जलाशय के।

बींट—(१) सं० वृत, प्रा० विंट = फल पत्तों आदि के डंठल या बंधन। (२) सं० विष्ठा। पक्षियों की विष्ठा को राजस्थानी में बींट कहते हैं। वि०—(ख) प्रति का बैट (= बैठकर) पाठ स्पष्टतर है।

जामोपत्त—जाम (सं० जन्म, प्रा० जम्म)+उपत्त (सं० उत्पत्ति)। इस शब्द का ठीक अर्थ स्पष्ट नहीं है।

मॉझिम रत्त—सं० मध्यम रात्रि = आधी रात।

दूहा ५८—कळिअळ—सं० कलकल, प्रा० कलयल।

वाउ—सं० वायु।

त्याँ—विकारी रूप, कर्म का प्रत्यय लुप्त = उनको।

दूहा ५६ पइलइ—हिं० परला; राज० पैलो, गुज० पेलुं।

वूहा—( १ ) देखो दूहा ५५ मे वूही। ( २ ) स० वृष्ट, राज० वूठो, वूहो।

सोरठा ६० आवी—आवणो का पूर्वकालिक। आवी वहइ संयुक्त क्रिया है—आकर बहती है = आ बहती है ( आ निकलती है )।

एकणि—एकण + इ ( अधिकरण प्रत्यय )। ण प्रत्यय स्वार्थ मे लगता है। एकण का अर्थ 'एक ही, अकेला' भी होता है।

दूहा ६१ आडा—यह विशेषण बीच में क्रियाविशेषण का काम देता है।

वणइ—वणनो का वर्तमानकाल, हिं० बनता है।

जाणइ—जाणो कृदंत संज्ञा का विकारी रूप, संबंध प्रत्यय लुप्त = जाने की।

भत्त—हिं० भाँति, राज० भाँत = प्रकार, उपाय।

वणइ इ०—अन्यार्थ—बीच में वन हैं, उन वनों मे जाने का अर्थात् वनों को पार करने का उपाय नहीं है।

संदइ—सदउ का विकारी रूप। सदउ ( सदो ) राजस्थानी में संबंध का प्रत्यय है। ऐसा ही दूसरा प्रत्यय हदो है। इसकी व्युत्पत्ति प्रा० सुतो से की जाती है।

हिलूसइ—हिलूसणो का वर्तमानकाल। स० उल्लस्।

दूहा ६२ यउ नइ—मिलाओ—हिं० दो न।

विनउ—मिलाओ—हिं० बना।

लघी—लघणो का पूर्वकालिक ( लघ+ई )

मिलउँ—अन्य रूप—मिलौं, मिलूँ।

दूहा ६३ आवेरि—स० अग्र, प्रा० अग्ग, राज० आगो, आघो, एरो। स्वार्थिक प्रत्यय है। मिलाओ—वेगेरो, ऊँचेरो।

दूहा ६४ उपराठियाँ—पीठ किए हुए। देखो—दूहा ३५० और ३६३।

नइ—कर्म का प्रत्यय। वर्तमान रूप—ने। अन्य रूप—नूँ।

इनके अतिरिक्त कूँ, कौं, को, कौ, कहुँ आदि भी प्रयुक्त होते हैं।

कहियाँह—कहना।

दूहा ६५ हवाँ—हुवणो का सभाव्य भविष्य, उत्तम पुरुष, बहुवचन । अन्य रूप—हुवाँ ।

चवाँ—चवणो का सभाव्य भविष्य, उत्तम पुरुष, बहुवचन । प्रा० च्चव ।

छाँ—वर्तमान काल, उत्तम पुरुष, बहुवचन । पश्चिमी राजस्थानी—हाँ; हिं—हैं ।

पाठविसि—भेजेगी ( तो ) ।

दूहा ६६ थाहरइ—( १ ) थाहरणो का वर्तमान काल । अन्य रूप—ठाहरणो, ठहरणो । ( २ ) आधुनिक रूप—थारे = हिं० तुम्हारे; गुज० त्हारे ।

काजळ—अर्थात् मसि जिससे सदेश लिखा जाय ।

गहिलाइ—गहिलाणो का कर्मवाच्य, सभाव्य भविष्य । स० गृहीत ।

कहिवाइ—कहणो का प्रेरणार्थक, कर्मवाच्य, वर्तमानकाल = कहाए जाते हैं । प्रेरणार्थक रूप—कहवाणो, कहावणो, कहाड़नो ।

दूहा ६७—सँमार—किसी शिकारी से अभिप्राय है ।

आखर—स० अक्षर, प्रा० अक्खर = प्रेरणा । प्रयोग—

काटी कूटी माछली छीं के धरी चहोडि ।
कोइ एक आखिर मनि वस्या, दह मैं पड़ी बहोड़ि ॥

( कबीर )

सँमार—अन्य रूप—सँवार, सम्हाल ।

दूहा ६८ हुवइ—हुवणो का सभाव्य भविष्य ।

मनाँ—मन का बहुवचन, विकारी रूप, कर्म का प्रत्यय लुप्त=मनोँ को ।

बँधाँड़ाँ—बाँधणो का प्रेरणार्थक बँधाड़नो । सभाव्य भविष्य, उत्तम पुरुष, बहुवचन । अन्य रूप—बँधावणो ।

दूहा ७० भुइ—स० भू , जमीन, बीच की जमीन, अतः फासला ।

माँगी ताँगी—मिलाओ—हिं० रोटी ओटी ।

दूहा ७१ ई—ही ।

किंउ—स० किम् , अप० किंव, किवँ । यहाँ किमपि—कुछ का मतलब है ।

अवाट्ट—सं० अपवृत्त ( ? ) = विपरीत ।

दूहा ७२ मिळीजइ—मिळनी का आज्ञार्थ या कर्मवाच्य = मिलिए या मिला जाना है ।

हूँ—अपादान का प्रत्यय। यह दूसरे अपादान प्रत्यय सूँ से बना है। राजस्थानी मे स का ह प्रायः हो जाता है। मिलाओ—हिं० हू, हूं।

मेल्हियइ—प्रा० मेल्ल, मिल्ल, आज्ञा का रूप। मेल्हणो क्रिया राजस्थानी मे छोड़ना, भूलना, रखना, भेजना आदि अर्थों मे आती है।

दिणियर—सं० दिनकर; प्रा० दिणयर।

दूहा ७३ हुति—हेतुहेतुमद्भूत = होता या होते। अन्य रूप—हुत, होत, हुता, होता ( आधुनिक राजस्थानी )।

दूहा ७४ वजउ—( १ ) स० व्रज्; प्रा० वज्ज। ( २ ) स० वा; प्रा० वाय, राज० वाज।

उआँ—ऊ ( = वह ) का विकारी रूप। कर्म का प्रत्यय लुप्त। अन्य रूप—वाँ।

लाख पसाउ—सं० लक्ष+प्रसाद। पुराने जमाने मे राजा लोग बहुत प्रसन्न होकर कवियों आदि को कई प्रकार के पुरस्कार देते थे जिनमें लाख-पसाव, कोड़पसाव और अड़बपसाव मुख्य है। इन नामों का मतलब है प्रसाद या अनुग्रह करके लाख, करोड़ या अरब द्रव्य का दान देना। अडबपसाव करनेवाले राजा इनेगिने ही हुए हैं। पहले वास्तव मे इतना द्रव्य दिया जाता था पर बाद मे तो लाख आदि का नाम ही नाम रह गया। यह आवश्यक नहीं था कि पुरस्कार मे नकद द्रव्य ही दिया जाय। जागीर, घोड़े, हाथी, वस्त्र आदि भी दिए जाते थे। राजस्थानी साहित्य मे नीचे लिखे दानी प्रसिद्ध है—

[1]( १ ) सिंध का राजा ऊनड़—इसने नौ लाख गाँववाली सिंध की समस्त भूमि एक ही दिन मे दान दे डाली।

( २ ) अजमेर का गौड़वशी राजा बच्छराज—इसने अड़बपसाव ( एक अरब द्रव्य ) दान किया था।

---

१. ( १ ) माई एहा पूत जण जेहा ऊनड़ जाम।
दीधी सातूँ सिंध इम जिम दीजै इक गाम॥

( २ ) देवो अड़बपसाव दन धिनो गोड बछराज।
गढ अजमेर सुमेरसूँ ऊँचो दीसै आज॥

( ३ ) काढ दीध कमधज कमै, सवा कोड़ यह सींग।
बीकाणे दाता बडा, उभै हुवा अरडींग॥

( ३ ) बीकानेर नरेश राजा रायसिंह ने सवा करोड़ का दान किया।

( ४ ) बीकानेर के राव लूणकरण का छठा पुत्र करमसी—इसने एक चारण को करोड़ रुपए का दान दिया। जो कुछ पास था वह सब दे चुकने पर भी जब एक करोड की रकम पूरी नहीं हुई तब अपने कीरतसी नामक कुँवर को चारण के हवाले कर दिया।

दूहा ७५ दिऊँ—आधुनिक रूप—दूँ।

मेळइ—मेळनो मिळना का प्रेरणार्थक है।

मुज्झ, तुज्झ—कारक प्रत्यय लुप्त। हि०—भाव के लिये मिलाओ—

काढि कलेजो मैं धरूँ, रे कौवा तूँ ले जाइ।
ज्यॉं देसॉं म्हॉंरो पिव वसै वे देखै तू खाइ॥

दूहा ७६ जागवइ—जागवणो, जागणो का प्रेरणार्थक है। अन्य रूप—जगावणो।

परि—भॉंति, ज्यॉं। मिलाओ—

तिल तिल बरस परि जाई। पहर पहर जुग जुग, न सेराई॥
( जायसी )

गावै करि मगल चढि चढि गउखे मनै सूर सिसुपाल मुख।
पदमिणि अनि फूलै परि पदमिणि, रुखमिणी कमोदणी रुख॥
( कृ० रु० री वेलि )

दूहा ७७ भॉंणी—मिलाओ—हि० भावनी।

कुँमलॉंणी—कुमलावणो क्रिया का सामान्य भूत, स्त्रीलिंग, एकवचन। अनियमित रूप। मिलाओ—बिकाणी, लजाणी।

दूहा ७८ ऊमा देवड़ी—देवड़ा चौहान राजपूतों की एक शाखा है। ये सोनगरा चौहानों से निकले हैं। आजकल सिरोही का राज्य देवड़ों का है। देवड़ा नाम क्यों पड़ा, इसका ठीक पता नहीं चलता। ख्यातों में लिखा है कि चौहान राजा आसराज के यहॉं देवी रानी होकर रही और उसके वशज देवड़े कहलाए। कुछ लोग कहते हैं कि एक राजा का दूसरा नाम देवराज था जिसकी सतान देवड़ा कहलाई। ( विशेष देखो, भूमिका )

ऊमा पिंगळ की स्त्री एव मारवणी की माता थी। कुशललाभ और जोधपुरीय कथानकों में इस काव्य का एक धुर सबध (प्रस्तावना या उपोद्घात) भी मिलता है जिसमे पिगळ और ऊमा के विवाह की कथा दी गई है जो इस प्रकार है —

एक बार राजा पिंगळ शिकार खेलने को गया। वहाँ उसे एक भाट मिला जिसने ऊमा के रूप की बहुत प्रशसा की। नगर मे लौट आने पर राजा ने अपने प्रधान को ऊमा के पिता सामंतसिंह के पास जालोर भेजा और ऊमा को माँगा। ऊमा की सगाई इससे पूर्व गुर्जर नरेश उदयादित्य (उदयचद) के पुत्र रणधवल के साथ हो चुकी थी पर ऊमा की माता इस सबध से संतुष्ट न थी। उसने पिंगळ को कहलवाया कि अमुक अमुक लग्न के दिन तुम आबू यात्रा के बहाने यहाँ आ जा और हम ऊमा का विवाह तुम्हारे साथ कर देंगे। उधर उक्त लग्न के थोडे दिन पहले एक दूत लग्न लेकर उदयादित्य के पास भेजा गया। उदयादित्य से दूत ने कहा कि मैं मार्ग मे बीमार पड गया इसलिये पहले न आ सका। उदयादित्य ने देखा कि लग्न पर बरात नहीं पहुँच सकती पर उसने रणधवल को बरात के साथ रवाना कर दिया। उधर लग्न पर पिंगळ पहुँच गया। जब गुजरात की बरात ठीक समय पर नहीं आई तो ऊमा का विवाह पिंगळ के साथ कर दिया गया क्योंकि तेल चढी हुई कन्या कुमारी नहीं रखी जा सकती। उदयादित्य को यह खबर मिली तो वह बहुत क्रुद्ध हुआ। उसने जाळोर को घेर लिया। विवाह के बाद पिंगळ तो पूगळ पहुँच गया पर ऊमा साथ न भेजी जा सकी। इसलिये पिंगळ के प्रधान जेसळ ने एक बैलों की जोड़ी ऐसी तैयार की जो खूब तेज जाकर लौट आ सके और उदयादित्य के सैनिकों द्वारा पकड़ी न जा सके। उस जोड़ी को गाडी मे जोतकर वह एक रात को जाळोर गया और ऊमा को ले आया (विशेष देखो परिशिष्ट मे (थ) और (भ) प्रति का प्रारभिक अश।)

कहिवा—कहने (के लिये)। अन्य रूप—कहण।

भणी—यह एक प्रत्यय है जो कई कारक प्रत्ययों का काम देता है।

जैसे—

(१) कर्म—जिम पहुँचाँ नळवर-गढ-भणी (को)।

(२) करण—छाना मिळिया भाऊ-भणी (से)।

(३) संप्रदान—घणा गरथ दिया तिण-भणी (को)।

(४) अपादान—माँगी हूती राजा-भणी (से)।

इसके सिवा यह 'प्रति' और 'पास' का भी अर्थ देता है। जैसे—

ऊमावो हूओ तुझ-भणी (प्रति)।

नरवरगढ ढोलइ-भणी (पास)।

(ये सब उदाहरण कुशललाभ की चौपाइयों के हैं। देखो—परिशिष्ट में (थ) प्रति।)

दूहा ८० आखय—आखइ। इ का य हो गया है।

दाइ—दाव (?)।

दूहा ८१ साँढिया—साँढ+इया (वाला अर्थ देनेवाला, प्रत्यय) = साँढवाले, साँढ़नी सवार। मिलाओ—ऊँटिया (ऊँटवाला, ऊँट का सवार)।

पाठवइ—सं० प्रस्थापम्, प्रा० पट्ठव पट्ठाव, राज० पाठवणो, पठावणो।

तेड़न—तेड़नो का तुमंत रूप। तेड़ना क्रिया राजस्थानी तथा गुजराती में बुलाने, न्यौता देने के अर्थों मे प्रयुक्त होती है।

काजि—हिंदी में भी यह शब्द 'लिये' के अर्थ में आता है।

दूहा ८२ को—कोइ। इ लुप्त हो गया है।

सँडेसड़ा—सं० संदेशक, प्रा० संदेस, अप० सदेसडउ, राज० सदेसड़उ (सदेसडो)। बहुवचन—डो प्रत्यय स्वार्थ मे या अनादर में आता है।

वगड—(१) राज० वाघड़। (२) वग्गड़ या वागड़ विना बस्ती के देश को भी कहते हैं। अतः मरुभूमि के जगल के बीच मे।

विचाहू—बीच में ही। विच देशी प्राकृत शब्द है और हू ही का दूसरा रूप है।

दूहा ८३ आवंत—(१) सं० आयात, प्रा० आवंत। आता हुआ है = आता है। (२) सं० आयाति; प्रा० आवंति। आवत, आवत ये रूप वर्तमानकाल के दोनों वचनों मे प्रयुक्त होते हैं।

वेच्या—वेचे हुए अर्थात् वेचे जाने पर। वेच्याँ पाठ हो तो 'वेचने पर' अर्थ होगा।

लाख लहत—लाख रुपए लाते हैं, लाख रुपयों मे विकते हैं (देखो—दूहा २८० और २७०)।

दूहा ८४ करे—कर+ए (पूर्वकालिक प्रत्यय)।

दूहा ८६ अउझकइ—अचानक। मिलाओ—हिं० औचक।

खिँवी—चमकी। विजली के चमकने के लिये यह क्रिया आती है। यह द्रुतता सूचित करती है।

सझ—सं० सध्या, प्रा० संझा।

दूहा ८७ सोवन—सुनहरा।

तसु—सं० तस्य, प्रा० तस्स; राज० तास, तस, तसु।

अलत्ता—सं० अलक्तक।

दूहा ८८ सउदागर—इस चरण मे एक मात्रा कम है।

लइ मन्न—मन लेकर, अपने अनुकूल पाकर या बनाकर।

दीसइ—स० दृश्यते; प्रा० दीसइ, दीखती है, देखी जाती है।

रायंगण—सं० राजागण।

व्रन्न—सं० वर्ण। राजस्थानी मे आगे के वर्ण पर का रेफ कभी कभी पूर्व वर्ण के नीचे चला जाता है। अन्य उदाहरण—ध्रम्म (धर्म्म), क्रम्म (कर्म्म), क्रीति (कीर्ति), सोव्रन्न (सुवर्ण), न्रिमल (निर्मल), स्त्रग (स्वर्ग)।

दूहा ८९ किह—प्रा० अप० किह, किहँ; हिं० कहाँ।

पीहर—पितृगृह।

विगतइ—विगत (ब्यौरा) + इ (करण प्रत्यय)।

दूहा ९० पुहकर—पुष्कर नामक स्थान।

दूहा ९२ कन्हे—पास, से।

एकति—अन्यार्थ—एक।

दाखूँ—दाखणो का सभाव्य भविष्य, उत्तम पुरुष, एकवचन। दाखणो राजस्थानी क्रिया है जो संभवतः आँख के साम्य पर बना ली गई है।

भंति—भाँति।

दूहा ९३ जिसउ—स० यादृश; अप० जइस, राज० जिसउ, हिं० जैसा। लाखाँ—हिं० लाखों।

बगसइ—फा० बख्शना।

भड़—स० भट।

सिर—पर, ऊपर।

दूहा ९४ सुधू—सु + धू (स० दुहिता, प्रा० धूआ, धूया)। आधुनिक रूप—धी, धीवडी।

ढोळइ तिण—ढोले मे और उसमे।

दूहा ९६ कउ—कोउ। देखो—दूहा ८२ मे को।

निरति—खबर, सुध।

तियउ—अन्य रूप—तिको = वह। सो, वो, जो, इनकी जगह राजस्थानी में तिको, जिको-जको ये रूप भी आते हैं।

जिकोइ—जिको = जो। अन्यार्थ—जि = जो + कोइ = कोई।

दूहा ९७ सुं—छंद पूर्त्यर्थ ह्रस्व कर दिया गया है।

कहृ—कहता है। वर्तमान काल।

छानी—स० छन्न, प्रा० छण्ण = प्रच्छन्न, गुप्त, छिपा। स्त्रीलिंग।

से—सो

तथ्य—स० तथ्य = रहस्य।

दूहा ९८ सही—सखी।

समाँणी—समान उम्र की।

मल्हपत—प्रा० मल्ह (=लीला करना)। लीला के साथ धीमे धीमे चलना।

नेडी—सं० निकट, प्रा० णिअड, नेड विशेषण, स्त्रीलिंग।

दूहा ९९ साँभळिया—स० सभल, प्रा० सभल, गुज० सामळवुं।

मूकयउ—सं० मुक्त, प्रा० मुक्क।

दूहा १०० विमासियउ—स० विमश, प्रा० विमस्स।

दूहा १०२ माँगणहार—याचक। यहाँ याचक जाति के पुरुष से अभिप्राय है। चारण, भाट, ढोली, ढाढी आदि याचक जातियाँ कहलाती हैं।

गारा—फारसी गर प्रत्यय, जो सभवतः सस्कृत कार से बना है। राजस्थानी मे यह वाला या करनेवाला के अर्थ में आता है। मिलाओ—कामणगारा।

रीझवइ—रीझवणो रीझणो का प्रेरणार्थक है। अन्य रूप—रिझावणो।

ल्यावइ—लावइ का रूपातर।

दूहा १०३ मोकळि—स० मुक्त, प्रा० मुक्क, मोक्कल, गुज० मोकळवुं। आशार्थ।

उत्तिम—उत्तम।

मगता—याचक। आजकल मँगता बुरे अर्थ मे प्रयुक्त होता है।

घररा—घर के, अपने।

जगावइ—सगीत द्वारा विरह को उद्दीप्त करें।

दूहा १०४ भेदक—स० भेदज्ञ।

दूहा १०५ ढाढी—विवाह, जन्मोत्सव आदि शुभ अवसरों पर बधाई आदि के गीत गानेवाले मुसलमान गवैए। प्रयोग—

हौं तो तेरो घर घर को ढाढी सूरदास मो नाउँ। (सूर)

श्री गौरीशंकर हीराचद ओझा ने हमारे पूछने पर लिखा है—'ढाढी जाति की उत्पत्ति का ठीक ठीक पता नहीं चलता, परतु अदाजे से ढाढी शब्द लगभग १६वीं शताब्दी से काम मे लाया जाता है। जब वे इस नाम से पुकारे जाने लगे, करीब करीब उसी समय से मुसलमान हो गए थे। सभवतया पहले वे ढोली या भाट थे, परतु मुसलमान होते ही वे अपनी जातिवालों से नीची निगाह से देखे जाने लगे और 'ढाढी' कहलाने लगे। ढाढियों और ढोलियों का पेशा एक ही सा है—उत्सवों पर गाना, बजाना, बदीजन और सदेशवाहक का काम करना। ढाढियों का अब तक यही पेशा है और वे सारे हिंदू रीति रिवाजो का पालन करते हैं। वास्तव मे मुसलमान तो वे केवल नाम के हैं।

राजस्थान मे अब भी कोई उत्सव या मगलकार्य ढाढियों के सहयोग बिना अधूरा ही समझा जाता है। गढों के द्वार पर नौबत और शहनाई यही बजाते है। सवारी के समय नगाड़े और तुरही बजाते हुए और विरुद गाते हुए निशान का ( झंडा ) हाथ मे लिए घोड़ों या ऊँटों पर चढ़कर वही सबसे आगे चलते हैं। जान पड़ता है, पहले युद्धयात्रा के समय भी ऐसा ही होता रहा होगा। वे अपने यजमानो की वीरगाथाओं को कविताबद्ध भी करते रहे हैं और शाति के समय उनका विरुद बखान कर, सगीत सुनाकर तथा वीरता या प्रेमपूर्ण सुदर सुदर कहानियाँ कहकर उनका मनोरजन भी करते रहे है। यजमानों का भी उनपर सदा से अटल विश्वास रहा है। राजपूत जाति के इतिहास मे युद्ध और प्रेम इन दो बातों का सदा प्राबल्य रहा और ढाढियों ने उनके दोनों प्रकार के कार्यों मे पूरा सहयोग दिया है। अब भी इस जाति मे बड़े बड़े गुणी, उच्चकोटि के गवैए, सब प्रकार के वाद्य बजानेवाले, कहानी कहनेवाले और अच्छे अच्छे कवि मौजूद हैं। हिंदी के सिद्धहस्त गद्य पद्य लेखक मुशी अजमेरी जी, जिन्होने आगरा मे महात्मा गाधी को अपनी विनोद और हास्यपूर्ण बातों से प्रसन्न किया था और अपने गानों और कथाओं से रिझाया था, इसी जाति के रत्न थे।

बोलाविया—स० ब्रू, प्रेरणार्थक, प्रा० बोल्लावइ, बुल्लावइ; हिं० बुलाना राज० बोलणो का प्रेरणार्थक बोलावणो, सामान्य भूत, पुँल्लिंग, बहुवचन। यहाँ यह शब्द 'बुला भेजने' के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है, 'पुकारने' के अर्थ मे नहीं।

ताळ—सं० ताल। ताली बजाने में जितना समय लगता है, उतना समय। क्षण, समय। उदाहरण—

'तिणि ताळि सखी गळि स्यामा तेही'। ( वेलि १७७ )

वागरवाळ—सं० वागर, प्रा० वागर = विद्वान्, पंडित। वाळ प्रत्यय (= हिं० वाला)। प्रत्यय यहाँ पर निरर्थक जान पड़ता है।

विद्याव्यसनी होने के कारण कदाचित् ढाढियों को इस नाम से पुकारा जाता है। धीरे धीरे इस शब्द का अर्थ याचक या गा बजाकर माँगनेवाला रह गया है।

दूहा १०६ सीख—सं० शिक्षा, प्रा० सिक्खा, हिं० सीख। राजस्थानी मे यह शब्द 'विदा' के अर्थ मे भी प्रयुक्त होता है, जैसा कि इस स्थल पर हुआ है।

मेल्हि—सं० मुच्, प्रा० मेल्ल, राज० मेल्हणो + इ ( पूर्वकालिक प्रत्यय )।

तेड़ाविया—सामान्य भूत, पुँल्लिग, बहुवचन। राजस्थानी—तेड़णो + आव ( प्रेरणार्थक प्रत्यय ) तेड़ावणो + इया, प्रा० तेड़, राज० तेड़ा (संज्ञा) = न्यौता, निमंत्रण, बुलावा।

मागणहार - राज० मागणो + अण + हार। माँगनेवाला, याचक। मागणा—सं० मार्ग, प्रा० मग्ग, हिं० माँगना। हार ( प्रत्यय )—सं० धार; हिं० हार, हारा।

दूहा १०७ दियण—राज० देणो + अण = देने के लिये। सं० प्रा० दा, हिं० देना।

कज्ज—सं० कार्य, प्रा० कज्ज, हिं० काज = लिये, के हेतु, निमित्त।

कदे—सं० कदा, प्रा० कदा, हिं० कब, राज० कद = किस समय।

चालिस्यउ—( सामान्य भविष्य, मध्यम पुरुष, बहुवचन ) सं० चल्, प्रा० चल, हिं० चलना, राज० चालणो।

विहाणइ—( अधिकरण ) सं० विभात, प्रा० विहाण = प्रभात में। उदाहरण—निद्दए गमिही रत्तड़ी दडवड होइ विहाणु॥

( हेमचंद्र ८-४-३३० )

अज—( क्रियाविशेषण ) सं० अद्य, प्रा० अज्ज, हिं० आज।

दूहा १०८ निसह—सं० निश, निशा, प्रा० निस, निसा = रात्रि में। ह अधिकरण कारक का चिह्न है। मिलाओ—

जल विन हस निसह विन रवू ।
कबीरा कौ स्वामी पाइ परिकैं मनैंबू लो ।
( २१३—३७६ )

म्हे—( सर्वनाम, कर्ता कारक, बहुवचन ) स० अस्मत्, प्रा० अम्हे, अप० अम्हइ, अम्हे, हिं० हम ।

बहिस्याँ—( भविष्य, उत्तम पुरुष, बहुवचन ) सं० वह, प्रा० वह, हिं० वहना = चलेंगे । राजस्थानी म यह शब्द मनुष्यों के अथवा वाहन के मार्ग चलने के अर्थ मे प्रयुक्त होता है ।

पथी—स० पथिन्, प्रा० पथिय ।

जीव्या—( सामान्यभूत, पुँल्लिग, बहुवचन ) स० जीव, प्रा० जीव, हिं० जीना=जिए, जीते रहे ।

मुया—सं० मृत, प्रा० मुअ, मूअ, हिं० मुए, मर गए तो ।

त—( अव्यय ) स० तद् या तु, राज० हिं० तो, तब = त, उस दशा मे ।

'सतगुर मिल्या त का भया, जे मनि पाडी भोल' ।
( कबीर )

किसी शब्द पर जोर देने के लिये राजस्थानी मे स, त, ज का निरर्थक प्रयोग भी होता है ।

दूहा १०६ भगताविया—स० भुज्, भोग, हि० भोगना, भुगतना, भुगताना; राज० भोगणो, भोगावणो ( प्रेरणार्थक ), भुगतणो, भुगताणो, भुगतावणो ( प्रेरणार्थक ) । राजस्थानी मुहावरे मे यह शब्द सदेस के साथ साधारणतः प्रयुक्त होता है, जैसे—'सदेसो भुगतावणो' ।

मारू—स० मरु, प्रा० मरू, मरुअ ।

( १ ) एक राग जिसको **माँड** भी कहते हैं । इस राग की उत्पत्ति मरु० स्थल से हुई जान पडती है अथवा मारवाड मे अधिक गाए जाने से इसका नाम 'माँड' पड़ा, जिस प्रकार पूर्व से 'पूर्वी' सिंध से 'सिंधरा' और सौराष्ट्र से सोरठ । मारवाड़ मे अब तक यह राग सबसे अधिक लोकप्रिय है और उत्सव के अवसरों पर गाया जाता है । 'सोरठ' और 'देश' का भी राजस्थान मे बहुत प्रचार है परतु उतना नहीं जितना माँड का ।

पहले जब राजस्थान भारत का आदर्श युद्धक्षेत्र बना हुआ था, तब योद्धाओं को उत्साहित और उत्तेजित करने के लिये इसी राग मे त्याग, वीरता

और यश के गान गाए जाते थे परतु ज्यों ज्यों यह देश विलासभूमि बनता गया और अपने उच्च आदर्श भ्रष्ट होकर 'दारुड़ा पियो और मारूडा गाओ' तक ही रह गया, त्यों त्यों इस राग ने भी पलटा खाया और इसमे श्रृगाररस का प्रवाह बहने लगा। रात्रि के समय जब कोई इस राग मे विरह की टेर लगा देता है तो हृदय व्याकुल हो जाता है।

मॉड सपूर्ण राग है। इसमे सब शुद्ध स्वर लगते हैं। यह श्री राग का पुत्र समझा जाता है। मारवाड़ के गवैए ढोला मारू के प्रसिद्ध दूहे इस राग मे बडे सुदर ढग से गाकर मन को लुभा लेते हैं। मॉड राग की चीजों मे जब तक बीच बीच मे दोहे नहीं रहते तब तक उसका मजा अधूरा ही रहता है।

( २ ) इस शब्द का दूसरा अर्थ मरुस्थल निवासी भी होता है। जयपुर निवासी विहारीलाल कवि ने इस अर्थ मे प्रयोग किया है—

मरुधर पाय मतीरह मारू कहत पयोधि। ( बिहारी )

आधुनिक राजस्थानी मे 'ढोला' की तरह यह शब्द केवल 'नायक' के अर्थ में भी प्रयुक्त होता है, जैसे—पन्ना मारू, जल्ला मारू। उदाहरण—

आई रे आई, मारू, सावणियॉरी तीज, राज सइयॉ,

कसूबो रे म्हारा गाढा मारू ओढियो।

( प्रचलित 'कसूबो' गीत' )

निपाइ—स० निष्पद, प्रा० णिप्पाअ, राज० निपाणो, नीपाणो, नीपावणो; हिं० निपजाना = बनाकर, रचकर। उदाहरण—

किणि नीपायो तदि त्रिकुटी ए मठ पूतळी पाखाण मैं। ( वेलि ११० )

तियॉ—सं० तत्; हिं० तिन = उनको। विकारी रूप, कारक प्रत्यय लुप्त। अन्य रूप—त्यॉ।

दूहा ११० सुहॉमणउ—(विशेषण) स० शुभ, प्रा० सोह, राज० सोहणो + ऑमणो ( प्रत्यय )। अन्य रूप—सोहणो, सुहावणो, सुवावणो। मिलाओ—हिं० सुहावना।

पहियाह—सं० पथिक, प्रा० पहिय; राज० पहिय + आ ( सबोधन-चिह्न ) + ह ( पाद पूर्त्यर्थक ) = हे पथिको।

दूहा १११ सदेसा—सदेसॉ होना चाहिए। अनुस्वार का लोप हो गया है। विकारी रूप, करण कारक का प्रत्यय लुप्त।

लख लहइ—स० लक्ष; प्रा० लक्ख; हिं लखना, राज० लखणो = जान लेता है। 'लख' धातु है जो लहइ से मिलकर सयुक्त क्रिया बनाता है।

लहइ—सं० लभ, प्रा० लह, हिं० लहना, राज० लहणो। केवल कविता मे प्रयुक्त होता है।

आखइ—( सभाव्य भविष्य ) स० आख्या; प्रा० अक्खा, अक्ख, हिं० आखना, राज० आखणो। (क) में, जो अब तक प्राप्त प्रतियों मे सबसे प्राचीन है, इस दूहे के प्रथम और दूसरे 'आखइ' के स्थान पर क्रमशः 'देखूँ' और 'देखै' पाठ है, जो 'दाखूँ' ( कहती हूँ ) और 'दाखे' (कहे) के स्थान पर प्रतिलिपिकार की गलती से लिख गया जान पड़ता है। ( क ) का यह पाठ रखने से अर्थ होता है—'जिस प्रकार मैं आँखें भरकर देखती हूँ, उसी प्रकार यदि वह देखे'—जो ठीक नहीं जँचता।

दूहा ११२ बळि—सं० ज्वल्, प्रा० बल, हिं० बलना, बरना। पूर्वकालिक। प्रयोग—

कमल बालि विरहिणी वदन किय,
अब पाळि सजोगि उर। ( वेलि २२२ )
मद्दु कतहो गुद्दट्टि अहो कउ झुंपड़ा बलति।
( हेमचद्र ८-४-४१६ )

कुइला—स० कोकिल, प्रा० कोइला, हिं० कोयला।

ढँढोलिसि—सं० ढुढनम्, प्रा० ढुढुल्ल, ढढुल्ल, ढढोल, राज० ढूँढणो, ढढोलणो, हिं० ढूँढना, ढँढोरना। प्रयोग—

( १ ) सायर माहि ढंढोलताँ हीरा पड़ि गया हत्थ।
( कबीर )

( २ ) दुपहर दिवस जानि घर सूनो, ढूँढि ढँढोरि आप ही आयो।
( सूर )

दूहा ११३ यूँ—( अव्यय ) अप० एम्व, इम्व, एवँ, इवँ, राज० एम, इम, इयुँ।

प्राँणियउ—प्राण + इयउ ( अनादरवाचक प्रत्यय ) = बेचारा प्राण।

झळ—स० ज्वाल; हिं० झल, झार = ताप, दाह, उग्र कामना, उत्कट इच्छा। उदाहरण—

( १ ) झाँखाँणा उरि उठी झळ। ( वेलि १४० )

( २ ) साहिब मिलै न झल बुझै, रही बुझाय बुझाय।
( कबीर )

दूहा ११६ ओळग—सं० अपलग्न, अप० ओळग्ग; राज० अळगो, हिं० अलग = दूर, जुदा, भिन्न, पृथक्।

रूडा—सं० रूढ़ = प्रशस्त, हिं० रूरा = अच्छा, भला, प्रशंसनीय। मिलाओ—

लटकन ललित ललाट लटूरी,
दमकत द्वै द्वै दँतुरिया रूरी। (सूर)

दूहा ११७ साख—राजस्थानी में 'साख' फसल को कहते हैं।

दूहा ११८ उपाड़ियउ—सं० उत् + पाट्य, प्रा० उप्पाड़िय; राज० उपाड़णो, हिं० उपाड़ना = ऊपर उठाना, उखेड़ना। उदाहरण—

ऊपड़ी रजी मझि अरक एहवो। (वेलि ११५)

दूहा ११९ वइसइ—सं० उपविश, प्रा० वेस, वईस, गुज० वेसवुँ, राज० वैसणो = बैठना। उदाहरण—

ते मंदिर खाली पड़े, वैसण लागे काग। (कबीर)

दूहा १२० मउरियउ—सं० मुकुलित, प्रा० मउरिअ, मउलिअ, हिं० मौरना = मंजरी युक्त होना। उदाहरण—

मारगि मारगि अंब मौरिया। (वेलि ५०)

चुटइ—प्रा० चुट। राजस्थानी में (और अपभ्रंश में भी) कभी आगे द्वित्व वर्ण होने पर उसे एक करके पूर्व वर्ण को सानुस्वार कर देते हैं और कभी इसके विपरीत अनुस्वार को हटाकर आगे के वर्ण को द्वित्व कर देते हैं।

दूहा १२१ कण—(सं०) धान्य कण। उदाहरण—

कण एक लिया किया एक मण कण। (वेलि १२८)

करसण—सं० कर्षण, प्रा० करिसण। इसी से राजस्थानी में करसा (= किसान) और हिं० किसान बनता है।

भोग—(सं०) उपभोग, कर। इससे राजस्थानी भोगता शब्द (= जमींदार, जागीरदार) बना है।

दूहा १२२ फाटि—सं० स्फटित, प्रा० फट्टिअ (सामान्य भूत), राज० फाटणो, हिं० फटना। जोबण फाटि इत्यादि, मिलाओ—

सरवर हिया घटत नित जाई। टूक टूक होइकै बिहराई ॥
बिहरत हिया करहु पिय टेका। दीठ दवँगरा मेरवहु एका ॥
(जायसी)

तलावडी—सं० तडाग, तडागिका, प्रा० तलाग, तलाइत्रा; राज० तलाव; हिं० तलैया। ड़ी ऊनवाचक प्रत्यय।

पाळि—स० पालि, राज० पाळ, पाज, हिं० पाल, पार = मेड, जलाशय का किनारा। मिलाओ—

टूट पाळ सरवर बहि लागे। (जायसी)

सरवरियारी, बीग, ऊँची नीचो रे पाळ एक चढूँ दूजी ऊतरूँ।

(राजस्थानी गीत)

दूहा १२३ पैंहचाइ—स० प्र + भू, प्रा० पहुच्च, अप० पहुच्चइ (हेमचंद्र), राज० पूचणो; हिं० पहुँचना। प्रेरणार्थक, आज्ञा।

दूहा १२४ पही—सं० पथिक, प्रा० पहिश्र।

घातउ—प्रा० घत्त, राज० घातणो, घालणो। आज्ञा। मिलाओ—मराठी घेत, घेतले। उदाहरण—

धर श्यामा सरिस स्यामतर जलधर घेघूचे गळि बाहाँ घाति।

(वेलि २०१)

दूहा १२५ निकसी वेणी सापणी इत्यादि—ऐसा प्रसिद्ध है कि साँप के मुँह में स्वाती की बूँद पड़ने से विष बनता है, इससे सभवतः इसे सतोष और शांति प्राप्त होती है (?):

कदली, सीप, भुजग मुख, स्वाति एक गुण तीन।
जैसी सगति बैठिए, तैसो ही गुण दीन॥

(रहीम)

दूहा १२६ उत्तर—(स०) लक्ष्यार्थ मे उत्तर का पवन, शिशिर वात, जिसके चलने से लता गुल्म आदि जल जाते हैं। उदाहरण—

प्रज उदभिज सिसिर दुरीस पीडतौ

ऊतर ऊथापिया असन्न। (वेलि २४९)

दखिखण—लक्ष्यार्थ मे दाक्षिणात्य पवन। शीतल, मंद, सुगधित वासतिक वायु, जिसके चलने पर सूखी हुई वनस्पति में फिर से प्राण का संचार होता है और नवांकुर प्रस्फुटित होने लगते हैं।

वाजइ—स० व्रज, प्रा० वच्च, वज्ज, वज्जइ, वाजइ = चलता है, चलती है। राजस्थानी मे हवा के चलने को 'हवा वाजणो' कहते हैं।

दूहा १२७ ओखद—स० ओषधि = दवा, उपचार।

दूहा १२८ सेहर—सं० शिखर, प्रा० सिहर। यहाँ पर शिखर पर गर्जन करने से—नायक का मेघ के रूप में गर्जन करके यौवन रूपी बाघ के दर्प को शान्त करने से—आशय है। बाघ को मेघगर्जन सुनकर क्रोध होता है, परंतु उस पर उसका वश नहीं चलता।

दूहा १२९ कुमळाँणी—सं० कु + म्लान, प्रा० कुम्मण, हिं० कुम्हलाना = मुरझा जाना, गतप्रभ होना। उदाहरण—

काटन बेलि कूँपलै मेल्हीं, सींचताड़ी कुमिळाँणी। (कबीर)

सिसहर—सं० शशधर; प्रा० ससहर = चंद्रमा। उदाहरण—

ससिहर कै घरि सूर न आने। (कबीर १५७–२०२)

दूहा १३१ खीर—सं० क्षीर, प्रा० खीर = दुग्ध। जिस प्रकार देवता और असुरों ने क्षीरसमुद्र का मथन कर सूर्य, चंद्र, विष, अमृत आदि चौदह रत्न निकाले थे, उसी प्रकार यौवन समुद्र का मथन करके प्रेमरूपी रत्न निकालने के लिये ढोला का आह्वान किया जा रहा है।

काढइ—सं० कर्षण, प्रा० कड्ढण = निकालना। उदाहरण—

पुनि पताल पानी तहँ काढ़ा।

छीरसमुद्र निकसा हुत बाढ़ा॥ (जायसी)

दूहा १३२ केळिनि—सं० कदली (स्त्रीलिंग), प्रा० कयली, केळो का स्त्रीलिंग या केलोंवाली (केले के वृक्षों की बाड़ी)। मिलाओ—कमलिनी (स्त्रीलिंग)। कहा जाता है कि स्वाती नक्षत्र में वर्षा होने पर कदली में कपूर पैदा होता है। यथा—

सीप गयो मुक्ता भयो, कदली भयो कपूर।

अहि फन गयो तो विष भयो, सगत को फल सूर॥ (सूर)

स्वाति बूंद विष ज्यों, पीयूख ज्यों पपीहा मुख,

सीपी बूंद मोती, कदली मुख कपूर है। (देव)

दूहा १३३ साव—सं० स्वाद; प्रा० साद, साअ, साव। उदाहरण—

(१) नगाँ नाहराँ नरवराँ, पाकाँ पाकाँ साव।

(पृथ्वीराज)

(२) कबीर प्रेम न चाखिया चाखि न लीया साव। (कबीर)

संबळ—सं० शम्बल = रास्ते का भोजन, पाथेय।

वैसासणइ—सं० विश्वास, प्रा० विस्सास, वीसास, राज० वैसासणो। अपभ्रंश = विश्वास करने से। उदाहरण—

मनि परतीति न ऊपजै, जीव वैसास न होइ।

(कबीर)

पाठांतर—'सावज सकळ तोडस्यइ वैसासणइ न जाइ'—अर्थात् मेरा यौवनरूपी अदमनीय हिंस्र पशु बंधन को तोड़ा चाहता है, उससे (शांत) बैठा नहीं जाता।

सावज—सं० श्वापद = जंगली हिंस्र पशु। प्रा० सावय, गुज० सावज। उदाहरण—

सावज सींह रहे सब माँची, चंद अरु सूर रहे रथ खाँची।

(कबीर)

संकळ—सं० शृंखला, प्रा० संकल, संकला; हिं० साँकल। बंधन, शील-मर्यादारूपी बंधन।

वैसासणइ—सं० उपविश, प्रा० वैस, बईस, गुज० वेसवुं; राज० वैसणो = बैठना, शांत होकर रहना।

ते मंदिर खाली पड़े, वैसण लागे काग। (कबीर)

दूहा १३४ हेक—सं० एक। एक और उससे बने हुए शब्दों का ए राजस्थानी में प्रायः हे हो जाता है। मिलाओ—हेकठा। उदाहरण—

हेक वडो हित हुवै पुरोहित, वरैसुता सिसुपालवर।

(वेलि ३५)

वेगइरउ—सं० वेग, राज० वेगो (विशेषण)+एरउ या एरो प्रत्यय (स्वार्थ में)। मिलाओ—भलेरउ, आघेरउ, वडेरउ।

दूहा १३५ भमतउ—सं० भ्रम, प्रा० भम, राज० भम या भँव+अतउ (वर्तमान कृदंत प्रत्यय)।

कणयर—सं० कर्णिकार, प्रा० कण्णियार, हिं० कनेर, कनियर = एक पुष्पवृक्ष विशेष।

कंब—सं० कंबा, कंबी, प्रा० कंब, कंबा = लीलायष्टि, हाथ में रखने की छड़ी, बाँस की छोटी डाली। किसी पेड़ से काटी हुई, हाथ में रखने की अथवा पशु को त्वरित करने की, छोटी डाली।

सुरत्त—सं० स्मृति = याद, ध्यान, सुरति। उदाहरण—

सुरति समाँणी निरति मे, निरति रही निरधार। (१४—२२)

दूहा १३६ सात सलाँम से केवल सात बार ही अभिवादन करने का आशय नहीं है वरन् अनेकानेक प्रणाम का आशय है।

थीं—सं० तः (अपादान विभक्ति चिह्न) = से। मिलाओ—

तरवर थे फल झड़ पडे बहुरि न लागैं डार।

(कबीर)

दूहा १३७ बिललंती—सं० विलाप अथवा अनु० शब्द बिल बिल करना = बिलखना, विलाप करना।

(१) आघाई सीसी सुलखि बिरहबरी बिललात। (बिहारी)

(२) एक खड़े ही लहैं, और खड़ा बिललाइ। (कबीर)

'पग नॅ माहइ लीहटी'—मिलाओ—

चारु चरन नख लेखति धरनी।

नूपुर मुखर मधुर कवि बरनी॥

स्वभावोक्ति का बड़ा सुंदर उदाहरण है।

माहइ—खींचती है, कुरेदती है। मिलाओ—भिन्न प्रयोग दोहा १३१ में।

लीहटी—सं० रेखा, प्रा० लेहा, राज० लीह+टी (ऊनवाचक प्रत्यय)

दूहा १३८ हर—सं० स्मर, प्रा० म्हर, हर = आकांक्षा, अभिलाषा, उत्कट इच्छा। राजस्थानी का साधारण प्रचलित शब्द है। उदाहरण—

हर म करो अनि गय हर। (वेलि ७७)

मनह—(सं० मनस्) मन से, मन में। उदाहरण—

(१) मनह मनोरथ छाडि दे, तेरा किया न होइ। (कबीर)

(२) मनह उतारी झूठ करि, तब लागी डोलै साथ। (कबीर)

हन—(१) हि० नहीं का विपर्यय। अथवा (२) ह = भी, न=नहीं।

दूहा १३९ सायर—सं० सा+वर=वह सुंदरी स्त्री।

अणीह—सं० आ+नी, प्रा० आ०+णय।

कप्पड़े—सं० कर्पटम्, प्रा० कप्पड, हि० कपड़े। उदाहरण—

पानि बिनटा कप्पडा, क्या करे बिचारी चोल।

(कबीर)

पाठांतर—

सारंगनयणीहि—(१) सारंगनयनी, मृगनयनी कामिनी के।

(२) आँखों के प्रत्यक्ष सामने।

(१) सं० सारंग—मृग। (२) सं० साक्षात=प्रत्यक्ष।

**दूहा १४०** कागळ—अरबी—कागज; गुज० कागळ । उदाहरण—

कागळ दीधो एम कहि । ( वेलि ५६ )

नाविया—( राज० ) न + आविया की संधि । इस प्रकार के प्रयोग प्राचीन राजस्थानी मे मिलते हैं । मिलाओ—गुज० नथी, सं० नास्ति ।

**दूहा १४१** थाइ—स० स्था, प्रा० था । वर्तमानकाल । मिलाओ—

ऊँची डाली पात है, दिन दिन पीले थाँहि । ( ७२—१३ )

मोलइ—स० मूल्य, राज० मोल+इ ( अधिकरण और कर्मविभक्ति का चिह्न )

**दूहा १४२** वीजउ—स० द्वितीय; प्रा० विइज्ज, राज० विओ, वीजो । गुजराती मे भी प्रयुक्त होता है । देखो—'विइजो वीओ' । ( हेमचद्र १—२४८ )

वंभण मिसि वदै हेतु सु बीजो । ( वेलि ७३ )

आगळि—सं० अग्र, प्रा० अग्ग, स्वार्थ मे 'लो' प्रत्यय ।

आगळि पितु मात रमती अगणि । ( वेलि १८ )

ठवइ—स० स्थापय, प्रा० ठव ।

वहिलउ—( अप० वहिल्ल ), गुज० वहेलो ।

ऐक्कु कइअ ह वि न आव ही अन्नु वहिल्लउ जाहि ।

( हेमचद ८–४–४२२ )

मोकळे = स० मुच् , प्रा० मुक्क ( प्रेरणार्थक ), गुज० मोकळवुँ, मराठी मोकलणे = भेजना । भविस्सत्तकहा मे 'मोकल्लइ' का इस अर्थ में प्रयोग हुआ है ।

**दूहा १४३** पारेवा—स० पारावत, प्रा० पारेवय ।

भूल—स० दोला, प्रा० झुल्ल । कबूतर पालनेवाले घर के आँगन मे एक लबे बाँस के सहारे छत की ऊँचाई से कुछ ऊपर कबूतरों के बैठने का एक चौखट लगा देते हैं जिस पर कबूतर विश्राम करते हैं । बिल्ली कुत्ते आदि पशुओं से बचाने के लिये भूल बनाया जाता है ।

त्रूटि—स० त्रुट, प्रा० तुट्ट, तुड । त्रूटै कध मूल जड त्रूटै । ( वेलि )

**दूहा १४५** चाचरि—स० चर्चरी, प्रा० चचरी=फागुन मे होलिकोत्सव के उपलक्ष में होनेवाले गान, नृत्य इत्यादि । चर्चरी होली में गाए जानेवाले राग विशेष को भी कहते हैं ।

(१) तुलसीदास चाचरि मिस कहे राम गुन ग्राम। (तुलसी)

(२) खिनहिं चलहिं खिन चाँचरि होई।

नाच कूद भूला सब कोई॥ (जायसी)

झंपावेसि—(सं० झप्) उछलना, कूद पड़ना।

(१) करि अपनो कुल नास, बहिन सो अगिन झंप दे आई। (सूर)

(२) नैनाँ अंतरि आव तूँ, ज्यूँ हौं नैन झँपेउँ। (कबीर)

**दूहा १४६** कुंडियाँ—(१) सं० कूट = कूटे हुए अनाज की राशि, ढेर। यथा—अन्नकूट। (२) देशीय कुड़। कूरा, कूड़ा का भी यही अर्थ होता है। राजस्थानी मुहाविरा कूड़ा करना=खलिहान में काटे हुए धान्य की राशि का ढेर लगाना।

**दूहा १४७** वाहळा—(दे०) राजस्थानी में क्षुद्र बरसाती नदी या नाले के अर्थ में बहुधा प्रयुक्त होता है। उदाहरण—

अति अँबु कोपि कुँवर उफणियौ, बरसालू वाहळा वरि (वेलि २४)

**दूहा १४८** धड़ि—सं० घटिका, घटी। वस्तुराशि का तौल अथवा माप। यहाँ पर पृथ्वी के उद्भिज्ज पदार्थों की राशि से आशय है।

महारुह—(सं०) महा जलराशि। लाक्षणिक अर्थ में यहाँ पर प्रेम-जलधि का आशय है।

ऊमटइ—सं० उन्मडन, प्रा० उम्मटण, हिं० उमड़ना। बाढ़ आना, भर जाना, उतराकर चलना। पाठांतर—केता कहूँ = कहाँ तक कहूँ।

सँभार—(१) सभारणो का आज्ञा का रूप = सम्हाल। (२) प्रिय-संबंधी एकत्रित विचारसमूह, स्मृतियाँ अथवा हृदयोद्गार।

**दूहा १४९** झबूकइ—(अनु० शब्द) झबूकणो (= झब झब करके चमकना) से संज्ञा। उदाहरण—

(१) मंदिर माँहि झबूकती, दीवा कैसी जोति। (कबीर ७३—१७)

(२) हृदय या पे उच्चरयो गुन की लहरि झबक्कि।

(कबीर २५४—७४)

**दूहा १५०** काजळियारी तीज—भाद्रपद कृष्णपक्ष की तृतीया को 'कजली' अथवा 'काजळियारी तीज' कहते हैं। राजस्थान में वर्षाऋतु और ऋतुओं से अधिक आनंदप्रद होती है। जनता का वर्षासंबंधी आनंदोल्लास इस त्योहार के रूप में प्रकटित हुआ है।

खिवती—सं० क्षिप्, प्रा० खिवण = बिजली का चमककर प्रेरित होना। राजस्थानी बोलचाल की भाषा में बहुतायत से प्रयुक्त होता है। उदाहरण—

कहौ कौन खिवै कहौ कौन गाजै कहाँ थैं पाणी निसरै।

(कबीर १७७—२६१)

**दुहा १५१** जाळउ—स० जाल, राज० जाळो। मिल्यॉ—भूत कृदत, स्त्रीलिंग, बहुवचन=जाल की तरह मिल रही हैं। इस प्रकार मिल रही है कि जाल की तरह गुथी हुई दिखाई देती हैं।

समकि—'चमकि' का मारवाडी रूपातर। बोलचाल मे मारवाड के लोग 'च' के स्थान मे 'स' का उच्चारण करते है। जोधपुरी मारवाड़ी मे ऐसे प्रयोग बहुतायत से होते है, जैसे—चतुर्भुज का सतरभुज, चबूतरा का सबूतरा इत्यादि।

**दुहा १५२** चहड्डियॉ—प्रा० चड्ड। राजस्थानी मे शब्द के बीच मे निरर्थक अक्षरों का आगम किया जाता है। यहॉ 'चड' शब्द मे 'ह' का निरर्थक आगम किया गया है। इस प्रकार—

अबरि का अबहरि। (वेलि १४)

उदाहरण—काटी कूटी मछली, छींके धरी चहोड़ि।

(कबीर ३९—२४)

**दुहा १५३** पारोकियॉ—सं० परकीया=परकीया नायिकाएँ।

नीठ—स० अनिष्टि, प्रा० अणिट्ठि। राजस्थानी मे प्राथमिक 'अ' का कभी कभी लोप हो जाता है। =कठिनता से। हिं० उदाहरण—

(१) सदा समीपिन सखिन हूँ, नीठि पिछानी जाय। (विहारी)

(२) निसा तणा मुख दीठ निठ (वेलि १६३)

वाहुड़े—सं० प्रघूर्णन, प्रा० पहोलन, हिं० बहुरना, राज० वाहुडणो, वहोडणो (प्रेरणार्थक)। उदाहरण—

(१) काया हॉडी काठ की, ना ऊॅ चढै बहोड़ि।

(कबीर २४-३१)

(२) गई बहोरि गरीबनिवाजू। (तुलसी)

**दुहा १५४** किया करायइ ··घणॉह—पंक्ति का दूसरा अन्यार्थ=तो मुझसे (किया+कर+आयइ) किस प्रकार आया जा सकता है, क्योंकि बीच मे अनेक बाधाएँ (दाधा) है।

**दुहा १५५** लाल कमाण—फारसी—कमान। लाल कमान साहित्य मे प्रसिद्ध है। लाल रंग की कमान योद्धाओ को विशेष प्रिय होती है। उदाहरण—एक ज दोसत हम किया, जिस गलि लाल कबाँइ।

(कबीर २९-११)

दूहा १५६ रूँनी—स० रुदित, प्रा० रुण्ण।
उदाहरण—रात्यूँ रूँनी बिरहनी, ज्यूँ बचौ कूँ कुंज। (कबीर ७—१)
लोइ—स० लोक, प्रा० लोअ, लोय।
हाथाळी छाला पड्या—मिलाओ—
नीभडियाँ छाला पड्या, राम पुकार पुकार।
(कबीर ६—२२)

दूहा १५७ करकडइ—प्रा० करक = हाड़, अस्थि-पंजर
उदाहरण—(१) 'करंकचयभीसणे मसाणम्मि'।
(सुपासनाहचरिअ १७५)
(२) यहु तन जारौ मसि करौं, लिखौं राम का नाउँ।
लेखणि करूँ करंक की, लिखि लिखि राँम पठाउँ॥
(कबीर ८—१२)
ऊडावेसि—स० उड्डी, प्रा० उड्ड, प्रेरणार्थक उड्डाव (भविष्यत् रूप)।
दूहा १५८ पइसि—स० प्र० + विश्, प्रा० पइस।
उदाहरण—(१) देवाळै पैसि अंबिका दरसे। (वेलि १०८)
(२) मंदिर पैसि चहूँ दिसि भीगे, बाहरि रहे ते सूका।
(कबीर १४७—१७५)
पल्हवइ—स० पल्लव, हिं० पलुहना = फूलना फलना, हरा भरा होना।
उदाहरण—
(१) सूखि बेलि पुनि पल्हवै, जो पिउ सींचै आइ। (जायसी)
(२) पलुहइ नारि सिसिर ऋतु पाई। (तुलसी)
दूहा १५९ अकथ कहाणी इ०—भाव मिलाओ—
(१) अकथ कहाँणी प्रेम की, कछू कही न जाई।
गूँगे केरी सरकरा, बैठे मुसकाई॥ (कबीर १३९—१५६)
(२) अकथ कहाँणी प्रेम की कह्याँ न को पत्ययाइ।
(कबीर ६५—१०)
दूहा १६० प्रीतम तोरइ इ०—इसी प्रकार की ऊहात्मक प्रेमोक्ति के लिये मिलाओ—
कबीर हरि का डरपताँ, ऊन्हाँ धान न खाउँ।
हिरदा भीतर हरि बसै, ताथैं खरा डराउँ॥ (कबीर ७९—७ टि०)

दाझण—स० दह्, दग्ध, प्रा० दज्झ, राज० दाझणो की संज्ञा। उदाहरण—

आठ पहर का दाझणाँ, मोपै सह्या न जाइ। ( कबीर १०-३५ )

तौ—सं० तः ( अपादान प्रत्यय )।

दूहा १६१ उल्हवण—स० उत् + लस=उल्लसित करनेवाला। हिंदी उदाहरण—

केलि-भवन नव वेलि सी दुलही उलही कत। ( पद्माकर )

कदे—स०कदा। उदाहरण—

'षटरस भोजन भगति करि, ज्यूँ कदे न छाडै पास।'

( कबीर २०—१६ )

दूहा १६२ बिवणउ—स० द्विगुण, प्रा० बिवण, बिउण। देखो-हेमचंद्र-१—६४ और २—७६, 'द्विन्योरुत्' दुउणो-बिउणो, दुइओ-बिइओ।

ओहि—सं० भू, प्रा० हुअ; हिं० होहि। पूर्व ह का लोप।

दूहा १६३ बिहूणी—स० विहीन, प्रा० विहीण, विहूण। उदाहरण—

देख्या चद बिहूँणाँ चाँदिणा, तहाँ अलख निरजन राइ।

( कबीर १३—१५ )

नींव बिहूँणाँ देहुरा, देह बिहूँणाँ देव। ( कबीर १५—४१ )

विणजारा—स० वाणिज्य + कार, प्रा० वणिजार, हिं० बनजारा=मध्य-काल मे बैलों पर वस्तुएँ लादकर एक देश से दूसरे देश मे वाणिज्य करनेवाले व्यापारी। इनके बैलो की कतार को राजस्थानी मे 'बाळद' कहते हैं। ये लोग बड़ी लबी लबी यात्राएँ करते थे और मार्ग मे विश्राम करते करते आगे बढ़ते थे। जिस स्थान पर विश्राम करते थे, वहीं पर अग्नि जलाकर भोजन बनाते थे। विश्रामस्थल से चले जाने पर इनके परित्यक्त स्थल कुछ दिन तक इनकी यात्रा के स्मारक बने रहते थे।

भाइ—स० भ्राष्ट्र, प्रा० भट्ठ, हिं० भाड़ = भट्ठी।

धुकती—स० धुक्ष, प्रा० धुक्ख ( =जलाना ) = धुखती हुई।

यह शब्द राजस्थानी मे बहुतायत से प्रयुक्त होता है। इससे आग के प्रज्वलित होने की उस दशा का बोध होता है जब खूब धुआँ निकलता है, लपटें नहीं उठतीं। लाक्षणिक अर्थ मे हृदय की वैसी ही उद्विग्न दशा।

दूहा १६५ डबर—( स० ) सध्या समय के आकाश की लाली को अबर-डबर कहते हैं। उसी से आँखों की लाली की समता दी गई है।

उदाहरण—अबर डबर साँझ के, बारू की सी भीत।

विडाणा—फा० बेगाना । मिलाओ—हिं० विराना ।

उदाहरण—भोमि विडाणी मे कहा रातो, कहा कियो, कहि मोहि ।

( कबीर )

दूहा १६७ वालॅभ—स० वल्लभ । अनुस्वार का आगम ।

उदाहरण—वे—स० द्वि प्रा० वि, वे ।

जिणि सेस सहस फण फणि फणि वि वि जीह । ( वेलि ५ )

हिलोर दे—आशयगर्भित मुहावरा है । जिस प्रकार समुद्र की तरंग का हिलोर अकस्मात् तट की ओर बह निकलता है, उसी प्रकार, हिलोर की तरह, पति के आगमन की प्रतीक्षा मारवणी करती है ।

काग उडाइ उडाइ—साहित्य मे प्रतीक्षोत्कठित नायिकाओं का काग को उडाकर पति के आगमन की शकुन चिंता करना रूढ़िसगत हो गया है । अपभ्रश और प्राकृत साहित्य मे ऐसी उक्तियाँ बहुतायत से उपलब्ध होती है । उदाहरण—

( १ ) काग उडावण धण खडी आयो पीव भड़क्क ।
आधी चूड़ी काग-गळ, आधी गई तडक्क ॥ (राजस्थानी सुभाषित)

( २ ) पिक चातक वन वसन न पावहिँ, वायस वलिहि न खात ।
सूरश्याम, सदेसन के डर पथिक न उहि मग जात ॥ ( सूर )

( ३ ) काग उडावत मोरी भुजा पिरानी । ( कबीर )

दूहा १६८ वालहा—स० वल्लभ, प्रा० वल्लह ।

दूहा १६९ गरथ—( १ ) स० ग्रथ=सामग्री, सपत्ति, एकत्रित धन इत्यादि । या ( २ ) अरथ ( अर्थ=धन ) के अनुकरण पर बना हुआ शब्द । अन्य गरथ बोला जाता है ।

अकथ्थ—स० अकथ्य, प्रा० अकथ्थ । य का आगम ।

टळ चड्या—राजस्थानी मुहावरा 'टळ चडणो' = घमड होना, मद होना ।

दूहा १७० अवर—स० अपर, प्रा० अवर ।

सुपनतरि—स० स्वप्न + अंतर + इ ( अधिकरण चिह्न ) = स्वप्न में । उदाहरण—दया धर्म औ गुरु की सेवा ए सुपनंतरि नाहीँ ।

( कबीर २७९—५० )

सोरठा १७१ पजर—तन-पजर । राजस्थानी और हिंदी मे दार्शनिक अर्थ मे यह शब्द बहुधा शरीर के लिये प्रयुक्त होता है ।

पुळइ—राजस्थानी देशीय शब्द = चलता है, गतिशील होता है।
उदाहरण—पुळियै मग पुळियाह, हुवै दरस अदरस हुवा।
जळ पैठाँ जळियाह, मदा क्रम मँदाकिनी॥
(राठोड पृथ्वीराज)

दूहा १७२ निघट्टियाँ—स० नि + घट्=उत्पन्न होने पर, घटित होने पर।
पत्तीजूँ—स० प्रत्यय (प्रति + इ); प्रा० पत्तिज, पत्तिअ=विश्वास करूँ।
उदाहरण—
(१) बोल्यो विहग विहँसि रघुवर बलि कहौ सुभाय पतीजै।
(तुलसी)
(२) जाति जुलाहा नाम कबीरा, अजहूँ पतीजौं नाहिं। (कबीर)

दूहा १७३ विलक्खा—स० विकल या विलक्ष, प्रा० विलक्ख = दुखी, व्याकुल। उदाहरण—
(१) विकसित कज कुमुद विलखाने (तुलसी)
(२) बहु विलखी बीछड़ती बाळा। (वेलि १७)

दूहा १७४ निसद्द—सं० नि + शब्द, प्रा० निसद्द, णिसद्द।

दूहा १७५ परिवाँण—सं० प्रमाण, प्रा० पमाँण, राज० परवाँण = सचमुच, निश्चय। उदाहरण—
करता की गति अगम है, तूँ चलि अपणैं उनमान।
धीरै धीरै पाव दे, पहुँचेंगे परवाँन। (कबीर १८—१७७)

भावइँ—सं० भास्; प्रा० भाव, हिं० भाना (क्रिया) = अच्छा लगे। यहाँ अव्यय। मिलाओ—हिंदी 'चाहे'।
(१) एम्वहिं राह पओहरह जं भावइ तं होउ।
(हेमचद्र ८·४·४२०)
(२) भावइ पानी सिर पड़इ, भावइ पड़इ अँगार।

भावइँ जाँण म जाँण—मिलाओ—
जतन करत पतन ह्वै जैहै, भावै जाँण म जाँणी। (कबीर २१६—३६७)

म—सं० मा० (निषेधवाचक), अपभ्रंश म। उदाहरण—
लोणु विलिज्जइ पाणिएण अरि खल मेह म गज्जु।
बालिउ गलइ सुझुपड़ा गोरी तिम्मइ अज्जु (हेमचद्र ८·४·४१८)

दूहा १७६ पानही—सं० उपानह्, प्रा० पाणही, हिं० पनही।
उदाहरण—

बिनु पानहि हु पयादेहि पाए, सकरु साखि रहेउ यहि घाए।
(तुलसी)

दूहा १७७ ठाकुर—सं० ठक्कुर = ईश्वर, सरदार, स्वामी।
खिसइ—(दे०) = खसकना, स्थान से हटना, गिरना। मिलाओ—
(१) खसी माल मूरति मुसुकानी। (तुलसी)
(२) परमाते तारे खिसइ त्या इहु खिसै सरीरु।
(कबीर २५६-६०)

किसाकउ—स० कीदृशकः।
दूहा १७८ धयाळू—हिं० धधा + आळू (राजस्थानी प्रत्यय) = कामकाजी।
वदेस—स० विदेश। मिलाओ—
जिन पाऊँ से कतरी, हाडत देस बदेस। (कबीर)
सघळी—स० सकल, प्रा० सयल, सगल। उदाहरण—
स्वारथ को सबका सगा, जग सघला ही जाणि।
(कबीर ५२-१५)
सपजे—स० सपद्यते, प्रा० सपज्जइ = उत्पन्न होती है, एकत्रित होती है।
दूहा १७९ पहुत्त—स० प्र + भूत, प्रा० पहुत्त। उदाहरण—
जे जम आगे ऊबरौ, तो जुरा पहूँती आइ। (कबीर ७२-८)
सोरठा १८० सभारियाँ—याद करने पर। स० स + स्मृ, प्रा० सभर, सभळ।
काप—स० कृप्, प्रा० कप्प, राज० कापणो से सज्ञा।
दूहा १८१ यहु तन इ०—भाव मिलाओ।
यहु तन जालौं मसि करूँ, ज्यूँ धूवाँ जाइ सरग्गि।
मति वे राम दया करै, बरसि बुझावै अग्गि॥
दूहा १८२ भरइ—स० भृ, प्रा० भर। लाक्षणिक अर्थ मे राजस्थानी मुहावरा 'सदेसो भरणो', सदेश भेजने के अर्थ मे प्रयुक्त होता है।
पळट्टइ—स० पर्यस्त, प्रा० पलट्ट।
भी—(राजस्थानी देशीय)=फिर। उदाहरण—
(१) बिरहिन ऊठे भी पड़े, दरसनि कारनि राम। (कबीर ८-७)
(२) अजहूँ बीज अकूर है, भी ऊगण की आस। (कबीर ८६-६)
दूहा १८४ सॉभळे—स० प्रा० अप०—सभल, राज० साभळणो, गुज० साभळवु। ए पूर्वकालिक प्रत्यय।

उदाहरण—सॉभळि अनुराग थयो मनि स्यामा। ( वेलि २६ )

मागरवाळ—देखो दोहा १०५ मे वागरवाळ पर टिप्पणी।

दूहा १८५ हूँतॉ—प्रा० 'हिंतो' ( अपादान विभक्ति का चिह्न )=से।
उदाहरण—

( १ ) हूँ ऊधरी त्रिकुटगढ़ हूँतो, हरि वधे वेळाहरण।
( वेलि ६३ )

( २ ) कुसस्थली हूँता कुदणपुरि, किसन पधार्या लोक कहंति।
( वेलि ७२ )

( ३ ) जब हुँत कहिगा पखि विदेसी, तब हुँत तुम बिन रहै न जीऊ।
( जायसी )

माणसाँ—स० मानुष, प्रा० माणुस।

दूहा १८६ निचत—स० निश्चित, प्रा० णिच्चित=चिंतारहित।

दूहा १८७ ढूकड़ा—स० ढौक् ; प्रा० ढुक्क। ढूक+डो ( ऊनवाचक प्रत्यय )=पास।

डेरउ लीध—( राजस्थानी मुहावरा ) डेरा लेना, निवासस्थान स्थिर करके रहना।

दूहा १८८ मल्हार—स० मल्लार। वर्षा ऋतु का राग विशेष। राजस्थान में वर्षा सर्वप्रिय ऋतु होने के कारण ढाढियों ने उसी ऋतु के राग को अपनाया।

निवाज—स० निष्पाद्य, प्रा० णिवज्ज = बनाकर।

झड़ मडियउ—स० त्वर, प्रा० झड, हिं० झड़ी। वर्षा की झड़ी लगने के अर्थ मे राजस्थानी मे "झड़ मॅडणो" मुहाविरा आता है। उदाहरण—

झड़ मातौ माड़ियौ झड़ ( वेलि १२१ )

गुहिरइ—सं० गभीर; प्रा० गहिर। उदाहरण—

सघण गाजियौ गुहिर सदि। ( वेलि १९६ )

दूहा १८९ जोयणॉ—सं० योजन, प्रा० जोअण, जोयण।

सेरियॉ—अप० सेरी = लबी पतली तग गली। उदाहरण—

सेरी कबीर सॉकड़ी, चचल मनवा चोर। ( कबीर २८-४ )

दूहा १९० सुरहउ—स० सुरभि, प्रा० सुरहि।

लोद्र—( सज्ञा ) देश विशेष का नाम। लुद्र, लुद्रवा, लोद्रवा पश्चिमी राजस्थान के भूभाग ( जेसळमेर राज्य ) का प्राचीन नाम है जिसकी प्राचीन राजधानी पूगळ थी।

भीनी—स० भिन्न, हिं० भीगना, भीजना। उदाहरण—

कौन ठगौरी भरी हरि आजु बजाई है बाँसुरिया रस भीनी।

(रसखान)

ठोवड़ियाँह—स० स्थान, प्रा० ठाण, अप० ठाव, राज० ठावड़, ठोड; हिं० ठौर। इयाँ प्रत्यय।

दूहा १६१ निहल्ल—सं० निखिल, प्रा० णिहिल = बहुत अधिक, पूरी, खूब।

ऊचेड़ती—स० उत् + चालय, प्रा० उच्चाल, उच्चाड, हिं० उचाटना।

सल्ल—स० शल्य, प्रा० सल्ल = काँटा, मार्मिक वेदना।

दूहा १६२ वेळत—स० वेल्, प्रा० वेल्ल=हिलना, चलना, काँपना। यहाँ बेचैनी से चचल होना।

दूहा १६३ ई—स० इदम्, प्रा० इअम्। उदाहरण—

देवग्य तोडि वसुदेव देवकी, पहिलौ ई पूछै प्रसन।

(वेलि १४६)

रतन तळाव—(स० रत्न + तड़ाग) हृदय भावरूपी रत्नों से भरे हुए सरोवर की तरह है, जो दुःखरूपी तरगों से आकुल होने पर बाँध को तोड़कर चारों ओर बह निकलता है। सगीत ही म यह शक्ति है कि वह भाव तरगावली को पुनः व्यवस्थित करके मर्यादाबद्ध कर देता है।

दहदिसि जति—मिलाओ—

वनिज खुटानो पूँजी टूटि, पाडू दहदिसि गयौ फूटि।

(कबीर २१५—३८३)

दूहा १६५ मल्हाया—अप० मल्ह = मौज मानना, लीला करना। प्रेरणार्थक = खिलाना, लड़ाना, गाना। उदाहरण—

हलरावै दुलराइ मल्हावै, जोइ सोइ कछु गावै। (सूर)

दूहा १६६ मेल्ह्या—स० मुच्; प्रा० मेल्ल् = छोड़ना, परित्याग करना, भेजना। उदाहरण—

(१) गाज लगै मेल्हियौ रुखमणी, समाचार इणि माँहि सहि।

(वेलि ५६)

(२) हँसै न बोलै उनमनी, चचल मेल्ह्या मारि।

(कबीर २—६)

दूहा १६७ अपछर—स० अप्सरा, प्रा० अच्छरी।

उणिहार—सं० अणुहार; प्रा० अणुहार = समान, समरूप।

सार—स० स्मृ, प्रा० सर, हर, हिं० सार = याद, स्मृति, सुधि। उदाहरण—

जन को कहु क्यो करिहै न सँभार
जो सार करै सचराचर की। (तुलसी)

दूहा १९८ चीतारेह—स० चित, चिंता करना, याद करना। उदाहरण—

चुगै चितारै भी चुगै चुगि चुगि चितारै।
(कबीर २५३—५०)

दूहा १९९ भडिक—(अनुकरणात्मक शब्द) अचानक, झट, बिना सोचे बूझे।

गाळि—स० गाल = फेंकना, दूर करना।

हळवइ—सं० लघु, प्रा० लहु का विपर्यय हलु हरु, हिं० हरुआ, हौले। उदाहरण—

(१) हौळे हौळे सुलगती सो तैं दीनी फूँक (राजस्थानी सुभाषित)
(२) ना सो भारी ना सो हलवा, ताकी पारिष लषै न कोई।
(कबीर १४४—१९९)

दूहा २०० वार—स० द्वार, प्रा० दुआर, वार, बार।

दूहा २०१ जळ माहि इ०— मिलाओ—

कमोदनीं जलहरि बसै, चदा बसै अकासि।
जो जाही का भावता, सो ताही कै पासि॥ (कबीर ६७—१)

दूहा २०२ चुगइ, चितारइ इ०—मिलाओ—

चुगै चितारै भी चुगै, चुगि चुगि चितारै।
जैसे बच रहि कुज मन, माया ममता रै॥ (कबीर २५३—५०)

थकाँ—(दे०) = होते हुए। उदाहरण—

(१) भीतर थका बाहिर इम भासै,
मनि लाजती सुहाग सुख। (वेलि २१३)
(२) दिवस थकाँ साईं मिलौ, पीछै पड़िहै रात।
(कबीर २९—१३)

दूहा २०६ आसालुधी—सं० आशालुब्ध, प्रा० आसालुध्ध। हतोत्साह और निराश प्रेमी के मन को भी प्रिय मिलन की संभावना के प्रलोभन द्वारा लुभाए रखने की शक्ति आशा में होती है।

जजालेइ—(दे०) राजस्थानी मे 'जजाळ' स्वप्न के माया प्रपंच को कहते हैं।

सेकइ—सं० श्रेपण, हिं० सेंकना=गरम करना, भूनना।

झीणे—सं० क्षीण, प्रा० झीण=बुझे हुए। उदाहरण—

(१) पाणी ही तैं पातळा, धूवाँ ही तैं झीण।

(कबीर २६-१२)

(२) मनवा तो अधर बस्या, बहुतक झीणां होइ।

(कबीर २६-१४)

दूहा २०८ जे दिन इ०—मिलाओ—

जे दिन गए भगति बिन, ते दिन सालैं मोहि। (कबीर ७६-११)

दूहा २०९ सीख—सं० शिक्षा। राजस्थानी मुहाविरा 'सीख देणो' विदा करने के अर्थ में आता है।

सोवन—सं० सुवर्ण, प्रा० सुवण्ण।

नाँख्यउ—सं० नाश =फेकना, राज० 'नाखणो' = डालना, फेंकना। उदाहरण—निउछावरि नाँखिया नग (वेलि २४०)

उलाळ—(१) सं० उड्डी, प्रा० उड्डाव, उड्डाड, राज० उडाड, उडाळ, उळाळ (डलयोरभेदात्)। (२) सं० उन्नमय प्रा० उल्लाल = उडाया जाना, ऊँचा फेका जाना। उन्नमेरुत्थङ्घोल्लालगुलुगुञ्छोप्पेलाः। (हेमचंद्र ८-४-३६)

दूहा २११ सींचाणउ—सं० संचान; अप० सिंचाण, गुज० सिंचाणो, हिं० सचान। उदाहरण—

(१) काज सिचाँणाँ नर चिड़ा, औभड औच्यताँ।

(कबीर ७२—२)

(२) निरह अगनि लपटनि सकै, झपट न मीच सिचान। (बिहारी)

डोहीजइ—सं० डोलन हिं० डोलना=चलकर पार करना, उलाँघना। मिलाओ—मराठी डोही=गहरा।

महिराँण—सं० महार्णव; प्रा० महण्णव, डिं० महराण=समुद्र। मि०—

दरदाँ तो महाराँण को, ऊठि पड्यौ थळियाँह। (कबीर ७७—२)

दूहा २१२ ऊलाळीजइ—देखो दूहा २०९ मे 'उलाळ' पर टिप्पणी।

मूठ—सं० मुष्टि प्रा० मुट्ठि, हिं० मुट्ठी, मूँठ।

दूहा २१३ वींझ—सं० विन्ध्य, प्रा० विञ्झ। मिलाओ—

भील लुक्या बन बीझ मे, ससा सर मारै। (कबीर १४१-१६१)

दूहा २१४ पसरइ—सं० प्र०+सृ, प्रा० पसर, हिं० पसरना, राज० पसरणो = फैलना, बटना।

दूहा २१६ सळ—( दे० ) = सिकुड़न । नाक सळ = नाक सिकोड़ना । मि०—हिंदी मुहावरा—नाक भौंह सिकोड़ना = अप्रसन्न होना ।

विणट्ठा—स० विनष्ट; प्रा० विणट्ठ, बिगड़ना, नाश होना । मिलाओ—
पासि बिनंठा कप्पडा, क्या करै बिचारी चोल । ( कबीर ३—२४ )

दूहा २१८—आमणदूमणा—स० उन्मनाः + दुर्मनाः; प्रा० उम्मण-दुमण; राज० आमणदूमणो = उदास, खिन्न, उद्विग्न मन । उदाहरण—

यहु मन आमन धूमनां, मेरो तन छीजत नित जाइ ।
( कबीर १६०—३०२ )

इवडउ—सं० इयत्, प्रा० एवड, राज० एहड़ो, इतना । मिलाओ—

'एवडु अतरु' ( हेमचद्र, ८-४-४०८ )

काँइ इवड़ा हठ निग्रह कियाँ । ( वेलि २८८ )

दूहा २१६ धीरवइ—सं० धीर से क्रिया ।

दूहा २२० सयळ—स सकळ, प्रा० सयल, अप० सगल; राज० सगळा । चिंता...सिध्ध—इस दोहे के भाव से मिलाओ—

ससै खाया सकल जुग, ससा किनहूँ न खद्ध ।
जे बेधे गुर अख्खिराँ, तिनि ससा चुणि चुणि खद्ध ॥
( कबीर ३-२२ )

दूहा २२१ दिसाउर—स० देशापर, प्रा० देसावर = दूसरा देश । मिलाओ—

पखी चले दिसावराँ, बिरषा सुफल फलत ।
( कबीर ७७-७ )

दूहा २२२ दीपता—स० दीप, = प्रसिद्ध, प्रकाशित, शोभित । उदाहरण—

( १ ) दक्खिण दिसि देस विदरभति दीपति । ( वेलि १० ) ।

( २ ) द्वार में दिसान मे दुनी मे देस देसन मे ।
देख्यो दीप दीपन मे दीपत दिगत है । ( पद्माकर )

दूहा २२३—तंती नाद—तत्री का नाद, संगीत । मिलाओ—

तंत्रीनाद कवित्त रस, सरस राग रति रग । ( बिहारी )

दूहा २२४ ईडर—ईडर राज्य गुजरात में है ।

अउळगउँ—स० उल्लघ; प्रा० उलघ, ओलघ, हिं० उलाँघना = प्रवास यात्रा करना । 'बीसळदेवरासो' में यह शब्द इस अर्थ मे बहुत प्रयुक्त हुआ है ।

अउथि—सं० उतः + स्थ ( क्रिया विभक्ति ), हिं० उत, राज० ओथ, ओथिये। मिलाओ—अप० एत्थु, केत्थु। तेत्थु।

दूहा २२६ मुळताणी—मुलतान की, मुलतान पंजाब में प्रसिद्ध स्थान है।

सुहँगा—सं० समर्घ, प्रा० समग्घ, हिं० सुहँगा = सस्ता, अल्प मूल्यवाला।

सेलार—( १ ) देशी सेराह—सेलिया, घोड़े की एक उत्तम जाति। उदाहरण—

सिरगा, समँदा स्याह सेलिया सूर सुरगा।
मुसकी पँचकल्याण, कुमेद ओ केहरिरगा ॥ ( सूदन )

हेडि—( संज्ञा स्त्रीलिंग ) प्रा० हेडा, हिं० लेहँड़ी, हेड़ी, राज० हेड़ = समूह, झुंड। चौपायों के समूह जिनको व्यापारी या बनजारे मेले में बिक्री के लिये ले जाते हैं। वि०—ठीक अर्थ अस्पष्ट है।

तुखार—सं० तुषार = हिमालय के उत्तर का एक प्राचीन देश जहाँ के घोड़े प्रसिद्ध थे। प्रा० तुक्खार = उत्तम जाति का घोड़ा।

दूहा २२७ लडग—सं० यष्टि, प्रा० लट्ठि, हिं० लड़ी, लड़ = पंक्ति कतार, बड़ी संख्या ( घोड़ों की )। वि०—ठीक अर्थ अस्पष्ट है।

टालिमा—( दे० ), हिं० टालना = चुनिंदा; चुने हुए, छूटे हुए।

वाँकड़—सं० वक्र, वक, प्रा० वंक, बाँक = टेढ़ा, तिरछा ( बल और साहस का द्योतक ) मिलाओ—रणवंका राठौड़।

विटग—ठीक अर्थ अस्पष्ट है।

दूहा २२८ काछी—कच्छ नामक देश का। कच्छ देश के ऊँट प्रसिद्ध होते हैं।

करह—सं० करभ, प्रा० करभ, करह, राज० करहो, करहलो = ऊँट। उदाहरण—( १ ) बन ते भगि बिहड़े परा करहा अपनी बाँनि।
वेदन करह कासों कहै को करहा को जाँनि ॥ ( कबीर )
( २ ) दादू करह पलाँणि करि को चेतन चढ़ि जाइ। ( दादू )

बिथूंभिया—राज० वि० + थूंभि + इया। सं० स्तूप, प्रा० थूव; राज० थूही, थूह = ऊँट की कूब, ऊँट की पीठ पर की थूही। ऊँट एक थूहीवाले और दो थूहीवाले भी होते हैं। दो थूहीवाले उत्तम समझे गए हैं।

घडियउ—सं० घटिका; प्रा० घड़िश्रा, हिं० घडी = काल का एक मान जो २४ मिनट के बराबर होता है।

एथि—स० इतः + स्थ; राज० एथ, एथिये = यहाँ पर। मिलाओ—'श्रउथि' दूहा २२४।

विसाइ—स० व्यवसाय, हिं० बिसाहना = खरीद करना। पूर्वकालिक रूप। उदाहरण—

ओह सुनहि हर नाम जस उह पाप **विसाहन** जाइ।
(कबीर २५६-१३७)

दूहा २२६ परेरउ—स० पर। एरउ प्रत्यय सबंध का अर्थ देता है या स्वार्थिक प्रत्यय।

द्रग—स० दुर्ग, राजस्थानी में अनुस्वार का निरर्थक आगम। यहाँ गढ़ अथवा राज्य का अर्थ है।

भीभळ—स० विह्वल, प्रा० बिंभल, विब्भल = प्रेमप्रतीक्षा मे विह्वल, अथवा देखनेवाले को विह्वल कर देनेवाले (नेत्र), विह्वलता (तरलता) के कारण सुंदर (नेत्र) उदाहरण—

वउलसरी मद **भीभलु** ई भलु भणि अलि राजु।
संपति विण सुकुमाल ती मालती वीसरु आजु॥
(वसत विलास काव्य-७४)

**दूहा २३०** मोती हरि—सं० मुक्ताफल, प्रा० मुत्ताहल, मोताहल, हिं० मुताहल।

**दूहा २३१** मरजीवउ—स० मरजीवक, प्रा० मरजीवय (देखो—प्राकृत श्री श्रीपालकथा ३८५ गाहा), हिं० मरजीवा, मरजिया = वह व्यक्ति जो समुद्र के भीतर उतरकर मोती आदि वस्तु निकालने का काम करता है, पनडुब्बा। उदाहरण—

(१) मोती उपजे सीप में, सीप समुदर माहिं।
कोई **मरजीवा** काढेसी, जीवनकी गम नाहिं॥ (कबीर)
(१) जस **मरजिया** समोंद धँसि मारे हाथ आव तब सीप।
(जायसी)

उघट—सं० उद्घाटन, प्रा० उग्घाडण, हिं० उघटना, उघड़ना। पूर्वकालिक रूप प्रकट होकर, ऊपर उठकर, ऊपर उछलकर।

**दूहा २३२** सँकोडी—सं० सकोच, हिं० सिकुड़ना, सकुचना, सकुचाना= सकुचित हुई। उदाहरण—

संकुड़ित सम समा सध्या समयै। (वेलि १६२)

**दूहा २३३** साटवि—(दे०) प्रा० सट्ट, हिं० सट्टा = विनिमय करके, खरीदकर। अवि पूर्वकालिक प्रत्यय। उदाहरण—

(१) सिर साटै हरि सेविए, छाडि जीव की बाँणि।
(कबीर ७०-३१)

(२) जब रे मिलेगा पारिषू, तब हीरौं की साटि।
(कबीर ७८-७४०)

वि०—इस शब्द का ठीक अर्थ स्पष्ट है। यह राज० शब्द सॉवट्ट का दूसरा रूप भी हो सकता है।

परिघळ—(१) स० परि + ग्रह (?), प्रा० परिघर, परिघल (?)। धारण करने योग्य वस्तु, वस्त्रादि। (२) परघळ = बहुत।

वि०—इसका ठीक अर्थ अस्पष्ट है।

पट्टोळा—स० पट्टकूल, प्रा० पट्टऊल, पट्टोल = रेशमी वस्त्र। उदाहरण—

फाडि पुटोला धज करौ, कामलड़ी पहिराउँ। (कबीर ११-४१)

**दूहा २३५** दूहवियाह—स० दुःख, प्रा० दूहव। उदाहरण—

'किम केणवि दूहविया'। (कुम्मापुत्तचरिय, पृ० १२)

वि०—इस दूहे के चतुर्थ चरण का यह अर्थ ठीक जान पडता है—'या हमने दुखी किया है।'

**दूहा २३६** दाखउ—दे० दक्ख, राज० दाखणो = कहना। आज्ञा बहुवचन।

**दूहा २३८** खति—मिलाओ राज० ख्यॉत, खॉत, खॅति = लगन, सावधानी, चैतन्य, चतुरता। उदाहरण—

खॅति लागौ त्रिभुवनपति खेड़ै।
धर गिरि पुर साम्हा धावति॥ (वेलि ६८)

**दूहा २४०** कुमकुमइँ—स० कुंकुम, हिं० कुमकुम = गुलाबजल। विकारी रूप।

(१) कुमकुमैं मॅजण करि धौत वसत धरि। (वेलि ८१)

(२) जहाँ स्यामघन रास उपायौ,
कुमकुम जल सुखवृष्टि रमायौ। (सूर)

वींझण—स० व्यजन, प्रा० वियण, विंजण, वीजण, हिं० बिजन, बीजन = पखा। उदाहरण—

**विजन** डुलाती से वै विजन डुलाती हैं। ( भूषण )

वीभया—'वीभ्रण' से क्रिया। सामान्य भूत।

**दूहा २४२** ऊन्हाळउ—स० उष्ण+काल, प्रा० उण्ह-आल, उण्हाल; राज० ऊन्हाळो = ग्रीष्म ऋतु।

ऊतारियउ—स० अवतरण; प्रा० उत्तरण, हिं० उतारना = ढलना, बीतना। स्वार्थ मे प्रेरणार्थक।

**दूहा २४३** गउखे—स० गवाक्ष, हिं० गौखा, गोख = अटारी पर की खिड़की, झरोखा। उदाहरण—

"गावै करि मगळ चढि चढि गोखे"। ( वेलि ४२ )

**दूहा २४५** नस—स० निश् = रात्रि।

**दूहा २४८** कामणगारियॉ—राज० कॉमण ( जादू )+गर ( कर )= जादूगरनियॉ। देखो इस प्रकार के प्रयोग—मेळगर, निरतगर, बाणगर ( वेलि )।

पॉगुरियॉह—राजस्थानी 'पॉगरणो' = पनपना, हरा भरा होना, पुनः पल्लवित होना। सामान्य भूत, बहुवचन।

**दूहा २५३** डूँगरिया—अप० डुगर = पहाड़। उदाहरण—अब्भा लग्गा डुंगरिहिं पहिउ रडतउ जाइ। ( हेम० ८-४-४४५ )

झॅगोरूया—स० झकार; प्रा० झिंगार, राज० 'झिंगोरणो' = मोर का बोलना।

**दूहा २५६** कादिम—स० कर्दम, प्रा० कद्दम, राज० कादो।

उदाहरण—करि ईंट नीलमणि कादो कुंदण। ( वेलि २०४ )

तिळकस्यइ—( दे० ) तिलकना = फिसलना, राज० तिसळणो।

**दूहा २५७** झाभी—स० दग्ध, प्रा० दज्झ, दाझ, राज० झाझ। इतनी अधिक शीतल कि जिससे जलने का भाव प्रतीत हो। अत्यधिक शीत भी अग्नि की तरह जलाता है, अतएव अत्यत शीतल वायु को झाभी ( दग्ध करनेवाली ) वायु कहा है।

**दूहा २६२** समनेहॉ—स० सम+स्नेह। बहुवचन, विकारी रूप। यहॉ सभवतः 'ससनेहॉ' पाठ रहा होगा, लिखने मे 'स' का 'म' हो गया होगा; क्योंकि 'समनेहॉ' का प्रयोग राजस्थानी में प्रायः नहीं पाया जाता। ससनेहॉ का अर्थ 'स्नेहियों' है।

वयरी—स० वैरी। अपने पति को वैरी सम्बोधन इसलिये किया है कि वह उसे विरह के मुख में छोड़कर जाना चाहता है।

दूहा २६३ मडव—स० मडप, प्रा० मडव।

दूहा २६४ बहळ—स० बहुल। उदाहरण—

बहलो धणी सिंघासणवालो,
पाळो होइ हालियो पथ। (पृथ्वीराज)

ताढा—स० स्तब्ध, प्रा० थड्ढ, हिं० ठढा; मराठी तडा, थडा, राज० थाढा, ताढा।

रेस—अप० रेस रेसि, रेसिं, रेसिम्मि = निमित्त, लिये, वास्ते। उदाहरण—

(१) हउ झिज्जउ तउ केहिं पिअ
तुहुँ पुणु अन्नहि रेसि। (हेमचद्र ८-४-४२५)

(२) सुणि आगम नगर सहू साऊनम,
रुषमणि क्रिसन वधावण रेसि। (वेलि १४१)

दूहा २७१ घड़—स० घटा, प्रा० घडा, घड; राज० घड़, घटा। उदाहरण—

तोड़ाँ घड़ तुरकाणरी मोड़ाँ खान-मजेज।
दाखै अनमी भोजदे, जादम करै न जेज॥
(राजस्थानी दूहा)

ओळंबा—स० उपालभ; प्रा० ओलभ, राज० ओळभो, हिं० उलहना।

दूहा २७२ बाहर थाजइ इ०—भाव मिलाओ—

(१) कबीर बादल प्रेम का, हम परि बरष्या आय।
अतरि भीगी आतमाँ, हरी भई बनराइ॥ (कबीर ४-३४)

(२) कबीर गुण की बादली, तीतरबानी छाँहि।
बाहिर रहे ते ऊबरे भीगे मदिर माँहि॥ (कबीर ३४-२३)

बाहर था जइ ऊगरइ—अन्यार्थ—"जो बाहर थे वे बच (उबर) गए"। अनुवाद के अर्थ से यह अर्थ अधिक युक्तिसगत जँचता है।

ऊगरइ—स० उद्+गृ, प्रा० उग्गिर, उग्गिल। राजस्थानी में उगरणो, उबरणो = बच रहना, निकलना।

दूहा २७३ ढोला, रहिसि इ०—अन्यार्थ—हे ढोला, मेरे रोकने पर रुक जा, विधाता का लेख तो मिलेगा ही।

निवारियउ—( १ ) निवारियउ=निवारण किया जाता हुआ, रोका हुआ। ( २ ) नि=नहीं+वारियउ=रोका हुआ।

दूहा २७५ सुचीत—सं० सु+चित=शुभ है चिंतन जिसका, मनोज्ञ, मनोरम।

दूहा २७७ सीयाळइ, ऊन्हाळइ, वरसाळइ—स० शीत+काल, उष्ण+काल, वर्षा+काल।

चीकणी—स० चिक्कण=स्निग्ध, कोमल, फिसलनेवाली।

दूहा २७८ तात—देखो दूहा ५२५।

दूहा २७९ पाळउ—सं० प्रालेय, प्रा० पालेअ; हिं० पाला=तुषार, हिम का गिरना।

टापर—( दे० ) पशुओ को ओढ़ाने का मोटा कपड़ा। राज० तप्पड़, तापड़। अँग्रेजी—तारपॉलीन। हिं० त्रिपाल, तिरपाल।

झुरइ—अप०=क्षीण होती है, व्याकुल होती है। उदाहरण—

दुखिया मूवा दुख कौं, सुखिया सुख कौं झूरि।

( कबीर ५४—८ )

दूहा २८० गोरडी—स० गौरी। गोरी शब्द राजस्थानी में स्त्री, पत्नी, नायिका, प्रेयसी आदि के अर्थ मे आता है।

दूहा २८१ नीपजइ—सं० निष्पद्यते, प्रा० णिपज्जइ, हिं निपजना। उदाहरण—

उलटा सुलटा नीपजै ज्यों खेतन मे बीज। ( कबीर )

दूहा २८२ तिल्ली—स० तिल।

त्रिड़इ—तड्तड् से अनुकरणात्मक क्रिया। राज० तिड़कणो, हिं० तड़कना=सूखकर चटख जाना।

झालइ—सं द्वेल, प्रा० झेल, हिं० झेलना, राज० झालणो=ग्रहण करना, धारण करना। उदाहरण—

कबीर केवल राम कहि, सुध गरीबी झालि। ( कबीर २६—५२ )

गाभ—स० गर्भ; प्रा० गब्भ=गर्भाधान।

आभ—स० अभ्र, प्रा० अब्भ=बादल, आकाश।

दूहा २८४ नीसरइ—स निः+सृ; प्रा० निस्सर, हिं० निसरना। उदाहरण—

कहौ कौन खिवै कहौ कौन गाजै, कहाँ थै पाणी निसरै। ( कबीर )

दूहा २८६ उत्तर—देखो दूहा १२६।

उत्तरड—सं० अव+तृ, हिं० उतर आना=अचानक आ जाना।

सही—अवश्य, निश्चय करके। मिलाओ—

"हुए हरण हथलेवौ हूऔ, सेस ससकार हुवइ सहि।" ( वेलि १५२ )

सीह—सं० शीत, प्रा० सीअ=सरदी, जाड़ा। उदाहरण—

( १ ) जहाँ भानु तहँ रहा न सीऊ। ( जायसी )

( २ ) प्रतिहार प्रताप करे सी पालै। ( वेलि २२५ )

चगा—सं० चग, पजाबी चगा, मराठी चॉगळा, हिं० चगा=स्वस्थ, नीरोग, सुदर। मिलाओ—मन चगा तो कठौती मे गगा।

दूहा २८७ वाहळिरॉह—देखो दूहा १४७ मे वाहळा पर टिप्पणी।

ओले—सं० क्रोड, हिं० ओल=ओट, शरण। उदाहरण—

( १ ) सूरदास ताको डर काको हरि गिरिवर के ओलै। ( सूर )

( २ ) ढूँढत ढूँढत जग फिरया, तिण कै ओलहै रॉम। ( कबीर )

काहळिरॉह—सं० कातर; प्रा० काहल=डरपोक, अधीर। देखो, हेमचद्र ८—१—२१४।

दूहा २८६ पल्लाणियॉ—सं० पर्याण, पल्लाण=जीन किए हुए, सवार, प्रवास को जाते हुए।

दरक—सं० दर, हिं० दरकना=विदीर्ण होना, फटना ( हृदय का )

अक—सं० अर्क, प्रा० अक, हिं० आक=मदार का वृक्ष।

दूहा २६० दोहागिण—सं० दुः+भागिनी, प्रा० दुहागिणि=वह स्त्री जिस पर पति का प्रेम न रह गया हो।

दूहा २६१ रीठ—सं० अरिष्ट; प्रा० रिट्ठ=विनाशकारी ( शीत ) रूखी ( सर्दी )। राजस्थानी में 'रट' असहनीय शीत को कहते हैं।

दूहा २६२ तरत—सं० तरत=समुद्र। पाले का समुद्र अर्थात् जोरों का शीत।

दूहा २६४ रवद—( सं० रव ? ) जोर शोर का।

वासदर—सं० वैश्वानर=अग्नि। उदाहरण—

जिहि वैसंदर जग जल्या, सो मेरे उदिक समान।

( कबीर ६३—४ )

मद—सं० मद्य, प्रा० मद्द, हिं० मद। अनुस्वार का आगम।

दूहा २९५ ऊकटिया—सं० अव+काष्ठ, हिं० उकठना=सूख जाना। उदाहरण—जिमि न नवै पुनि उकठि कुकाठू। ( तुलसी )

सारेह—सं० शिरीष, प्रा० सरीह। शिरीष का वृक्ष राजस्थान मे बहुतायत से पाया जाता है।

बेलाँ—सं० द्वि, प्रा० बे, वि, एला प्रत्यय,=दो युग्म, दपति।

दूहा २९६ ऊपड़िया—सं० उत्पत्; प्रा० उप्पड़; हिं० उपड़ना। उदाहरण—

ऊपड़ी धुड़ी रवि लागी अंबरि। ( बेलि १९३ )

कोट—राजस्थानी मुहाविरा 'कोट-रा कोट'=अनत राशि।

पोयणी—सं० पद्मिनी; प्रा० पोइणी। उदाहरण—

( १ ) सर पोइणिए थई सुश्री ( बेलि २०९ )

( २ ) पोयण फूल प्रतापसी। ( पृथ्वीराज )

घोट—सं० घोटक। लक्षणा से घोड़े के समान स्फूर्तिमान् युवा पुरुष।

दूहा २९७ ऊकठियइ—सं० उत्+कर्ष, प्रा० उकड्ढ हिं० कढना=बाहर निकल पड़ना।

केकाँण—( दे० ) घोड़ा। सभवतः केकय शब्द से बना है जहाँ के घोड़े प्रसिद्ध होते थे। उदाहरण—

केकाणाँ पाइ सुगह किया। ( बेलि १२७ )

कमेडि—हिं० कुमरी। पंडुख की जाति की एक चिड़िया, जो सफेद कबूतर और पडुख से उत्पन्न होता है। राजस्थान मे इसे कमेड़ी कहते है। इसकी बोली से 'केशव तू केशव तू' जैसी आवाज निकलती जान पड़ती है।

दूहा २९९ साले—सं० शल्य, प्रा० सल्ल, हिं० सालना।

दूहा ३०० ऊलहइ—सं० उत्+लस, प्रा० उल्लह। उदाहरण—

दोष वसत को दीजै कहा,
उलही न करील की डारन पाती। ( पद्माकर )

द्रग—( १ ) सं० द्रग=वह नगर जो पत्तन से बड़ा और कर्वर से छोटा हो। ( २ ) दुर्ग।

दूहा ३०१—दखिणाध—सं० दक्षिणतः दक्षिण की ओर का। आधुनिक राजस्थानी में दखणाद या दिखणाद बोलचाल का रूप है।

**दूहा ३०३** सव—स० स. । प्रा० सो, सौ, सव ।

रत—स० ऋतु । अन्य रूप—रिति, रुति, रुत, रित, रत । आधुनिक राजस्थानी मे रुत् प्रयुक्त होता है ।

ऑवळी—स० अमल, स्त्रीलिंग । निर्मल ।

वि०—इस दूहे के प्रथम चरण का अर्थ अस्पष्ट है ।

**दूहा ३०४** हल्लाणउ—अप० हल्ल + आणउ ( भाववाचक संज्ञा बनाने का प्रत्यय ) ।

झबझब, डबडब—अनु० शब्द ।

झूबइ—प्र० झप, हिं० झूमना ।

पागड़इ—दे०, रिकाब, ऊँट या घोड़े की काठी का पावदान जिस पर पैर रखकर सवार होते है ।

**दूहा ३०६** रइबारी—दे० जातिविशेष जो ऊँटों को चराने और रखने का काम करती है ।

**दूहा ३०७** वग्ग—स० वर्ग, प्रा० वग्ग = बाडा । मिलाओ—

मैं जाण्यो धोळो मुओ, खाली हुयगो **वग्ग** ।

बाड़े उड़हि ज बाछड़, औरूँ तॉडण लग्ग ॥ ( बॉकीदास )

**दूहा० ३०८** दाय आवइ—पसद आना । राजस्थानी मुहाविरा, जो बोल-चाल मे अब भी आता है ।

**दूहा ३०९** दोवड-चोवड़ा—मिलाओ, हिं० दोहरा चौहरा = दुगुने चौगुने, भारी शरीरवाले ।

नागरवेलियॉ—स० नागवल्ली, पान की वेल ।

**दूहा ३११** मॉगळोर—सभवतः किसी स्थान का नाम है । इसका पता नहीं चलता । जोधपुर राज्य में मॉगळोद नाम का एक गॉव है पर वह मॉगळोर से सर्वथा भिन्न है ।

**दूहा ३१२** घालूँ—अप० घल्ल = डालना ।

वाहूँ—स० वध; हिं० बॉधना ।

लज—स० रज्जु, प्रा० लज्जु, लज=नकेल, लगाम ।

भलेरउ—भला + एरउ ( स्वार्थिक प्रत्यय ) ।

**दूहा ३१९** अग्गर—स० आगार=रहने का सुदर आवास ।

आसगे— स० आ + सग से क्रिया प्रयोग=संग करना । सज्ञा आसंग सामर्थ्य के अर्थ मे राजस्थानी मे बोलचाल मे आता है; जैसे—म्हारी **आसंग** कोय नी ।

**दूहा ३१६** दूमणी—सं० दुर्मना; प्रा० दुम्मण।
वरग—सं० वर्ग=बाड़ा। देखो—दूहा ३०७ में वग्ग।

**दूहा ३१७** कन्हइ—हिं० कने=पास, नजदीक।
( १ ) मीत तुम्हारा तुम्ह **कने** तुमही लेहु पिछानि। ( दादू )
( २ ) अब आके बुढापे ने किया हाय ! ये कुछ कहर।
अब जिसके **कने** जाते हैं लगते हैं उसे जहर॥

( नजीर )

खोड़उ—अप० ( देशी नाममाला २–८० )।

**दूहा ३१८** डॉभिज्यउँ—सं० दह्, प्रा० डभ, राज० डाँभणो; हिं० दागना। कर्मवाच्य, सभाव्य भविष्य, उत्तम पुरुष, एकवचन। पहिचान के लिये अथवा रोगनिवारण के लिये पशु को दागा जाता है।
रळि—प्रा० रल, हिं० रलना=मिलना। उदाहरण—
कबीर, गुर गरवा मिल्या, **रळि** गया आटै लूँण।

( कबीर २–१४ )

**दूहा ३२०** चोपड़िस्यूँ—अप० चोप्पड = स्निग्ध, चिकना करना।
चपेल—सं० चपा+तेल=चमेली अथवा चपा का तेल।

**दूहा ३२१** हळफळ—दे० अनु० शब्द, प्रा० हल्ल फल्ल; हिं० हड़बड़ी=त्वरा, शीघ्रता, व्याकुलता। ( देखो - हेमचद्र २–१८४ )

**दूहा ३२२** रूअड़उ—सं० रूढ = प्रशस्त, अच्छा, भला।
वेध्याँ—सं० विध्। वेध्यो का विकारी रूप, बहुवचन, कारक प्रत्यय लुप्त। पारस्परिक प्रेम से बिंधकर माला के मनकों की तरह ऐक्यसूत्र में आबद्ध अर्थात् प्रेमसयुक्त।
बप्पडा—अप० बप्पुड़ा, हिं० बापुरा, गुज० बापड़ु। उदाहरण—
प्रिय एम्वहिं करे सेल्लु करि छड्डहि तुहुं करवालु।
ज कावालिय **बप्पुडा** लेहिं अभग्गु कवालु॥

( हेमचद्र ८–४–३८७ )

**दूहा ३२३** कळाप—सं० कल्प=दुःख की उद्भावना करना, विलखना, विषाद करना। उदाहरण—
( १ ) मुख कहि कृसन रुषमिणि मगळ।
काँइ रे मन **कळपसि** कृपणा। ( बेलि २८६ )

( २ ) नेकु तिहारे निहारे बिना कलपै जिय क्यों पल धीरज लेखौ।
( पद्माकर )

लोपाँ—सं० लुप् = लुप्त करना = न मानना। संभाव्य भविष्य, उत्तम पुरुष, बहुवचन। उदाहरण—

कलि सकोप लोपी सुचालि निज कठिन कुचालि चलाई।
( तुलसी )

दूहा ३२४ सारउ—सं० सृ (?), हिं० सरना (?), राज० सारो=वश। बोलचाल का शब्द है।

दूहा ३२६ बतळावजूं—राजस्थानी में पुकारने के अर्थ मे 'बतळावणो' आता है।

दूहा ३२६ माँडि पलाँण—'पलाँण माँडणो'=ऊँट पर जीन कसना।

दूहा ३३० कूड़द—सं० कूट, प्रा० कूड़=असत्य, मिथ्या, झूठा, छल-युक्त। उदाहरण—

नामरा मरण बिचारि करि, कूड़े काम निवारि। ( कबीर )

दूहा ३३१ तेडावियउ—राज० टे० 'तेड़णो'=निमंत्रित करना, बुलाना। प्रेरणार्थक रूप। उदाहरण—

दैवग्य तेडि वसुदेव देवकी, पहिलोई पूछै प्रसन। ( वेलि १४६ )

दूहा ३३२ गन्वउ करहउ डाँभस्यउ—अन्यार्थ—अरे अनजान मूर्खों। पाले हुए ( रञ्जित ) ऊँट को ( क्या ) दाग लगाओगे?

सँधाणा—सं० सधान, प्रा० सधाण=दवादारू से ठीक करना, स्वस्थ करने का उपचार।

दूहा ३३४ खेलाइद—सं० खेल + आड ( प्रेरणार्थक प्रत्यय।

दूहा ३३६ ऊकरड़ी—अप० उक्करडु = कूरा, गंदगी इकट्ठा करने की जगह।

ढोरा—राजस्थानी शब्द—धान्य के पौदे के सूखे डंठल जो पशुओं के चारे की तरह काम में आते हैं।

अपस—सं० अपशु = कुत्सित पशु, गदहा।

दूहा ३३७ छेह—अप०=प्रान्त, अंत, किनारा। ( देखो—देशी नाम-माला ३–३८ )।

मेळा—स० मेल् = मिश्रण करना, इकट्ठे। उदाहरण—

भावी सूचक थिया कि **मेळा**, सिंघरासि ग्रहगण सकल।

( वेलि ६६ )

**दूहा ३३९** खोटॉ—सं० क्षुद्र, प्रा० खुड्ड। बहुवचन विकारी रूप।

दाखवइ—सं० दृश्, प्रा० दक्ख। प्रेरणार्थक।

**दूहा ३४०** सिध्धावउ—स० (प्रेरणार्थक); हिं० सिधाना = सिद्धि के लिये प्रयाण करना। उदाहरण—

लायक हे भृगुनाथ सो धनु सायक सौंपि सुभाय सिधाये।

( तुलसी )

**दूहा ३४३** कसबी—( दे० ) ऊॅट पर जीन कसने के लिये पट्टा अथवा मोटा फीता। कसबी जड़ाऊ अथवा चित्रित के अर्थ मे भी आता है।

सोवनवानी—स० सुवर्ण+वर्ण = सुनहले, सुवर्ण वर्णवाले। 'वानी' के प्रयोग के लिये देखो—

बादल **बानी** राम घन उनया, बरपै अमृतधारा।

( कबीर १३७ १५१ )

परियाण—स० प्रमाण, प्रा० पवाण = वास्ते, लिये। उदाहरण—

कहिबे को सोभा नहीं देखा ही **परवांन**। ( कबीर २५२-४८ )

**दूहा ३४५** झेक्यउ—( राज० ) ऊॅट के बैठने को राजस्थानी में 'झेकणो' कहते हैं। ऊॅट को बैठाते समय 'झे झे' शब्द किया जाता है, उसी के अनुकरण पर यह शब्द बना है।

टहूकड़ा—( दे० अनु० शब्द ) ऊॅट के बरगलाने का शब्द। कोयल के बोलने को भी 'टहूकड़ा' कहते हैं। साधारणतः सुदर और कर्णप्रिय शब्द के लिये प्रयुक्त होता है।

**दूहा ३४६** कसणा—( सज्ञा ) स० कर्षण, प्रा० कस्सण, हिं० कसना= बॉधने की रस्सियॉ या फीते।

करकउ—( अनु० शब्द ) पशु के बोलने का शब्द।

**दूहा ३४८** दॉवणि ( १ )—( फा० दामन ) पहिनने के वस्त्र का निचला भाग या छोर, अथवा ( २ ) ( स० दाम = रज्जु, बंधन )—लाक्षणिक अर्थ में नियन्त्रण। दूहे की पहली पंक्ति का दूसरा अर्थ यों भी हो सकता है—हे सखी, दौड़ो, दौड़ो, ( जब मेरा प्रियतम चल ही पडा ) तो अब कौन सा बंधन ( मर्यादा बंधन ) रह गया, क्या लाज है।

**दूहा ३४९** निसाँण—हिं० निशान = नगाड़ा, धौंसा । उदाहरण—

(१) बीस सहस घुम्मरहिं **निसाना** । (जायसी)

(२) घुरै **नीसाण** सोइ घण घोर (बेलि ४०)

संधाण—स० सधि, सधान = शरीर की संधियाँ । दोहा ३३२ में लाक्षणिक अर्थ मे, भिन्न आशय मे, यह शब्द प्रयुक्त हुआ ।

**दूहा ३५०** दमाज—फा० दमामा (?) = ढोल, नगाड़ा, धौंसा ।

**दूहा ३५१** पडहउ—स० पटह, प्रा० पडह ।

ऑवळउ—स० अपर; प्रा० अवर (?), राज० ऑवळो = (१) उलटा, चक्करदार, (२) अस्वस्थ (स्वस्थ का उलटा)। राज० ऑवळा-सॅवळा= हिं० उलटा सुलटा ।

**दूहा ३५२** पालखी—स० पल्यक = पालकी ।

विसहर—स० विषधर ।

**दूहा ३५४** पाड़ा—स० पाटक, प्रा० पाड़य = महल्ला ।

**दूहा ३५५** ऊभी—स० उत्+भू=खड़ा होना । उदाहरण—

विरहिन **ऊभी** पथ सिर, पथी पूछै धाय ।

एक शब्द कहु पीव का, कबर मिलैंगे आय ॥ (कबीर)

कड़—स० कटि, प्रा० कडि ।

**दूहा ३५८** अवास—स० आवास = निवासस्थान ।

मावइ—स० मा, हिं० अमाना=समाना ।

**दूहा ३६०** टबूकइ—अनु० शब्द = टप् टप् अथवा टब् टब् शब्द करके गिरना ।

**दूहा ३६१** पड़तालिया—स० परि+ताड् ; प्रा० पडताल = तेजी से चलाया ।

पूठि—स० पृष्ठ, प्रा० पिट्ठ, हिं० पीठ, पूठ । उदाहरण—

पच्छिम दिसि **पूठ** पूरब मुख परठित । (बेलि १५४)

वाबू—स० वायु, प्रा० वाव ।

**दूहा ३६२** उवाँ ही—हिं० वहाँ ही ।

वहोड़या—स० प्रवूर्ण, प्रा० पहोल = लौटाना । सा० भू० बहु० । मिलाओ हिं० बहुरि । उदाहरण—

कबीर यहु तन जात है, सकै तो लेहु बहोड़ि । (कबीर)

**दूहा ३६३** सलूँणी—स० सलावण्य, हिं० सलोनी ।

**दूहा ३६५** मोकळ—( दे० ) = बड़ा, घना, बहुत। उदाहरण—
मुकति दुआरा **मोकला** सहजै आवौ जाउ। ( कबीर २५०–१७ )

**दूहा ३६६** वीखड़ियाँ—सं० वीखा=गति, पद, पदचिह्न।

**दूहा ३६७** कुहड़ि—स० कुहेडि, हिं० कोहरा = जल कणों से युक्त शीतल भाप। यहाँ कोहरे से लाक्षणिक अर्थ मे अधकार से आशय है।

**दूहा ३६८** वीज—स० विद्युत्, प्रा० विज्जु।

**दूहा ३६९** राता—स० रक्त, प्रा० रत्त = लाल। उदाहरण—

भृकुटी कुटिल नैन रिस **राते**। ( तुलसी )

**दूहा ३७०** बाहिरी—स० बहिर् =बिना, विहीन। उदाहरण—

जेहि घर कता ते सुखी तेहि गारू तेहि गर्व।
कंत पियारे **बाहरे** हम सुख भूला सर्व॥ ( कबीर )

दूहे के भाव से मिलाओ—

साँई मै तुझ **बाहरा** कौड़ी हूँ नहि पावँ।
जो सिर ऊपर तुम धनी, महँगे मोल बिकावँ॥ ( कबीर )

**दूहा ३७१** लहक—हिं० लहकना = लहलहाना, प्रफुल्लित होना। उदाहरण—

लहर भरे **लहकहिं** अति कारे। ( जायसी )

**दूहा ३७२** सूकण लागी वेलड़ी इ०—मिलाओ—

**सूकण** लागा केवड़ा, तूटी अरहर माल।
पाणी की कल जाणतां, गया ज सींचणहार॥

( कबीर ७४–३५ )

**दूहा ३७३** मोजड़ी—अप० = जूती ( देशीनाममाला ६–१३६ )।

आ—यह ( स्त्रीलिंग )।

ठाँण—स० स्थान, प्रा० ठाण = घोड़े आदि के चरने का स्थान।

आहीठाँण—( १ ) स० अभिस्थान, प्रा० अहिट्ठाण, राज० आहीठाँण। ( २ ) स० अभिज्ञान, प्रा० अहिण्णाँण, राज० अहिनाण = चिह्न।

**दूहा ३७६** बिलंबी—( १ ) स० विलब्, हिं० बिलमना अथवा ( २ ) स० अवलब्। पूर्वकालिक क्रिया या भूत कृदत स्त्रीलिंग का रूप। उदाहरण—

( १ ) जीव **बिलंब्या** जीव सौं, अलष न लषिया जाय। ( कबीर )
( २ ) कबीर तहाँ **बिलंबिया**, करे अलष की सेव। ( कबीर )

**दूहा ३७७** साई—सं० साति, प्रा० साइ, हिं० साई = वह धन जो किसी वस्तु निर्माण के लिये निर्माता को पेशगी दिया जाता है। यहाँ पर 'साई दे' का अर्थ है—प्रचार कर, प्रकट। साई दे दे रोवणो—यह मुहावरा धाड़ मारकर रोने के अर्थ में आता है।

प्रवाळी—सं० प्रवाल = मूँगिया, लाल रंग का एक पत्थर अथवा रत्न। उदाहरण—खुंभी पर्ना प्रवाळी खम। (वेलि २६)

चॅून— सं० चूर्ण।

**सोरठा ३७८** रणेहि—सं० रणरणाय्; प्रा० रणरणक् = दुःखमय निःश्वास व्याकुलता।

**सोरठा ३७९** रड़ी—सं० रट, प्रा० रड्, गुज० रडवुं।

चढ़ेहि—प्रा० चड = चढ़कर, बढ़कर।

**सोरठा ३८०** गळती—सं० गॄ, प्रा० गळ, हिं० गलती हुई = क्षीण होती हुई, समाप्त होती हुई। उदाहरण—

गत प्रभा थियौ ससि रयणि गळंती (वेलि १८२)

परजळती—सं० प्रज्वल्; वर्तमान कृदंत, स्त्रीलिंग = प्रकाशित होती हुई, रात बीतने के बाद होनेवाले प्रकाश के समय। उदाहरण—

दीपक परजळतो न दीपे। (वेलि १८२)

खड़हड़िया—अनु० शब्द 'खट् खट्', प्रा० खड खड = आवाज करना, खटकना।

खुरसाँण—फा० खुरासान। यहाँ तलवार से मतलब है। खुरासान की तलवार तथा घोड़े प्रसिद्ध थे। खुरासानी शब्द तलवार, घोड़ा और शाण-चक्र के अर्थ में भी प्रयुक्त होता है।

**दूहा ३८१** सिंघी—सं० शृंगी, प्रा० सिंघी, सिंघिया, हिं० सखिया = एक बहुत जहरीली वस्तु, जिसके खाते ही मौत हो जाती है।

**दूहा ३८२** समर—सं० स्मर, प्रा० समर।

सहिनाण—सं० संज्ञान; प्रा० सण्णाण। देखो—दूहा ४४६।

**दूहा ३८४** आपड़ाँ—सं० आ + पत्, प्रा० आपड = पहुँचना।

वालरे—सं० वल्, प्रा० वळ = चलना, लौटना, स्वार्थिक र प्रत्यय।

साद—सं० शब्द, प्रा० सद्द।

**दूहा ३८५** घाटा—सं० घट्ट = पहाड़ी रास्ता, घाटी।

**दूहा ३८६** धाहडी—अप० धाह = चिल्लाना, रोकर पुकारना, हिं० धाह या धाड़ मारना। उदाहरण—

रैणा दूर विछोहिया, रहु रे संष म झूरि।
देवलि देवलि धाहड़ी, देसी ऊगे सूरि॥ ( कबीर )

उरळउ—सं० उदार, प्रा० उराळ, उरल, राज० उरलो ( ? ) = विशाल, विस्तीर्ण, विश्रब्ध, शात। राजस्थानी बोलचाल मे बहुधा प्रयोग होता है।

**दूहा ३८७** मेहाँ—सं० मेघ, प्रा० मेह = बादल।

प्रगडउ—स० प्रकट, प्रा० पगड = प्रकाश, सूर्य का प्रकाश। मिलाओ—

कबीर, पगड़ा दूरि है जिनकै बिचि है रात।
का जाणौं का होइगा उगवतै परभात॥ ( कबीर )

**दूहा ३८८** सहड़इ—स० शब्द; प्रा० सद्द। ड़ो स्वार्थिक प्रत्यय, विकारी रूप।

थळ—स० स्थल, प्रा० थल, राज० 'थळ'। विशेष अर्थ मे रेतीली या कंकरीली ऊँची भूमि के लिये आता है। राजस्थान के रेगिस्तान को इसी लिते 'थळी' कहते हैं।

दाधी—स० दग्ध, प्रा० दध्ध, राज० दाधउ।

**दूहा ३८९** चुणइ—सं० चि, प्रा० चिण, हिं० चुनना, चुगना = इकट्ठा करना, एकत्र करना ( देखो—हेमचद्र ८-४-२४३ )।

**दूहा ३९०** मथ्थइ—स० मस्तक; प्रा० मथ्थअ, हिं० माथे = ऊपर। राजस्थानी मे 'माथे' अधिकरण विभक्ति चिह्न की तरह 'पर या ऊपर' के अर्थ मे प्रयुक्त होता है।

लबूकी—( दे० ) लहलहाना, हरीभरी हो जाना।

बूरि—स० बूर; प्रा० बूर=एक घास विशेष जो राजस्थान में बहुत होती है।

**दूहा ३९१** जाळ—दे०—राजस्थान का वृक्ष विशेष।

अग्गाळि—स० अकाल, प्रा० अगाल।

**दूहा ३९३** झीलण—प्रा० झिल्ल, राज० झूलना = स्नान करना। 'झिल्लइ' का प्रयोग देखो—कुमारपाल चरित मे।

**दूहा ३९४** सोळ सिंगार—साहित्य में प्रसिद्ध सोलह प्रकार के शृंगार।

मुळक्कयउ—अप० मुर=खिलना, स्वार्थ में क प्रत्यय। नेत्रों द्वारा हँसी प्रकट करना, मुसकराना। उदाहरण—

आगै थे हरि मुलकिया आवत देख्या दास। ( कबीर )

जळहर—स० जलधर, प्रा० जलहर = सरोवर। उदाहरण—

जलहर भऱ्यौ ताहि नहिं भावै,

के मरि जाय के उहै पियावै। ( कबीर )

**दूहा ३९६** नवसर हार—स० नव + स्रक्=नौलडा।

**दूहा ३९७** सूड़ा—स० शुक, प्रा० सुग्र + डो प्रत्यय। अन्य रूप—सूग्रो, सूवड़ो, सुग्रडो, सूटो, सूवटो।

पड़गन—सं० प्रतिग्रहण, प्रा० पडिग्गहण = प्रतिगृहीत कार्य का सपादन करना, वचनबद्ध कार्य करना।

वाळि—स० वल्, प्रा० वल। प्रेरणार्थक। उदाहरण—

वळी मरद अगलोक वासिए। ( वेलि २०९ )

**दूहा ३९८** वार—स० वार, प्रा० वार = अवसर, वेला।

**दूहा ३९९** परिठव्यउ—स० परि + स्थापय्, प्रा० परिठव। सामान्य भूत, एकवचन। उदाहरण—

परठित ऊपरि आतपत्र। ( वेलि १५४ )

मोर्जा—देखो दूहा ३७५ में मोजड़ी पर टिप्पणी।

**दूहा ४००** चदेरी—स० चेदि, एक प्राचीन नगर जो वर्तमान ग्वालियर राज्य के नळवाड़ा प्रांत में है। आजकल की बस्ती से ४-५ कोस की दूरी पर पुरानी राजधानी के भग्नावशेष मिलते हैं। पहले यह नगर भारत में प्रख्यात था और समृद्ध दशा में था। रामायण, महाभारत और बौद्ध ग्रंथों में इसका उल्लेख मिलता है। महाभारत काल में चदेरी का प्रसिद्ध राजा शिशुपाल था। प्राचीन समय में इसके आसपास का प्रदेश चेदि, कलचुरि और हैहय-वंश के अधिकार में था और चेदि देश के नाम से प्रख्यात था। चंदेल क्षत्रियों के राजा यशोवर्मा ने कलचुरियों के हाथ से कालिंजर का प्रसिद्ध किला छीनकर इस प्रदेश पर स० ९८२ से स० १०१२ तक राज्य किया। अल-बरूनी ने चदेरी का उल्लेख किया है। ई० सन् १२५१ में गयासुद्दीन बलबन ने चदेरी पर अधिकार किया। सन् १४३८ में यह नगर मालवा के बादशाह महमूद खिलजी के हाथ में चला गया। सन् १५२० में चित्तौर के महाराणा साँगा ने इसे जीतकर मेदिनीराय को सौंप दिया। उससे बाबर ने जीता। सन् १५८६ के बाद यह नगर बुंदेलों के अधिकार में रहा। अंत में सन् १८११ में ग्वालियर राज्य में सम्मिलित हुआ।

बूँदी—राजस्थान का प्रसिद्ध राज्य। बूँदी मे पहले मीणों का राज्य था। स० १३६८ के आसपास हाड़ा देवीसिंह ने मीणो से बूँदी को छीनकर उसे अपनी राजधानी बनाया। उक्त सवत् से बहुत पूर्व बूँदी का आबाद होना सभव है परंतु इसके बसने का निश्चित संवत् ज्ञात नहीं हुआ ( ओझा )।

पुहत्तउ—स० प्र+भू, प्रा० पहुच। उ का व्यत्यय। सामान्य भूत, पुँल्लिग। आइ पुहत्तो कीर—मिलाओ—

पाणी माँहिला माँछली, सकै तो पाकड़ि तीर।
कड़ी कदू की काल की, आइ पहुँता कीर॥
( कबीर ७४-३२ )

**दूहा ४०४** वीहतउ—स० भी; प्रा० बीह। वर्तमान कृदत, पुँल्लिग।

अपूठा—स० आ+पृष्ठ; प्रा० आपुट्ठ, आपिट्ठ, राज० अपूठा=वापिस; पीछा, पीठ की ओर।

**दूहा ४०६** साई—देखो—दूहा ३७७।

**दूहा ४०७** पूजउ—स० पूर्यते, प्रा० पूजइ = पूरी हो, सफल हो।

**दूहा ४०८** थकी—अपादान का प्रत्यय; प्रा० थक्क।

**दूहा ४१०** चटक्कड़ा—अनु० शब्द = पशु को छडी से मारने अथवा ताड़ने का चत् चट् शब्द।

गय—सं० गति, प्रा० गय = गति, चाल।

लबावइ—स० लब ( प्रेरणार्थक ) = लबा करना।

**दूहा ४११** नीमाणी—स० निम्न, प्रा० णिएण=नीचा होकर रहना, लाक्षणिक अर्थ मे चुप रहना।

**दूहा ४१२** पाखर—सं० प्रक्खर, प्रा० पक्खर = घोड़े का कवच, यहाँ पर साधारण अर्थ मे कवच के लिये उपयुक्त है।

**दूहा ४१३** पति—स० प्रत्यय या प्रतिष्ठा, हिं० पत, पति = मर्यादा, प्रतिष्ठा, इज्जत, लज्जा। उदाहरण—

अब पति राखि लेहु भगवान। ( सूर )

**दूहा ४१४** बाँवळि—सं० बब्बूर, प्रा० बब्बूल, हिं० बबूल, राज० बाँवळ = काँटेदार वृक्ष विशेष।

बाढत—राज० 'वाढणो'= काटना, छेदन करना।

**दूहा ४१५** साँवळि—स० श्यामला, प्रा० साँवळी = श्याम रग की बदली।

**दूहा ४१६** सींगण—सं० शृंग, प्रा० सिंग, हिं० सींगी = सींग का बना हुआ वाद्य विशेष।

काठी—सं० कष्ट, कृष्ट, प्रा० कट्ठ = खूब मजबूती से। राजस्थानी का प्रचलित बोलचाल का शब्द है।

साहँत—सं० साध् प्रा० साह, हिं० साधना = पकड़ना।

कोडी—दे० कुड्ड, कोड्डु = हर्ष, प्रसन्नता। मिलाओ—

कुंजरु अन्नहँ तरु अरहँ कुड्डेण घल्लइ हत्थु।
मणु पुणु एक्कहि सल्लइहिं जइ पुच्छह परमत्थु॥
(हेमचन्द्र ८-४-४२२)

कासी—अरबी खास = प्रधान, राज० कासा, खासा = अधिक, विशेष। बोलचाल की राजस्थानी भाषा में 'ख' का 'क' उच्चारण प्रायः होता है। वि०—अंतिम चरण का अर्थ अस्पष्ट है।

**दूहा ४१७** छेतरियाह—दे० राज०, यह शब्द गुजराती में भी प्रयुक्त होता है; 'छेतरवु' = छलना, कपट करना।

लाड—सं० लालय्, हिं लाड।

लडाड—राज० लडाणो, लडावणो=लाड़ करना।

**दूहा ४१८** बतक—राज० = बत्तख की गर्दन के आकार की सुराही, जिसमें शराब रखी जाती है।

**दूहा ४२१** विसरे—विसरणो का परोक्ष विधि काल, एकवचन।

**दूहा ४२२** परमडळे—दूसरे के मडल में अर्थात् दूसरे के अधीन। दूसरे का अभिप्राय मारवणी या मारवणी के प्रेम से है।

हारिस्यइ—हारेंगे अर्थात् प्रेमशून्य होंगे।

मिळेवउ—मिळणो + एवो (भाववाचक संज्ञा बनाने का प्रत्यय)= मिलाप। मिलाओ—करेवो, देवो, जाएवो। इस अर्थ में वो वो प्रत्यय भी आते हैं।

त्यॉह—उनका।

**दूहा ४२३** खड़ति—खडनो का वर्तमान काल। यह इकारात रूप विशेषतः स्त्रीलिंग में आता है। विलपन और खड़त पाठ लिए जाते तो ठीक होता। इसका अर्थ 'चलना' होता है। इसका प्रेरणार्थक खेडनो होता है। जिसका अर्थ 'चलाना, हाँकना' आदि होता है। मिलाओ—

सुग्रीवसेन नै मेघपुहप समवेग वळाहक इसै वहति ।
खँति लागौ त्रिभुवनपति खेड़ै धर गिरि पुर साम्हा धावति ॥ ६८ ॥
आयौ अस खेड़ि अरि सेन अतरै प्रथिमी गति आकास-पथ ।
त्रिभुवन नाथ-तणौ वेळा तिणि रव सभली कि दीठ रथ ॥१११॥

( कृष्ण-रुक्मिणीरी वेलि )

**दूहा ४२४** ऊमाहियउ—स० उन्मद्, प्रा० उम्माय, या० स० उन्मथ् ; प्रा० उम्माह । उमहणो का प्रेरणार्थक । ( आनद द्वारा ) उमगित किया हुआ ।

वट्ट—स० वर्त्म, प्रा० वट्ट ।

पुहरि—राजस्थानी मे कभी उ जोड़ दिया जाता है, कभी लुप्त हो जाता है और कभी अदल बदल हो जाता है, जैसे—पुह ( पथ ) पुहचाइ ( पहुचाइ ), पुहर ( पहर ) । अन्य रूप—पहर, पहुर, पहोर, पोहर, प्होर ।

आडवळा—आडावळा नामक राजस्थान का प्रसिद्ध पहाड़ जिसे अँगरेजी वर्तनी की कृपा से लोग अरवली कहने लगे हैं। अन्य रूप—आडावळ, आडावळा ।

घट्ट—घाटी ।

**दूहा ४२५** तिसाइयउ—स० तृषायित ।

पाइयउ—पीवणो का प्रेरणार्थक; अन्य रूप—पियावणो, हिं० पिलाना ।

**दूहा ४२६** खंच—खचणो का पूर्वकालिक, खींचकर । खच का मतलब तृप्त होकर, पेट भरकर भी होता है। वही अर्थ यहाँ उपयुक्त जान पड़ता है ।

त्रासा—त्रास का पुँल्लिग । आधुनिक रूप = तासो । सभव है यह तृस शब्द से बना हो क्योंकि तासे का मतलब ज्यादातर प्यास होता है ।

ढूकिस—ढूकणो का सामान्य भविष्य । ढूकणो का अर्थ पास जाना होता है। जानवरों के पानी पीने के लिये पानी के पास जाने को भी ढूकणो कहते हैं। पूरा आना, बराबर बैठना, फिट होना, इन अर्थों में भी यह क्रिया आती है। ढूकड़ा ( = ढूके हुए ) शब्द पास के अर्थ में ऊपर दूहा न० १८७ में आया है ।

केथि—अप० केत्थु । जेसळमेर एव पश्चिमी बीकानेर की देहाती बोलियों में केथ, केथिये शब्द प्रयुक्त होते हैं। मिलाओ—कित्थुँ, कित्थेँ ( पजाबी ) प्रयोग—

जइ सो घडदि प्रयावदी केत्थु विलेप्पिणु सिक्खु।
जेत्थुवि तेत्थुवि एत्थु जगि मह को तहे सारिक्खु ॥
(हेमचंद्र ८-४-४०५)

**दूहा ४२७** विरगउ—बिना रग का, नीरस, सूखा।

ढोलणा—ढोलणो का संबोधन। 'अणो' ड़ा की भाँति ऊनवाचक प्रत्यय है।

गमता—मिलाओ, गुज० गमवुँ = अच्छा लगना, भाना।

पाम्या—सं० प्राप्, प्रा० पाम, गुज० पामवुँ, राज० पाणा, हिं० पामना।

**दूहा ४२८** नीरूँ—नीरणो का संभाव्य भविष्य, उत्तम पुरुष, एकवचन। नीरणो देशी प्राकृत का शब्द है। इसका अर्थ होता है चारे आदि को पशु के आगे उसके खाने के लिये डालना।

फोग—एक प्रकार का क्षुप पौधा जो राजस्थान मे बहुत होता है। इसमें छोटे छोटे दाने लगते हैं जिन्हें फोगला कहते हैं और जिनका रायता बनाया जाता है। देहात मे उनकी बूजी बनाकर रोटी के साथ खाई जाती है।

थोबड़—हिं० तोबड़ा=घोड़े को दाना खिलाने का थैला; लाक्षणिक अर्थ मुँह।

**दूहा ४३०** कुलिगाँमडइ—कुगाँव (?) = बुरा देश। अथवा व्यंग से कुलग्राम = बड़ा ग्राम।

कइर—सं० करीर, प्रा० कइर, करीर।

पारणउ—सं० पारणा=व्रत के दूसरे दिन का भोजन, यहाँ पर भोजन।

यूँही—इसी प्रकार।

ठेलि—हिं० ठेलना = आगे चलाना, बिताना।

**दूहा ४३२** सासरवाड़ि—ससुराल।

जाळि—कदंब। राजस्थान मे भी जाल नाम का एक बड़ा पेड होता है पर वह कदंब से सर्वथा भिन्न है।

**दूहा ४३३** लव कराडिया—(१) कराड ऊँट की आवाज को कहते हैं अत. लंबी आवाजवाले। मिलाओ—ठाढी माइ कराड़े टेरै है कोइ ल्याओ गहि रे। (कबीर ग्रंथावली, पृष्ठ १३७, पद १५१)। (२) लंबे और बाहर निकले हुए दाँतोंवाले को भी कराळ कहते है। (गउडवहो)।

लाखीणा—लाख + ईणा (प्रत्यय)=लाख के, लाख मुद्रा जिनका मूल्य हो, बहुमूल्य, यहाँ स्वादिष्ट।

**दूहा ४३४** म—स० मा, प्रा० म, राज०, हिं० मत। पुरानी राजस्थानी में यह शब्द बहुत प्रयुक्त हुआ है। कबीर में भी जगह जगह इसके प्रयोग मिलते हैं—

हरि गुण सुमिर, रे नर प्राणी।
जतन करत पतन ह्वै जैहै भावँ जाण म जाणी॥

झूर—प्रा० झूर, आशा। झुरणों या झूरणो किसी की याद कर—करके दुखी होने को कहते हैं। क्षीण होने के अर्थ मे भी यह क्रिया आती है। देखो—दूहा ३८२। प्रयोग—

झुरै है बाबो नदजी अरे झुरै जसोदा माय।
सब गोपी ब्रज की झुरै बाला राधा रही मुरझाय॥

(मीराँ)

विरोळियउ—प्रा० विरोल = मथना, राज० विलोवणो, हिं० विलोना।
मेल्हे—खडीबोली का प्रभाव, राज० रूप = मेल्ह्या।

**दूहा ४३५** बसाळ—राजस्थानी शब्द।

वचालइ—प्रा० विच्च, राज० बिच्च, बीच, पं० विच्च। वच्च+आळइ। आळो का अर्थ वाला है, वचाळो का अर्थ बीचवाला स्थान। बचालइ = बीच-वाले स्थान मे।

एवाळ—सं० अजपाल, प्रा० अयवाल। मिलाओ—गुवाळ (=गोपाल)।

**दूहा ४३६** घोटड़ा—घोडा, लक्षणा से युवा घोडे की तरह सुदर एवं बलवान्।

तइँ—विकारी रूप। सबध प्रत्यय लुप्त।
कि—किम् = क्या।
नेहवी—नेह+वी = नेहवाली।
सी—सं शीत, प्रा० सीअ।

खाहि—खाता है, सहन करता है। क्या तुम्हारी प्रिया इतना स्नेह करनेवाली है कि तू इस भयकर शीत की पर्वाह विना किये इस तरह दौडा जा रहा है?

**दूहा ४३७** छवडउ—प्रा० छवडी (देशी नाममाला ३—२५)।

हुती—प्रा० हुतो = से।
कियइ—पूर्वकालिक रूप मिलाओ—दूहा १२।

**दूहा ४३८** खील्यौरी—राजस्थानी शब्द।

सुँणे—सुणनो का आज्ञा का रूप।

म्हाँजी—जो सिंधी में संबंध का प्रत्यय है।

गोठणी—सं० गोष्ठिनी, प्रा० गोट्ठिणी = सखी, वयस्का।

सैं—पंजाबी = हम।

सैण—सं०सज्जन, प्रा० सयण = मित्र, प्रेमी।

**दूहा ४३६**—आधोफरइ—इसका अर्थ अर्धमार्ग या अधर होता है। राजस्थानी में यह छज्जे के अर्थ में भी आता है। इस दूहे में इसका अर्थ या तो ढालू जमीन का हो सकता है जो छज्जे की तरह ढालू हो या यह हो सकता है कि जब ढोला आधा मार्ग तय कर चुका था (उस समय आडावळा पहाड़ में) मिलाओ—हिं० अधभर। प्रयोग—

> जळ जाळ अवति जळ काजळ ऊजळ पीळा हेक राता पहल।
> आधोफरै मेघ ऊधसता महाराज राजै महल ॥ (वेलि २०२)
> अध अधफर ऊपर आकास। चलत दीप देखियत प्रकास।
> चौकी दे मनु अपने भेव। बहुरे देवलोक को देव ॥
> (केशव)

एवड़—यह शब्द सं० अजा, प्रा० अय से बना है। मिलाओ—हिं० रेवड। एवड़ की निगरानी करनेवाले या रखनेवाले को एवड़ियो या एवाळियो कहते हैं।

असन्न—सं० आसीन या सं० आसन्न।

भागइ—सं० भज्, प्रा० भज = तोड़ता है, खिन्न करता है, शंकाकुल या चल विचल करता है। आधुनिक राजस्थानी में भागणो तोड़ने के और भागणो टूटने के अर्थ में आता है।

**दूहा ४४०** क्रम—सं० क्रम = चलना।

पथ कर—रास्ता पकड़।

डाण—ऊँट की तेज चाल। डाण घालणो—तेज चलाना। मिलाओ—ऊँटने चढतॉ ही डाण नहीं घालणो (कहावत)।

महल—सं० महिला।

**दूहा ४४१** ऊँमर—ऊमर या ऊमर सूमरा नामक जाति का राज्य सिंध में संवत् ११११ से १४०६ तक रहा। ये किस वंश के थे इसका ठीक पता नहीं चलता। भाट उन्हें सोढा परमारों की ऊमट शाखा में बतलाते हैं। तवारीख तुहफ़े तुल-कराम आदि मुसलमानी इतिहासों में उन्हें अरब जाति का लिखा

है। अन्य लोग उन्हे भाटी राजपूत वतलाते है जिन्हे सिंध मे मुसलमानों का राज्य होने पर कई अन्य जातियो के साथ मुसलमान होना पडा। संवत् ११११ के आसपास उन्होंने ठट्टे से मुसलमानो को निकालकर अपना राज्य कायम किया। सूमरा इस वश का पहला राजा था। छठे और सोलहवें राजाओ के नाम ऊमर थे जिन्होंने क्रमशः ४० और ३५ वर्ष राज्य किया। यहाँ यह ऊमर व्यक्तिवाचक नहीं किंतु जातिवाचक नाम जान पडता है। यह ऊमर स्वतत्र राजा नहीं किंतु कोई सरदार होगा क्योंकि संवत् १००० के लगभग सूमरे स्वतत्र नहीं हुए थे। ऊमर मारवणी को चाहता था और उसको अपनी स्त्री बनाना चाहता था। उसने कई बार पिंगळ पर जोर डाला पर पिंगळ राजी नहीं हुआ। यह जाति का परमार तो नहीं हो सकता क्योंकि परमार कभी परमार कन्या को पत्नी नहीं बना सकता। मुसलमान होना ही अधिक सभव जान पड़ता है। इसकी कथा आगे फिर आती है। ( दूहा नं० ५९७ और ६२६ से ६५० )

जातउ—वर्त्तमान कृदत = जाता हुआ। अन्य रूप—जावतो, जावत। आधुनिक रूप—जातो, जाँवतो।

भागउ—खिन्न हुआ। देखो—दूहा ४३९।

**दूहा ४४२** ऊमह्यउ = सामान्य भूत, पुँल्लिग, एकवचन। उमगित होकर चला है। देखो—दूहा ४२४।

सदावेस—( १ ) सदावणो = सदेश कहना। सदेश कहूँगा। ( २ ) संदा=के। वेसि=वेश, रूप ( ऐसा हो गया है )।

तन खिस्या—( १ ) शरीर खिस गया अर्थात् यौवनापगम होकर शिथिल हो गया। ( २ ) स्तन शिथिल हो गए अर्थात् यौवन बीत गया।

**दूहा ४४३** मोड़ो—राजस्थानी शब्द, विशेषण=देरी से, देर करके।

वेस—स० वयस्=अवस्था।

होई—सामन्य भूत, स्त्रीलिंग। अन्य रूप—हुई हूई।

खोरड़ी—सफेद केशोंवाली। खोरा पडना सिर की एक बीमारी है।

जाए—जावणो + ए ( पूर्वकालिक )।

**दूहा ४४४** आव्यउ—भूत कृदत, पुँल्लिग, एकवचन आया हुआ।

पाछउ—वि० वापिस।

वळइ—स० वळ्। लौटना, चलना, जाना।

करेह—समान्य भविष्य, उत्तम पुरुष, बहुवचन = करें।

**दूहा ४४५** कासूं—यह शब्द संभवतः का और शूं (गुजराती) इन दो एकार्थवाची शब्दों को मिलाकर बनाया गया है।

जो—जोवणो का आज्ञा का रूप। जो प्राकृत की धातु है।

जकाह—जो (स्त्रीलिंग)। जो बात, जो घटना।

जाह—जा पूर्वकालिक क्रिया है। ह पादपूर्त्यर्थ जोडा गया है।

**दूहा ४४६** हुती—होती हुई, होनेवाली, संभव।

**दूहा ४४७** चलपत—सं० चलपत्र = पीपल के पत्ते हवा के न होने पर भी हिलते रहते हैं। अत्यंत चंचल, चलायमान।

साहइ—सं० साध्, प्रा० साह। साधना, सम्हालना। मिलाओ—साहणी = घोड़ों का निगरानीदार।

वीसू—एक चारण। वीसू संभवतया व्यक्तिवाचक नाम न होकर चारणों की किसी जाति विशेष का नाम है, जैसे—वीठू।

सुभराज—महाराज का शुभ हो। चारण, भाट, ढाढी, ढोली आदि याचक जातियाँ अपने जजमान को **सुभराज** कहकर आशीष देती हैं।

**दूहा ४४८** एकइ—एक का विकारी रूप। राजस्थानी में विकारी रूप सप्रत्यय कर्ता के लिये प्रयुक्त होता है।

**दूहा ४४९** सहिनाँण—सं० संज्ञान, प्रा० सन्नाण। इसी प्रकार अहिनाण (सं० अभिज्ञान)। मिलाओ—

> यह मुद्रिका, मातु, मैं आनी।
> दीन्ह राम तुम कहँ **सहिदानी** ॥ (मानस = सुंदरकांड)

**दूहा ४५२** खमणी—खम धातु + अणी (कर्तृ = प्रत्यय) = खमनेवाली। सं० क्षम्, प्रा० खम।

कच्छ—सं० कक्ष, प्रा० कक्ख, कच्छ।

गरवी—सं० गुर्वी, हिं० गरुई।

**दूहा ४५३** लंक—लंक का अर्थ भी कटि ही होता है। दो शब्दों के प्रयोग का अभिप्राय सौंदर्य पर जोर देना है। अथवा लंक का अर्थ बाँकी या लचकीली लिया जाय।

डसण—सं० दशन। सं० द के स्थान पर प्राकृत आदि में कई शब्दों में ड हो जाता है, जैसे—डंभ, डंड, डस, डज्झ, डोंभ, डोला इत्यादि।

**दूहा ४५५** फुणिंद—सं० फणींद्र।

मयंद—सं० मृगेंद्र।

वि०—इस दूहे मे रूपकातिशयोक्ति अलकार है।

**दूहा ४५६** सियाइ—सुहाय (?)। अन्य संभव अर्थ—(१) गौरवर्णा (सं० सिता, प्रा० सिया) (२) श्री वाली (अप० सिअ=श्री)। इसका अर्थ अस्पष्ट है।

संपजइ—स० सपद्यते, प्रा० संपज्जइ।

जिम—मिलाओ—जिन=मत। या जि+म।

ठल्लउ—अप० ठलिय, ठल्ल=खाली, खाली हाथ।

**दूहा ४५७** उपन्नियाँ—भूत कृदत, स्त्रीलिंग, बहुवचन। सं० उत्पन्न, प्रा० उत्पण्ण।

कूँभ इ०—देखो—दूहा ५४।

वचाँ—देखो—दूहा २०२, २०४-२०५।

नेत—स० नेत्र, प्रा० णेत्त। मिलाओ—

तारुणी सकजल सेतदत। वाणी सुवाणि नइ लाजवंत।
सोहली भूमि वाँका सुभट्ट। झूझार दियइ करिमाळ झट्ट॥
(राउ जइतसीरउ छद, १००)।

**दूहा ४५८** चाही—अ० चाह। भूतकृदत, स्त्रीलिंग=देखी हुई अर्थात् देखी जाने पर।

चक्ख—सं० चक्षु; प्रा० चक्ख, राज० चाख। राजस्थानी मे चाख लगना नजर लगने को कहते हैं।

एकण—एक ही, अकेला, एकमात्र।

साटइ—अप० सट्ट=बदले। मिलाओ—सट्टा।

एराकी—इराक देश के घोड़े जो बहुत प्रसिद्ध होते हैं।

**दूहा ४५९** करल—मुष्टि। लक्षणा से मुष्टिग्राह्य। मिलाओ—

स्यामा कटि कटिमेखला समरपित
कृसा अग मापित **करल** (वेलि ९६)

बिबीह—अप० बप्पीहा। देखो—दूहा २६।

विलूधउ—सं० विलुब्ध।

सीह—स० सिंह, प्रा० सीह, राज० सीँ।

**दूहा ४६०** डींभू—राजस्थानी शब्द।

सर—स० स्वर, प्रा० सर।

हंभ—स० हंस।

निवाँणि—सं० निम्न, प्रा० णिम्म, निम्व=नीचा। आण प्रत्यय। निचाई=नीचा स्थान=जलाशय।

**दूहा ४६३** झँखइ—झँखणो, झाँखो पड़नो। झलक दिखाई देना, झलक पड़ना। मिलाओ—झाँकी।

**सोरठा ४६४** वन्न—सं० वर्ण, प्रा० वण्ण। अन्य रूप व्रन्न।

पहिरउ—नियमित रूप पहिरयउ या पहिरियउ होगा।

रूपकउ—सं० रूप्यक। चाँदी का गहना।

**दूहा ४६५** भमुहाँ—सं० भ्रू, प्रा० भमुह-हा।

सोहली—ललाट पर पहनने का एक आभूषण।

परिठिउ—सं० परि+स्थापय्; प्रा० परिट्ठव। परठनो राजस्थानी में एक ऐसी क्रिया है जो कई अर्थों में प्रयुक्त होती है। इसका साधारण अर्थ कोई कार्य करना या सपन्न करना है फिर चाहे यह धारण करने का हो या पहनने का या स्थापित करने का।

मिलाओ—

(१) प्रोळा प्रोळी तोरण **परठीजे** (स्थापित किए जाते हैं)।

(२) **परठि** द्रविण सोसण सर पंच (धारण करके)।

(३) पच्छिमि दिसि पूठ पूरब मुख **परठित** (स्थापित किया हुआ)।

(कृष्ण-रुक्मिणीरी वेलि)

(४) नारिकेळ फळ **परठि** दुज (पृथीराज रासो—पद्मावती समय)।

क—मिलाओ—हिंदी कि। जाँणि क=मानो कि।

**दूहा ४६६** निलाट—सं० ललाट, प्रा० णिलाड।

अइहइ—ऐहै—ऐसे।

घाट—सं० घट्=बनावट, गठन।

वि०—लाटानुप्रास अलकार।

**दूहा ४६८** जाइ—सं० जन्, प्रा० जा=उत्पन्न होना। आजकल केवल भूतकाल म यह क्रिया आती है। जायोजाई=जनमा+जनमी (इनका अर्थ जना-जनी भी होता है)।

वणराइ—सं० वनराजि। मिलाओ—

सात समँद की मसि करौं लेखणि सब **वणराइ**। (कबीर)

**दूहा ४६९** लखण बतीसे—मिलाओ—

लखण बत्रीस, बाल-लीला-मै राजकुँअरि दूलड़ी रमति।
सै—से, समान। (बेलि १३)

दूहा ४७० मखल—(१) स० माक्षिक, प्रा० मक्खिअ। मधुमक्खियों का मधु। (२) प्रा० मंख, राज० मक्खण, माखण, हिं० मक्खन।

दूहा ४७१ अच्छियउ—अच्छ का अच्छियो बना लिया गया है।

दूहा ४७२ करि—इ कर्ता का प्रत्यय है।

झीणी—स० क्षीण, प्रा० झीण=पतली। देशी नाममाला में झीणी का अर्थ शरीर भी दिया हुआ है।

दूहा ४७५ चूडइ—चूड़ो=चूड़ियों का समूह। आजकल चूडे का अर्थ दूसरा होता है। राजस्थानी स्त्रियाँ हाथीदाँत की चूड़ियाँ दो भागो मे करके पहनती हैं। पहला भाग कुहनी के नीचे तक रहता है और दूसरा कुहनी के ऊपर से लेकर कंधे तक। इस दूसरे भाग की चूड़ियों को आजकल चूड़ो कहा जाता है। पहले भाग को मुठिया कहते हैं।

त्रीयाँ—त्री + याँ=तीनों।

दूहा ४७६ कड़ि—स० कली, राज० कळी।

डहक्क—डहडहाती हुई, प्रफुल्लित।

दूहा ४७७ हेमाळे—सं० हिमालय। इ अधिकरण का प्रत्यय है।

प्रथम पंक्ति का अन्यार्थ—हे ढोला, उस प्रेयसी से रंग करो न, उसकी पँसुलियाँ पतली हैं (वह पतले शरीर की है)।

दूहा ४७८ अण—नियमित रूप इण। इकार के लोप की प्रवृत्ति। उगहंताह—नियमित रूप उगताँह। ग और अनुस्वार के बीच मे एक ह जोड़ दिया गया है।

दूहा ४७९ भीसुर—स० भास्वर।

ससदळ—(१) शश है दल मे, जिसके=चंद्रमा। (२) शशधर का अपभ्रंश—ससधर, ससहर, ससहळ।

दूहा ४८० कुळी—स० कली।

सीस फूल—सीसफूल सिर का एक गहना भी होता है।

टॅकावळ—टका + आवळ (=वाला) = टकाँ वाला। बहुत टकों का। 'लाख टकों का हार' कहानियों मे प्रसिद्ध है। बहुमूल्य। टॅका रुपए के बराबर एक सिक्का होता था। (सुपाहनाहचरिअ पृ० ५१३)।

दूहा ४८१ बहरखा—बेरखा नामक हाथ का एक गहना।

चानू इ०—इस चरण का अर्थ अस्पष्ट है।

दूहा ४८२ रूँआलियाँ—रूँअ या रूअ=सं० रूप, प्रा० रूअ। आळो वाला का अर्थ देनेवाला प्रत्यय है, आळियाँ उसका स्त्रीलिंग बहुवचन का रूप है।

बोलही—प्रा० बोल्लइ। वर्तमान का इ प्रत्यय आगे चलकर हि एवं ही मे बदल गया। ऐसे रूप केवल कविता मे प्रयुक्त होते हैं। बोलचाल में तो अंतिम अइ आगे चलकर ऐ मे बदल गया है। हकारवाले रूप सूर, तुलसी आदि हिंदी कवियों मे बहुत पाये जाते हैं। जैसे—

कटकटहिं मर्कट विकट भट बहु कोटि कोटिन्ह धावहीं।

दूहा ४८३ नइ—सं० नद, प्रा० णड, हिं० नाला, राज० नाळा, नाडो।

सरि—(१) सं० शर, प्रा० सर। (२) सं० सरित्, प्रा० सरि।

पथ्थरियाँह—प्रा० पद्धर (देशी नाममाला ६—१०), राज० पाधरो, गुज० पाधरूँ। स्त्रीलिंग बहुवचन।

दूहा ४८४ बोलणियाँह—बोलनेवाले या बोलनेवालियाँ। इया (=वाला) प्रत्यय।

दूहा ४८५ सजळ—सुंदर, स्वच्छ, निर्मल, नीरोग, प्रकाशमान। देखो—दूहा ५०६।

मीठा-बोला—मीठा बोलनेवाले, मीठे हैं बोल जिनके।

लोइ—सं० लोक, प्रा० लोअ, लोय।

दूहा ४८६ छडइ—इ पूर्वकालिक का प्रत्यय है।

गहिलउ—सं० गृहीत, प्रा० गहिल्ल, राज० गैलो, गुज० घेलुँ।

धापंत—वर्तमान काल। धापणो क्रिया संभवतः सं० ध्रै (तृप्त होना) के प्रेरणार्थक ध्रापय् से बनी है। सं० ध्रात (तृप्त हुआ) प्रा० धाअ से राजस्थानी में धायो रूप भूतकृदंत और सामान्यभूत मे बनता है।

दूहा ४८८ उदियइ—उदित होकर।

दूहा ४८९ पसाउ—सं० प्रसाद, प्रा० पसाव। देखो—दूहा ७४ में लाख पसाउ। अनुग्रह या प्रसन्न होकर दिया हुआ दान।

दूहा ४९० थकइ—होते हुए, रहते हुए।

दूहा ४९१ डर डबरे—मिलाओ—हिं० अबरडबर।

नीले—संध्या की कालिमा से नीलवर्ण हो गए। नीलणो नामधातु है। देखो दूहा २५१। अन्य रूप—नीलाणो। मिलाओ—

नीलाणी नोळवर न्याइ। (वेलि १९८)

जाया—स० जात; प्रा० जाअ; राज० जायो । सम्बोधन ।

गुणेहि—देखो—दूहा २८ ।

**दूहा ४६२** रॉगा—मिलाओ—हिं० रान ।

विहुं दीपॉ—आकाश और पृथ्वी ।

थी—अपादान का प्रत्यय । गुजराती मे इसका प्रयोग होता है ।

**दूहा ४६३** विण सारया—विण = बिना । सारया = सिद्ध किये हुए ( स० सार्य, प्रा० सार = सिद्ध करना ) । पाठातर—( १ ) वेणसड्या—विनष्ट हुए ( २ ) विणठा सवि=सब विनष्ट हो गए ।

**दूहा ४६४** दसिए—दसो, दसों ही ।

एकणि—एक ही ( साथ ) ।

पूरि—मरकर, एक साथ ।

विहंगड्उ—प्रा० विहग=आकाश ( पाइअ-सद्द-महण्णवो )

**दूहा ४६५** वि०—इस दूहे का अर्थ अस्पष्ट है । प्रथम पंक्ति का, अनुवाद मे दिए गए अर्थ के अतिरिक्त, नीचे लिखा अर्थ भी हो सकता है—चाहे वह आकाश में हो और चाहे समुद्र मे हो, चाहे तीर की तरह दौड़ रही हो और चाहे पङ्खा पत्ती की तरह ( तो भी मैं उसे जा पहुँचूँगा ) । पङ्खरियाँह का अर्थ पंङ्खा भी ठीक नहीं जान पड़ता ।

**दूहा ४६६** काळिया—काळियो काळो का अनादरसूचक है ।

**दूहा ४६७** चलणे—स० चरण, प्रा० चलण । ए करण कारक का प्रत्यय है ।

थाकउ—प्रा० थक्क । भूत कृदंत ।

ऊसनउ—स० अवसन्न या उत्सन्न, प्रा० उस्सण्ण=उत्सुक ।

**दूहा ४६८** वीख—राजस्थानी शब्द । देखो—दूहा ३६६-३६७ ।

झंभ—शुद्ध पाठ संभवतः सझ है । थंभ पाठातर भी मिलता है । अथवा प्रा० झंप् से यह शब्द बना है = शीघ्रता से ।

**दूहा ५००** सकती—फा० सख्त ।

वीटुळी—सं, वेष्ट्, प्रा० विंट, गुज० वींटवुं । घेर करके बाँधी हुई=पगड़ी । मिलाओ—राजस्थानी शब्द = वींटो = विस्तर ऊँटनी ।

सरढी—राजस्थानी शब्द=ऊँटनी ।

**दूहा ५०१** अगलूणी—आगलो + ऊणी (= वाली) । आगेवाली, पूर्व की मिलाओ—आथूणी, उग्गूणी, आजूणी ।

सुहिणउ—सं० स्वप्न, प्रा० सुविण, सुहिण ।

